खानेके किवाड़ बंद करके वह घर जानेके लिए निकल पड़ा। उसके हाथमें एक लालटेन है। सर्वत्र सन्नाटा छा रहा है। तुषार बरसानेवाली शीत-रात्रि साँय साँय कर रही है। ग्राहमने कारखानेसे बाहर पैर रखते ही देखा—सामने कोई खड़ा है! लालटेनको उठाकर अच्छी तरह देखा तो मालूम हुआ कि एक स्त्री खड़ी है! उसके बाल खुले हुए हैं और उन छूटे हुए बालोंमेंसे रक्तकी धारा बह रही है। मस्तकमें कई भयंकर घाव हैं। उनसे छल छल करके रक्तका प्रवाह निकल रहा है। ग्राहम इस दृश्यको अधिक समय तक नहीं देख सका। उसकी आँखें मुँद गई। शरीरमें काँटे उठ आये। कुछ समयके उपरान्त सावधान होने पर देखा—वही स्त्रीमूर्त्ति उसी प्रकार सामने खड़ी है! ग्राहम सोचने लगा—यह कोई छायामूर्त्ति नहीं, वास्तवमें कोई स्त्री आहत होकर मेरे पास आई है। किन्तु मस्तकमें इतने भयंकर घाव लगने पर भी कोई मनुष्य जीवित कैसे रह सकता है? तो क्या यह कोई चुड़ैल है? इस बार उसने साहस करके पूछा—"तुम कौन हो, इतनी रात्रिको इस प्रकार यहाँ क्यों खड़ी हो?"

अत्यंत गंभीर और दुःखभरी आवाजसे उत्तर मिला—"ग्राहम! तुम तो जानते हो, वाकरके घर एक अभागिनी रहती थी। वह अभागिनी और दूसरी कोई नहीं, मैं ही हूँ। जब मैं गर्भवती होगई, तब वाकरने लोकलज्जाके डरसे मुझे किसी एकान्त जगहमें भेजनेका निश्चय किया और मुझसे कहा कि संतान होनेके पूर्व और संतान होनेके पश्चात् जब तक तुम्हारा शरीर पूर्ण रूपसे स्वस्थ न हो जावेगा, तब तक मैंने तुमको एक निर्जन स्थानमें रखनेकी व्यवस्था की है। वहाँ तुम्हारी रक्षा और खाने पीनेका पूरा पूरा प्रबंध रहेगा। जब तुम्हारा शरीर पूर्ण रूपसे अच्छा हो जायगा तब तुम फिर इसी घरमें आकर पहलेहीके समान रहने लगना। इसी ठहरावके अनुसार एक दिन संध्याको

उसने मार्क सार्प नामके एक व्यक्तिके साथ मुझे निर्दिष्ट स्थानको भेज दिया। मैं निश्चिन्त होकर सार्पके साथ चल दी। जाते जाते मैं एक जनशून्य स्थानमें पहुँची। उस समय अँधेरा खूब हो गया था, अतः मैं बड़ी सावधानीके साथ चलने लगी। इसी समय पीछेसे सार्पने मेरे सिर पर कोयला खोदनेके कुदालको मारना प्रारंभ कर दिया। हाय! मुझे एक शब्द भी कहनेका अवसर न मिल पाया। मैं दारुण दुःखसे व्याकुल होकर तत्काल मूर्च्छित होगई। जब चैतन्य हुआ, तब देखा कि मेरा वह घायल शरीर धरती पर निर्जीव पड़ा है और मैंने देहसे बाहर होकर रक्षा पाई है। मेरे माथे पर जो पाँच बड़े बड़े घाव दिखाई देते हैं वे उसी कुदालके आघातसे हुए हैं। इसके पश्चात् उस निठुर सार्पने रुधिरसे भींगे हुए मेरे शरीरको एक समीपवर्त्ती कोयलेकी खानिमें डाल दिया और उस कुदालको भी उसी जगह मिट्टीमें पूर दिया। उसके जूते और मोजों पर रुधिरके दाग पड़ गये थे; जब बहुत चेष्टा करने पर भी वे दाग नहीं छूटे तब वह अबलाघाती उन दोनों चीजोंको भी वहीं जमीनमें गड़ाकर चला गया।"

स्त्री कुछ कालतक चुप रह कर फिर कहने लगी—"मैं क्रोध और प्रतिहिंसाकी ज्वालासे रात-दिन जल रही हूँ। माहम, यदि तुम कृपा करके मेरी इस ज्वालाको मिटानेकी चेष्टा करो—यदि तुम मेरी इस कहानीको मजिस्ट्रेटके पास जाकर कह दो, तो मैं तुम्हें हृदयसे आशीर्वाद दूँगी; पर यदि तुमने इस बातको प्रकट न किया तो याद रक्खो मैं तुमको बहुत तंग करूँगी।"

छायामूर्त्तिने ये अंतिम शब्द बहुत कर्कश-स्वरसे कहे। यह कहते कहते ही वह भयंकर छायामूर्त्ति वायुमें विलीन हो गई। वे लम्बे लम्बे बिखरे बाल और वह रुधिरकी धारा कहाँ गई? माहम कुछ कालके लिए चकित, स्तंभित होकर खड़ा रह गया।

यहाँ पर प्रश्न हो सकता है कि परलोक-गत आत्माके अविनश्वर सूक्ष्म-शरीरमें क्या क्षत-चिह्न रह सकते हैं ? विद्वानोंने बहुत अनुसंधान और अनेक परीक्षाओंके द्वारा जाना है कि जड़ शरीरके क्षत-चिह्न या रोग अध्यात्म शरीरमें नहीं रहते । किन्तु आत्मिकगण अवस्थाविशेषमें, प्रयोजनानुसार, कभी कभी उच्च स्थितिके रासायनिक क्षमतापन्न आत्मिकोंकी सहायतासे, पार्थिव शरीरकी अवस्था दर्शानेवाली मूर्त्ति धारण कर सकते हैं । वे संसारी मनुष्योंके निकट अपना परिचय देने या अपनी किसी विशेष अवस्थाको दर्शानेके लिए ऐसा किया करते हैं । प्राचीन आर्यऋषि ऐसी मूर्त्तिको काम-रूप अर्थात् कामनाके अनुरूप रूप कहते हैं । ग्राहमने ऐसी ही मूर्त्ति देखी । वह सोचने लगा– यह क्या मामला है ? मैंने यह क्या देखा ? यह क्या सुना ? बहुत कुछ सोचने विचारने पर भी उसकी बुद्धि इसका निर्णय नहीं कर सकी । वह फिर सोचने लगा– यह सत्य घटना है या केवल आँखोंका भ्रम ? यदि भ्रम ही है तो केवल आँखोंका ही भ्रम नहीं, साथ-ही-साथ कानोंका– मनका और बुद्धिका भी भ्रम है । क्या सभी भ्रम एक ही साथ आ मिले ? यदि मनुष्यकी सभी इन्द्रियोंको इस प्रकार एक साथ सुसङ्गत भ्रम हो सकता है, तो फिर हम अपने जीवनको –अपने अस्तित्वको– भी एक ऐसा ही भ्रम क्यों न मानें ?

ग्राहम मन-ही-मन इस प्रकार अनेक बातें सोचता हुआ बड़े कष्टसे अपने घर पहुँचा । घर आकर वह शय्या पर सो अवश्य गया, किन्तु उसे रातभर नींद नहीं आई । उसने इस अलौकिक घटनाके सम्बन्धमें किसीसे कुछ नहीं कहा और मन-ही-मन दृढ़ संकल्प कर लिया कि मेरा सारा रोजगार मिट्टीमें भले ही मिल जाय, परंतु इतनी रात्रितक मैं अब कभी कारखानेमें काम न करूँगा ।

ग्राहम उस दिनसे बड़ी सावधानीके साथ रहने लगा । किन्तु उस

सावधानीका कुछ फल न हुआ। वह उस छायामूर्तिसे अपना पिण्ड नहीं छुड़ा सका। एक दिन वह अपने कारखानेके आँगनमें खड़ा था। सूर्य अस्त हो चुका है; किन्तु अभी अंधकार सघन नहीं हुआ है। इसी समय ग्राहम सहसा चौंक उठा। वही भीषण मूर्त्ति उसको फिर सामने दिखाई दी। मूर्त्तिने रूखे स्वरसे कहा—"ग्राहम! तुमने मेरी बात न मानी–मेरी बातें मजिस्ट्रेटको न सुनाई!—अच्छा ठहरो।" ऐसा कहते कहते उसके दोनों नेत्र लाल हो गये। वह और भी अधिक क्रोधसे बोली—"मैं एकबार फिर भी कहती हूँ, अब भी मेरी बात मान जाओ, नहीं तो अब तुम्हारी भलाई नहीं।" इतना कहकर मूर्त्ति फिर अदृश्य हो गई। ग्राहमने फिर भी किसीसे कुछ नहीं कहा, पर इस दिनसे उसने कारखानेकी ओर आना जाना एक प्रकारसे बंद ही कर दिया।

यूरोपमें दिसम्बर महीनेमें बड़े दिनोंका उत्सव बड़ी धूमधामके साथ होता है। धीरे धीरे इसी उत्सवके दिन निकट आने लगे। एक दिन ग्राहम संध्या होनेके कुछ समय पहले एक बगीचेमें टहल रहा था। साथमें कोई नहीं था। उसे अकस्मात् फिर वही मूर्त्ति दिखाई दी। ग्राहमके प्राण सूख गये। आज मूर्त्ति बहुत विकराल थी, और उसके दोनों नेत्र दहकते हुए दो अंगारोंके समान दिखाई देते थे। उसने कर्कश स्वरसे कहा—"अब भागकर कहाँ जाओगे? आज तुम मेरे हाथसे नहीं बच सकते।" देखते देखते वह स्त्रीमूर्ति और भी भयंकर हो उठी। अब ग्राहम उसकी ओर आँख उठाकर नहीं देख सका और उस कर्कशवाणीको भी वह न सह सका। भयके मारे उसका हृदय और मन ठण्डा हो गया। अन्तमें उसने शपथ करके कहा—"मैं तुम्हारी सब बातें कल मजिस्ट्रेटके सामने खोलकर कह दूँगा। मैं हाथ जोड़कर प्रार्थना करता हूँ कि, अब तुम इस प्रकार मेरे पीछे पड़कर मुझे त्रास न देना–भय न दिखलाना।" मूर्त्ति अदृश्य हो गई।

ग्राहम काँपते काँपते घर आया । उस रातको भी उसे नींद नहीं आई । सबेरा होते ही वह नगरके मजिस्ट्रेटके पास गया । मजिस्ट्रेटने उसके मुँहसे आदिसे लेकर अंततक उक्त कहानी सुनी । सनी अवश्य, परंतु वह उस पर विश्वास नहीं कर सका । पहले तो इन अलीक बातोंके आधार पर उसे काम करनेका साहस ही नहीं हुआ; किन्तु पीछे ग्राहमके अधिक अनुरोध करने पर उसने इन बातोंकी जाँच कराई। यद्यपि जाँचका कार्य अनिच्छा और ला-परवाहीसे किया गया था; फिर भी उसका फल अत्यंत विस्मयदायक हुआ । उक्त कोयलेकी खानिमें सचमुच ही एक स्त्रीकी मृतदेह मिली, जिसके मस्तक पर पाँच बड़े बड़े घाव हो रहे थे। एक कुदाल, एक जोड़ी जूते और मोजे भी बतलाये हुए स्थानसे प्राप्त हुए।जूतों और मोजों पर रक्तके दाग अब भी ज्योंके त्यों दिखाई देते थे।

इस प्रकार हत्याका सूत्र पाकर पुलिसने वाकर और सार्पको गिरफ्तार कर लिया। डारहमकी पिछली सेशनमें उनका मुकद्मा हुआ । अदालतने दोनोंको दोषी पाया और उन्हें इस निष्ठुर पापका प्रायश्चित्त करना पड़ा । सहस्रों दर्शकोंके सामने दोनों ही अन्तिम दंडसे दंडित हुए । यह भी कहा जाता है कि छायामूर्त्तिने जज और जूरियोंको भी दर्शन दिये थे और उन्होंने हत्याके सम्बन्धमें छायामूर्त्तिके मुँहसे बातें सुनी थीं ।

यह भयंकर हत्या और छायादर्शनकी कहानी इस समय भी इंग्लैंडके उत्तर प्रदेशमें अनेक लोगोंके मुँहसे सुनी जाती है । जिस जजके पास वाकर और सार्पका विचार हुआ था, उसी जजने छायामूर्तिके दर्शन होनेके विषयमें स्पष्ट उल्लेख करके सार्जेण्ट हाटन नामक एक प्रतिष्ठित पुरुषको एक पत्र लिखा था । उसी पत्र परसे यह कहानी सङ्कलित की गई है ।

इस कहानीको हम सर्वांशमें अलौकिक तो कह सकते हैं; क्योंकि संसा-

रमें ऐसी घटनायें सदैव नहीं होतीं। किन्तु इसकी कोई भी बात अप्राकृत, अतिप्राकृत या अस्वाभाविक नहीं है। क्योंकि जड़जगतके समान अध्यात्मजगत् भी प्रकृतिके अंतर्गत है और अध्यात्मदेहधारियोंका दर्शन देना तथा लुप्त हो जाना, अथवा मनुष्योंके मन पर तरह तरहके कार्योंका अनुष्ठान करना, ये सभी बातें प्राकृत जगतके अनेक प्रकारके अनुल्लंघनीय परन्तु बहुत कुछ अविदित सूक्ष्मतर नियमोंके आधार पर होती हैं। वे सब नियम अभीतक हम लोगोंको विदित नहीं हुए हैं। इसीलिए एक ही व्यक्तिने दर्शन क्यों दिये, सबने क्यों न दिये, अथवा सभी परलोकवासी आत्मिक पृथ्वी पर आकर हम सबसे बातचीत क्यों नहीं करते, इत्यादि प्रश्नोंका उत्तर सहज ही नहीं दिया जा सकता। किन्तु डाक्टर वालेस प्रभृति कई वैज्ञानिकोंने जिस प्रगाढ़ भक्तिके साथ अनुसंधान करना प्रारंभ किया है, उससे भरोसा होता है कि इस प्रत्यक्ष दिखाई देनेवाले जड़ जगतके नियमोंके समान अप्रत्यक्ष अध्यात्म जगतकी कार्य्यप्रणाली अथवा नियमावली भी पृथ्वीकी समस्त परिज्ञात बातोंमें गिनी जाने लगेगी। अभीतक जितनी बातोंका पता लगा है, उसके आधार पर हम वैज्ञानिकोंके गंभीरस्वरमें स्वर मिलाकर कह सकते हैं कि—परलोक सत्य है; और परलोकका न्याय-विचार तथा कर्मफलोंका दंड-पुरस्कार भी परम सत्य है।

# पञ्चम अध्याय ।

## प्रस्तावना ।

फूलोंमें वन्य जूही और नवयौवना रमणियोंमें समाजसे जुदा रहनेवाली, सुखसम्पत्ति-हीना, वनवासिनी सुन्दरी, इन दोनोंकी अवस्था प्रायः एकसी है ।

छोटासा जूही-फूल अपने छोटेसे शरीरमें रूप और सौरभकी सलज्ज माधुरीको भरकर निर्जन वन या ग्रामके बाहर, विना परिश्रम और विना यत्नसे उत्पन्न हुए बगीचेमें मानों लोगोंकी दृष्टिसे बचकर अपने आप ही फूलता है, और फूलकर अपने उस जूहीके योग्य जीवन-व्रतका उद्यापन करके, अपने रूप और सौरभके साथ अनंत-राग-मिश्रित जगद्-गाथाके सरस मधुर संगीतको गाकर—समय आने पर अपने आप ही डंठलसे जुदा होकर झड़ जाता है । जूही-फूलकी यही स्वाभाविक परिणति है । यद्यपि भगवान् भास्करकी तेजोमय किरणोंसे विकसित होनेवाली शतदल कमलिनी या रजनीनाथ चन्द्रदेवकी अमृतमय चाँदनीमें खिलनेवाली कुमुदिनीके सामने तो जूही-फूलको फूल ही नहीं कह सकते । किन्तु जैसे शतदल कमलिनी एक फूल है, वैसे ही जूही भी एक फूल है । फूल—राज्यमें दोनों समान हैं और दोनों ही, फूलोंके विकास, विलास, विलुप्ति और अंतिम परिणतिके विषयमें एक ही नियमके अधीन हैं ।

उद्भिज्जगतमें जैसे जूही-फूल है, उसी प्रकार प्राणिजगतमें नगरोंकी चहल-पहलसे दूर गाँवों और बनोंमें रहनेवाली निर्धन सुन्दरियाँ हैं । उन्हें न कोई देखता, न कोई जानता और न उनकी कोई कभी भूलकर भी खोज-खबर रखता है । किन्तु अरण्यके अंधकारमें छिपी रहनेवालीं वे नवयौवना सुन्दरियाँ अपने रूप और सौरभसे अपने आप

ही प्रस्फुटित होतीं और प्रस्फुटित होकर दीन-योग्य, दीन-भोग्य जीवन व्यतीत करके जगतके महासंगीतके साथ चुपचाप अपने जीवन-संगीतको मिलाकर गातीं और अंतमें एक दिन इस संसारसे चल बसतीं हैं। इन दुःखिनी वनवासिनी युवतियोंके दुःखपूत सरल जीवनकी यही स्वाभाविक परिणति है। यद्यपि सुसभ्य, सुशिक्षित, सैकड़ों हृदयोंके स्नेह तथा प्रणयानुरागसे संवर्द्धित और स्वर्णालंकारोंसे सुशोभित, महलोंमें रहनेवाली सुन्दरियोंके समक्ष, इन बेचारी दीना, हीना, निरक्षरा और अनाघ्रात-सभ्य-जीवना वनवासिनी सुन्दरियोंको रमणी ही नहीं कह सकते। किन्तु जैसी रोमकी लूक्रिसिया + और फ्रांसकी ला वालियर * रमणी हैं, वैसी ही ये फटे पुराने वस्त्र धारण करनेवालीं वनवासिनी युवतियाँ भी रमणी हैं। रमणियोंके रूपराज्यमें दोनों ही समान और दोनों ही रमणियोंके विकाश, विलास, विलुप्ति और अंतिम परिणतिके विषयमें एक ही नियमके अधीन हैं।

वह जूही-फूल यदि अकालहीमें डंठलसे झड़कर, व्याधाओं या जंगली जानवरोंके पैरों तले पड़कर पिस जाय, तो कहना होगा कि उसके

---

+ लूक्रिसिया रोमकी एक सती-साध्वी और प्रतिष्ठित महिला थी। शेक्सपियरकी लेखनीने भी उसका सम्मान किया है। उसके दुःख और दुर्गतिकी दारुण कहानीने रोमराज्यके प्रत्येक घरमें भयंकर समराग्नि प्रज्वलित कर दी थी—रोमराज्यमें राष्ट्र-विप्लव मचा दिया था।

* ला वालियर चौदहवें लुईकी प्रणयिनी थी। चौदहवें लुईसे चार आँखें होनेके पहले वह एक देव-स्वभावा स्त्री थी। रूप तथा गुणमें भी वह देवकन्याके समान थी। किन्तु अब राजमहलके सैकड़ों सुख-भोगोंके बीचमें रहने पर भी उसके मनमें अनुतापकी अग्नि भयंकर रूपसे जल उठी तब वह सब प्रकारके सुख-वैभवोंको तिनकेके समान त्याग कर, कठोर तपश्चर्य्याद्वारा अपने किये हुए पापोंका प्रायश्चित्त करनेके लिए दीन-हीन भिखारिनीके वेषसे फ्रान्सके एक तापसी-आश्रममें जाकर रहने लगी थी।

जीवनकी गति जगन्मयी प्रकृतिकी धीरे धीरे पैर बढ़ानेवाली मंगलमयी गतिके साथ नहीं मिली; और जगतमें एक अविहित कार्यका अनुष्ठान हो गया । इसी प्रकार ये वनवासिनी युवतियाँ भी यदि जंगली जानवरोंके समान निष्ठुर पुरुषोंकी पाशवी-लालसामें पड़कर अकालहीमें कालके स्रोतमें बह जायँ, तो कहा जायगा कि उनके जीवनकी गति भी जगतकी सर्व मंगलमयी नित्य-नियमित गतिके साथ नहीं मिली । यह केवल अविहित अनुष्ठान ही नहीं, एक बड़ा भारी पाप होगा और यह महापाप अन्यायकारीको दंड दिलानेके लिए प्रकृतिके दरबारमें बदला लेनेका प्रार्थी बनकर खड़ा होगा ।

जूही-फूल आकार-प्रकारमें कितना ही छोटा क्यों न हो, किन्तु इस अनंत लीलामयी प्रकृतिके साथ उसका घनिष्ठ और गहरा सम्बन्ध है । वह वृक्षसे झड़ने पर, धूपसे सूखकर, वर्षासे भीगकर और वायुकी मंद मंद हिलोरोंसे हिलहिलकर अपने उपादान-परमाणुओंको प्रकृतिके भांडारमें जहाँके तहाँ दाखिल कर देता है; और फिर प्रकृति-देवताके प्रेममय अटल शासनसे जगतके किसी दूसरे स्थानमें, और किसी रूपसे विकसित होकर नये जीवन और नये व्रतको प्रारंभ करता है । ये बातें कवि-कल्पनायें नहीं, किन्तु आधुनिक समयके बढ़े-चढ़े विज्ञानके सत्य सिद्धान्त हैं ।

जूही-फूलके समान दुःखनी युवतियाँ भी बाहुबल और धनबलसे मतवाले हुए समाजके निकट कितनी ही उपेक्षाकी वस्तु क्यों न समझी जायँ, किन्तु वे प्रकृतिके साथ अत्यंत घनिष्ठ और गंभीर स्नेह-सम्बन्ध रखती हैं । क्योंकि वे अनंत धामकी अधिकारिणी और चैतन्यमयी हैं । इसी लिए वे प्रेममय जगदीश्वरके लीला-विधानसे उच्चगति पाकर जगतके किसी अन्य स्थानमें, अन्य रूपसे विकसित होती हैं और उनका वह नवजीवन उनको प्रेममय जगदीश्वरकी ओर, एक सीढ़ी और ऊपरको चढ़ा देता है ।

यहाँ हम पाठकोंकी सेवामें एक मानव-जूहीकी दुःखकहानी भेंट करते हैं। पाठक इसे पढ़कर समझ सकेंगे कि विश्वनियन्ताकी समस्त विश्वको देखनेवाली और रक्षा करनेवाली स्नेहदृष्टि, अंधकार और प्रकाशमें, वन और नगरमें, झोपड़ी और महलमें सर्वत्र समान पड़ती है। जो व्यक्ति यहाँ पर जीवोंकी सुख-शान्ति और उन्नतिकी कामनासे कोई भला काम करता है उसका वह काम प्रेम-सूत्रमें ग्रथित होकर एक दिन पुरस्कारकी प्रेममालाके रूपमें परिणत हो जाता है और वह प्रेममाला उसके गलेमें एक दिन अवश्य शोभा पाती है। उसके तप्तप्राण उसके शीतल स्पर्शसे अवश्य शीतल होते हैं। और जो मनुष्य यहाँ पर जीवोंको दुःख, अशान्ति और अवनतिकी ओर ले जानेकी इच्छासे कोई बुरे कार्य करते हैं, उनके वे कार्य भी प्रकृतिके स्मृतिसूत्रमें ग्रथित होकर प्रतिशोध और परिशोधके वज्र और अग्निके रूपमें परिणत हो जाते हैं। वह वज्र एक दिन उनके हृदय पर पड़ता है—और वह अग्नि सोनेको शोधनेवाली पार्थिव अग्निके समान एक दिन उन्हें जला-जलाकर देवताके समान पवित्र बना देती है।

## आत्मिक–कहानी।

### वन्य जूही और जंगली पशु।

जमैका एक छोटासा द्वीप है। वह वेस्ट इंडियन द्वीपसमूहके गलेसे छूटकर दूर पड़े हुए, मध्यमणिके समान कैरिबिन सागरमें अव-स्थित है। यह द्वीप पहले स्पेनके अधिकारमें था, किन्तु अंतमें इसे रत्न-भोगी ब्रिटिश राज्यने अपने अंगका आभूषण बना लिया। इसके उत्तरकी ओर क्यूबा और हेटी आदि द्वीप हैं, जो अटलांटिक महासागरकी उत्ताल तरंगोंसे इसकी रक्षा करते हैं। पूर्वकी ओर मेक्सिको समुद्र है। इस मेक्सिको सागरकी तरंग-मालायें प्रणालीके मार्गसे आ आकर जमैकाकी

खबर लिया करती हैं । पश्चिमकी ओर सुदूरव्यापी अटलाण्टिक महासागर सूर्य-चन्द्र-ग्रह-नक्षत्र-जड़ित प्रकृतिके नीलाम्बरको चूम रहा है। दक्षिणमें कैरिबिन सागरके उस पार पनामा डमरूमध्य * है। पनामाकी दुर्बल देह दोनों ओरसे दो महासागरोंकी उन्मत्त तरंगोंकी फटकारोंको सहकर, अमेरिकाके उत्तर और दक्षिण भागोंको अर्थात् साम्य और स्वाधीनता, तथा दासत्व और प्रभुत्त्वकी दो विराट् रंगभूमियोंको, सैकड़ों प्रतियोगिताओंके रहने पर भी न जाने किस मंत्रबलसे एक सूत्रमें बाँधे हुए है। जमैका दक्षिणकी ओर दृष्टि फैलाकर मानों इसी तत्त्वके गूढ़ रहस्यका चिन्तवन कर रहा है।

जमैकाका विस्तार इंग्लैंडकी दो तीन छोटी छोटी कौण्टियों या शायरोंसे अधिक नहीं है। इसकी लम्बाई पूर्व-पश्चिम और चौड़ाई उत्तर-दक्षिण है। इसके प्रायः ठीक मध्यभागमें पूर्वसे पश्चिम तक एक लम्बी पर्वतमाला है। इस पर्वतमालाका नाम 'ब्लू मौण्टेन' अर्थात् नीलगिरि है। नीलगिरिके शिखर जगह जगह आकाशसे बातें करते और बर्फसे ढँके रहते हैं। जमैका द्वीप, इस पर्वतके पाषाणमय कमरपट्टेको कसकर लहराते हुए सागरकी छाती पर प्रफुल्लमुख विराजमान है। जमैका, नाना प्रकारके सुन्दर फल-फूलों, और लता-कुंजोंके लिए बहुत प्रसिद्ध है। नाना जातिके पक्षियोंके मधुर गुंजन और पर्वतसे निकलनेवाली अनेक छोटी छोटी नदियोंकी कलकल ध्वनिसे वह सदैव मुखरित रहता है। वह एक द्वीप भी है और प्रकृतिकी सागरविलासिनी विहार-भूमि भी।

नीलगिरिके उत्तर और दक्षिण दोनों ओर लगभग एक सौ छोटी छोटी नदियाँ बहती हैं, किन्तु ये सब नदियाँ ऐसी सकरीं और वेगवती हैं कि इनमेंसे एक 'ब्लाक-रिवर' या कृष्णानदीको छोड़कर किसीमें नावें नहीं चल सकतीं। जमैकाका जल-वायु भी बहुत अच्छा और

* अब पनामाकी नहर काट दी गई है।

स्वास्थ्यकर है। भारतवर्षके लिए जैसे शिमला, दार्जेलिंग, आदि स्थान हैं, उसी प्रकार संयुक्तराज्यके लिए जमैका है। किसीका तनिक स्वास्थ्य बिगड़ा कि वह झट जमैकाकी तैयारी कर देता है और वहाँके थोड़े ही दिनोंके निवाससे स्वस्थ होकर घर लौट आता है। जमैकामें दिनको अधिक गरमी पड़ती है—९० डिग्री तक पहुँच जाती है है—और वही रात्रिको घटकर ७० डिग्री तक आ जाती है। वर्षा भी वहाँ सालमें दो बार होती है,—एकबार बसंतमें और दूसरी बार ग्रीष्ममें। जमैकामें दो बड़े नैसर्गिक उपद्रव हुआ करते हैं, एक तो भूमिकम्प और दूसरा वज्रपात या बिजलीकी भयंकर तड़तड़ाहट। भूमिकंप सदैव नहीं होता, किन्तु बिजलीका वज्रनिनाद सहसा कब और किस समय होकर लोगोंके हृदयोंको कँपा दे, इसका कोई निश्चय नहीं। क्या वसंत और क्या ग्रीष्म, सभी समय सहसा बिजलीका वज्रनिनाद हो उठता है। किंग्स्टन जमैकाकी राजधानी है। फेल माउथ आदि उसके प्रसिद्ध नगर हैं।

जमैकाके मूल निवासी काले रंगके नीग्रो या हबशी हैं। किन्तु यूरोपके गोरोंके संसर्गसे इस समय वहाँ दो और नई जातियाँ उत्पन्न हो गई हैं। एकका नाम है 'मुलाटो' और दूसरीका 'कोयाड्रुण।' गोरे पिता और नीग्रो माता अथवा गोरी माता और नीग्रो पिताके संयोगसे उत्पन्न हुई संतान मुलाटो कहलाती है; और गोरे पिता और मुलाटो माता अथवा गोरी माता और मुलाटो पिताकी संतान कोयाड्रुण कहलाती है। कोयाड्रुण जाति अपने शारीरिक सौन्दर्य्यके लिए बहुत प्रसिद्ध है।

जमैकाके एक ग्राममें डंकन नाम्नी एक स्त्री रहती थी। वह कोयाड्रुण जातिकी एक अत्यंत सुन्दरी युवती थी। वह अविवाहित थी। यौवनके प्रथम विकासके समय उसकी रूपराशि और भी मनोहर हो गई थी, किन्तु उसके मनमें किसी प्रकारका परिवर्त्तन नहीं हुआ था। वह

अपनेको एक बालिका ही समझती थी और बालिकाओंके समान सरल और शुद्ध चित्तसे सब पर प्रेम रखती थी।

एक दिन पड़ौसियोंने देखा कि डंकन घर नहीं है। उसकी सूनी झोपड़ी उसके विना अँधेरी हो रही है। उस जंगली जूही की ज्योतिसे वह स्थान प्रकाशमान नहीं है। पड़ौसी उस पर सहज ही प्रेम रखते थे। एक पड़ौसीने डंकनको खोजा, किन्तु उसका कहीं कुछ पता न चला। कुछ समयके पश्चात् पुलिसमें खबर पहुँची कि अमुक रास्तेके समीप एक निर्जन स्थानमें डंकनकी मृतदेह पड़ी है। पुलिस डंकनके शवको ले आई और अपराधीको खोजने लगी।

शव-परीक्षा करके डाक्टरने कहा—इसके साथ किसी बलवान् पुरुषने बलात्कार किया है। इसी पाशविक-अत्याचारके असहनीय दुःखसे इसकी मृत्यु हुई है। किस निष्ठुर नर-पिशाचने जमैकाकी इस वन्य-जूहीको पददलित किया, पुलिस बड़े यत्नके साथ इसका अनुसंधान करने लगी। उसने सारा जमैका छान डाला, किन्तु हत्याके सम्बन्धमें कहीं कुछ पता नहीं चिला। धीरे धीरे एक वर्ष बीत गया। गवर्नमेण्टने भारी पुरस्कार देनेकी घोषणा की, किन्तु अपराधी नहीं पकड़ा गया।

इतनेमें पेण्ड्रिल आर चिति नामके दो बलिष्ठ नीग्रो (हबशी) दो भिन्न भिन्न स्थानोंसे छोटे छोटे अपराधोंके कारण दंडित होकर जेल भेजे गये। एक किंग्स्टनकी और दूसरा फेलमाउथकी जेलमें रक्खा गया। दोनों स्थानोंके बीचमें लगभग ८० मीलका अन्तर है। न चिति जानता था कि पेण्ड्रिल जेल गया है और पेण्ड्रिल ही जानता था कि चिति जेलमें है।

सजा अधिक लम्बी नहीं थी। धीरे धीरे समय बीतने लगा और उनके चित्तपरसे दंडका भार भी बहुत हलका हो चला। उनको आशा हो गई कि इसी प्रकार और कुछ समय बीतते ही हम मुक्त हो जायँगे। जिस

समय वे उक्त आशासे प्रसन्न हो रहे थे उसी समय एक दिन रात्रिको एक क्रिंग्स्टनकी जेलमें और दूसरा ८० मीलकी दूरी पर फेलमाउथमें, सोते सोते सहसा चिल्ला उठा। पेण्डिूलके चिल्लानेका जो कारण था, चितिके चिल्लानेका भी वही कारण था। दोनों कैदी, दो भिन्न भिन्न स्थानोंमें किसी छायामूर्त्तिको देखकर बहुत ही विनयके साथ कहने लगे—"तुम–तुम–डंकन–तुम हो! तुम्हारे पैरों पड़ता हूँ, तुम इसी समय यहाँसे चली जाओ। डंकन, मैं तुम्हारे निकट अपराधी हूँ। तुम देवता हुई हो—क्षमा करो–क्षमा करो—मुझ दीनको क्षमा करो। यह क्या! यह क्या!–यह तो आगका हाथ है!–मैं हा हा खाता हूँ, तुम मुझे इस आगके हाथसे मत पकड़ो।"

प्रति दिन रात्रिके समय जब वे सोते तब इसी प्रकार कहा करते थे। ये बातें धीरे धीरे सब जगह फैल गई। अन्तमें अधिकारियोंके कानों तक भी पहुँचीं। दोनों स्थानोंकी एकसी रिपोर्ट पढ़कर अधिकारीगण विस्मित हुए। वे सोचने लगे, क्या इन बातोंका डंकनकी हत्यासे कुछ सम्बन्ध है? सबके मनमें यही प्रश्न उठने लगा। आखिर पेण्डिूल और चितिको लेकर फिर तहकीकात शुरू हुई।

सारे दिन पुलिस और अधिकारियोंके प्रश्नोंसे खीजकर तथा रात्रिको छायामूर्त्तिके उत्पीड़नसे विवश होकर दोनोंने अपराध स्वीकार कर लिया। उन्होंने जिस पाशविक अत्याचारके द्वारा डंकनका धर्मनाश और प्राण-नाश किया था उसका सारा वृत्तान्त कह सुनाया। अपराध प्रमाणित होनेपर दोनोंको कठोर दंड दिया गया।

इस अद्भुत और विस्मयजनक कहानीकी प्रामाणिकताके विषयमें 'एनाटमी आव् स्लीप' अर्थात् 'निद्राका विश्लेषतत्त्व' नामक ग्रंथके रचयिता सुप्रसिद्ध डाक्टर एडवर्ड बिन्स एम. डी. की साक्षी है। जिस

समय वे जमैकामें रहते थे उसी समय यह घटना हुई थी। वहाँके गवर्नर सर चार्लेस मेटकाफ़ उनके प्रिय-मित्र थे। उक्त गवर्नरकी सहायतासे ही इस घटनाकी रत्ती रत्ती जाँच करके वे इस कहानीको लिख गये हैं। राबर्ट डेलवेन आदि लोकमान्य पंडितोंने उन्हींकी साक्षी पर भरोसा रख कर इसकी समालोचना की है।

अब प्रश्न यह होता है कि इस घटनाका अर्थ क्या है? क्या यह कल्पना-प्रसूत झूठा स्वप्न है, या छायामूर्तिके रूपसे प्रकट होनेवाली परलोकगत आत्माकी पार्थिव क्रिया है? यदि हम इसे स्वप्न भी मान लें, तो परस्पर ८० मील दूरी पर रहनेवाले दो व्यक्तियोंको लगातार कई दिनों तक, एक ही समय, एक ही प्रकारका स्वप्न क्यों आया? कोई कोई कहेंगे कि यह अपराधके भारसे दबे हुए विवेकका आत्म-पीडन है। हाँ, विवेकद्वारा इस प्रकार आत्मपीडन होना अस्वाभाविक नहीं है, किन्तु भिन्न भिन्न स्थानोंमें रहनेवाले दोनों अपराधी एक ही प्रकारकी मूर्ति देखकर भयभीत क्यों हुए? डंकनकी छायामूर्ति देखनेकी झूठी बात कहकर अपने सिरपर राजदंडरूपी वज्र पटक लेनेमें भला उनका क्या स्वार्थ था? अतएव सच बात कुछ और ही है। किन्तु निरन्तर आमोद-प्रमोदमें मग्न रहनेवाले अभिमानी मनुष्य उस बातको सुना नहीं चाहते और सुनकर भी उस पर सहसा विश्वास नहीं करना चाहते। किन्तु जो मनुष्य तनिक भी विचार करके देखेंगे वे समझ सकेंगे कि, अभागे वाकरके घर रहनेवाली उस युवतीने ग्राहमको जिस उद्देश्यसे दर्शन दिये थे, उसी उद्देश्यसे डंकनने भी अपनी दुर्गति करनेवाले कैदियोंको दर्शन दिये थे। दोनोंके मनमें प्रतिहिंसा या बदलेकी भयंकर आग धधकती थी। ऐसी स्थिति आत्माकी आशानुरूप उन्नतिके मार्गमें विशेष विघ्नस्वरूप है। जो लोग परलोक जाकर आत्मिक जीवन व्यतीत करते हैं, वे अपने हृदयमें ऐसी ज्वाला या अशान्तिके रहते

अपनी उन्नति करनेमें असमर्थ रहते हैं। डंकनने जिस भयंकर पापसे पीड़ित होकर देह छोड़ी थी उसके कारण उसके मनमें ऐसी विषम ज्वाला उत्पन्न होना बहुत संभव है। वन्य जूही डंकन इस विषमज्वाला-से मुक्त होकर एक दिन नंदन-काननमें फिर खिलेगी, किन्तु जो अप-राधी हैं, वे इस संसारमें सुखी रहने पर भी परलोक जाकर परितापकी अग्निमें जलेंगे और जल जल कर शुद्ध होंगे। यह शुद्ध होनेकी व्यवस्था अटल है।

# छट्ठा अध्याय।



## प्रस्तावना।

" All Evolution is an awakening to higher realization."

* * * * *

" Discovery, Desire and Development are the Successive steps of progress "–Newcomb.

* * * * *

एक तेरह वर्षकी बालिका सामुद्रिक जाननेवाले ( हाथकी रेखाओं द्वारा शुभाशुभ बतलानेवाले ) पंडितके हाथ पर अपना कोमल हाथ रखकर एक बार आशासे मंद मंद मुस्कराती है और फिर पंडितके मुखको कुछ गंभीर सा देखकर भयभीत होती हुई, अपनी माताकी आँखोंकी ओर सलज्ज आँखोंसे ताकती हुई, मानों आँखों ही आँखों कुछ कहना चाहती है। क्या उसके अधखिले मनकी अधूरी आशा पूर्ण होगी ? जैसे सुशील, सुन्दर और मधुरभाषी वरकी बातें वह अपनी बहिनके मुँहसे निरन्तर सुना करती थी क्या वैसा ही वर उसे मिलेगा ? तेरह वर्षकी उमरमें उसकी बुद्धि ही कितनी हो सकती है; किन्तु वह समझे या न समझे, उसकी आत्माके अन्तस्तलमें ऋषियोंद्वारा आदिष्ट अदृष्टवादकी सत्ता है।

इसी प्रकार एक ८० वर्षका बुड्ढा है जिसे अधिक दिन जीनेकी आशा नहीं और जिसका मन सदैव धनतृष्णामें मग्न रहता है। उसने जन्मभर लोगोंके हृदयके रक्तको चूस-चूसकर धन इकट्ठा किया है। उसके अत्यंत परिश्रमसे जोड़े हुए धनको उसके स्वेच्छाचारी लड़के पानीकी तरह बहा रहे हैं। यह बूढ़ा भी आज अपनी जन्मपत्रिका

लेकर ज्योतिषी महाराजके पास बैठा है। वह इतने दिनोंतक अपनेही-को अपने घरका कर्ता-धर्ता समझता था, किन्तु अब उसे विश्वास हो गया है कि कर्त्ताके ऊपर भी कोई कर्त्ता है। उस सर्वेश्वरने—उस कर्त्ताने—पूर्व कर्मोंके फलानुसार भाग्यमें क्या लिख रक्खा है, यह जान-नेके लिए ही आज वह ज्योतिषीके पास आया है। कहनेका तात्पर्य यह है कि उसके हृदयमें भी यह भयंकर अदृष्टवाद या भाग्यवाद बैठा हुआ है।

यूरोपके विद्वान भी बहुत समयसे अदृष्टवाद पर विश्वास रखते आते हैं। ग्रीक लोगोंके माननीय गुरु सुकरात ( साक्रेटीस ) अदृष्टको मानते थे। प्रसिद्ध रोमन वीर सीजर भी भाग्यवादी था। इसी प्रकार कर्मवीर नेपोलि-यन बोनापार्ट, क्या रणक्षेत्र और क्या राजनैतिक क्षेत्र, सभी जगह भाग्य पर भरोसा रखकर खड़ा रहता था। इससे जान पड़ता है कि अदृष्टवाद एक विषम समस्या है; ज्ञानजगतका एक बहुत ही गंभीर रहस्य है। एक ओर मनुष्यकी स्वाधीनता अथवा स्वेच्छातंत्रगति, और दूसरी ओर अदृष्ट-की ( भाग्यकी ) अटल विधि। इन दोनोंका दार्शनिक सामञ्जस्य होना कैसा कठिन है, इसे विचारशील पाठक स्वतः समझ सकते हैं। मनुष्य कब क्या करेगा और उन किये हुए कर्मोंके अवश्यम्भावी फलसे वह कब किस अवस्थाको प्राप्त होगा, यह सब यदि अनादिकालसे आद्यन्त नियत रहता है, तो फिर मनुष्यके कर्मसम्बन्धी स्वातंत्र्य, और कर्मसू-त्रित उत्तरदायित्वका अर्थ ही क्या है? किन्तु इस स्वातंत्र्य और दायि-त्वके होनेपर भी, अदृष्ट या भाग्यके आधिपत्यको एकदम अस्वीकार कर देना नहीं बन पड़ता। क्योंकि अनेक समय मनुष्य जाना तो चाहता है पूर्वको, किन्तु अज्ञात अवस्थाचक्रके घुमावमें पड़कर जाने पर बाध्य होता है पश्चिमको। हर्बर्ट स्पेन्सर और फिस्के आदि दार्शनिक भारतीय ऋषियोंके अदृष्टवाद अथवा बोनापार्टके भाग्यतत्त्व ( Destiny ) पर

विश्वास नहीं करना चाहते, किन्तु उन्होंने युग-युगान्तरसे होनेवाले क्रम-विकाश ( Evolution ) और आवराणिक अवस्था ( Environment ) की शासनी-शक्तिको जिस प्रकार व्याख्या करके समझाया है, उसके साथ अदृष्टवादका विशेष पार्थक्य नहीं है।

जो लोग दूसरे शरीर प्राप्त करके देवधामके अधिकारी हुए हैं, अथवा अब भी कर्मफलकी परीक्षाके अधीन रहकर बीचबीचमें पृथ्वी पर रहनेवाले अपने मित्रों या स्वजनोंको प्रतिज्ञापालन या प्रीति और आवश्यकताके कारण दर्शन देकर विस्मित करते हैं, वे भी बहुत कुछ अदृष्टवादी हैं। 'अंतमें पूर्ण कल्याण होगा' इस महासत्यके उपासक होने पर भी, वे भाग्य पर भरोसा रखते हैं। जब इस पृथ्वी पर रहनेवाले मनुष्य, मनुष्योंकी शुभाशुभ घटनाओंको थोड़ा बहुत जान सकते हैं, तो जो लोग परलोकवासी होकर जीवनकी गति-विधिके विषयमें अपेक्षाकृत अधिकज्ञान रखते हैं, यदि वे इस विषयमें अधिक अभिज्ञ हों—अधिक ज्ञाता हों—तो इसमें आश्चर्य्य ही क्या है ?

यहाँ हम पाठकोंको एक प्राचीन और प्रसिद्ध अध्यात्मिक-कहानी भेंट करते हैं। इस प्रकृत घटनामूलक पारिवारिक वृत्तान्तकी आद्योपान्त समालोचना करके पाठक जान सकेंगे कि हम जिस वस्तुको आँखोंसे नहीं देख सकते, उसे दूसरे देखते हैं;—हम जिसे कानोंसे नहीं सुन सकते, उसे दूसरे अदृश्य रूपसे पास पास रहकर सदैव सुनते हैं; और हम जिस बातको किसी प्रकार नहीं जान पाते, दूसरे सूक्ष्मदृष्टिकी सहायतासे उसे सहज ही जान लेते हैं। इसके अतिरिक्त पाठकोंको यह भी विश्वास हो जायगा कि हमारे पार्थिव जीवनका पूर्वापर समस्त इतिहास ऊर्द्ध जगतमें चित्रपटके समान चित्रित हो रहा है। उस पटपर जीवनके कर्मानुसार जब कोई नई रेखा खिंच जाती है, तभी वह रेखा आलोचनाका विषय बनकर आत्मीय जनोंके हृदयमें आनंद या विषाद उत्पन्न करती

है। परन्तु हम उसे तनिक भी न जानकर अथवा उसे जाननेके लिए तनिक भी यत्न न करके, कभी अभिमानके रंगमें रँगकर दूसरोंके प्राणों पर भारी चोट पहुँचाते हैं, कभी लोभ या तृष्णाके वशीभूत होकर दूसरोंका सर्वस्व हरण कर लेते हैं और कभी अपने अमूल्य प्राणोंको पाशविक-पिपासाकी प्रबल बहियामें बहाकर कुछ समयके लिए मनुष्य-त्वसे भी हाथ धो बैठते हैं। मनुष्यका हृदय मनुष्य मात्रसे समय समय-पर पूछा करता है कि तुम और कितने दिनों तक–और कितने समय-तक–इस प्रकार अंधे बने रहोगे?

## आत्मिक-कहानी।

### अदृष्टवाद और आत्माकी स्वाधीनता।

इंगलैण्डके पश्चिमकी ओर, आयरिश सागरके उस पार आयलैंण्ड नामका एक द्वीप है। इस आयलैंडके किसी धनी घरमें एक सुन्दर बालक और एक कोमल कलीके सदृश सुन्दरी बालिका थी। यद्यपि ये दोनों बालक-बालिका एक ही माता-पितासे उत्पन्न भाई–बहनके समान बड़े प्रेमसे रहा करते थे, किन्तु एक ही माता-पिताकी संतान नहीं थे। दोनों ही निराश्रित और बचपनसे मातृ-पितृ-हीन थे। वे जिस प्रतिपालक या आश्रयदाताके पास रहते थे, वह अत्यन्त स्नेहशील और मधुर स्वभावका था। दोनों बच्चे उसे बहुत चाहते और उसे अपना पिता समझते थे। इसी तरह अपनेको परस्पर भाई-बहन समझते थे। दोनों ही एक साथ खाते-पीते, और एक साथ लिखते-पढ़ते थे। इस प्रकार उनका समय आनंदके साथ कटता था। ये ही बालक आगे चलकर लार्ड टाइरन और लेडी बेरेस्फोर्डके नामसे प्रख्यात हुए। अतः इस प्रबंधमें हम भी इन्हें इसी नामसे लिखेंगे।

प्रतिपालक अत्यंत सुशील और सज्जन होनेपर भी धर्म-विषयमें अविश्वासी था। वह नाममात्रको ईश्वर मानता था; परन्तु प्रार्थनाकी आवश्यकता और परलोकको नहीं मानता था। दोनों बालक भी प्रतिपालकके धर्मभावोंको माताके दुग्धके समान पी-पीकर अतमें धर्म तथा परलोकतत्त्वके विद्वेषी बन गये। किन्तु उनकी शिक्षाका यह क्रम अधिक समय तक स्थिर नहीं रहा। उनकी चौदह वर्षकी उम्रमें ही प्रतिपालकका स्वर्गवास हो गया और उसके मरने पर उस घरका भार एक दूसरे पुरुषके हाथ चला गया। यह नवीन प्रतिपालक धर्मप्रेमी और परलोकतत्त्वको माननेवाला था। अतः अब ये बालक बालिका इस नये प्रतिपालकके मुखसे धर्मसम्बन्धी नई नई बातें सुनने लगे। फल यह हुआ कि इस नये संसर्गसे उनके प्राचीन अविश्वासी भाव ढीले पड़ गये; परंतु बचपनके संस्कार समूल नष्ट नहीं हुए। उनके मनमें जो एक प्रबल सन्देहका भाव समा गया था, वह किसी प्रकार दूर नहीं हुआ।

कई वर्ष व्यतीत हो गये। बालक, अब बालक नहीं रहा। अब वह लार्ड टाइरनके नामसे प्रसिद्ध है। बालिका भी अब बालिका नहीं रही, वह सर मार्टिन बेरेस्फोर्डकी प्रियपत्नी—लेडी बेरेस्फोर्ड कहलाती है। दोनोंके जीवनमें बड़ा भारी परिवर्तन हो गया है; किन्तु उनके बचपनका सौहार्द पर्वतके समान अटल है। अब भी वे दोनों भाई-बहनका नाता पालते और परस्पर प्रेम रखते हैं। लार्ड टाइरन, स्वभावके उदार, सुन्दराकार और मैत्रीको निबाहनेमें दृढ़ हैं। लेडी बेरेस्फोर्ड रूपवती, गुणवती और उदार-स्वभावकी रमणी हैं। वे स्वभावसे ही निडर और स्नेहवती हैं। उनके सद्व्यवहारसे सभी मनुष्य प्रसन्न रहा करते हैं। जो उनके पास जाता है वही उनके विनम्र व्यवहारसे आकृष्ट होकर उन पर सहज ही प्रेम करने लगता है। अड़ौस-पड़ौसके सभी लोग उनके सत्स्वभावकी प्रशंसा किया करते हैं। जब वे किसी पर अपना स्नेह

प्रकट करनेमें समर्थ होती हैं, तब अपने मनमें एक अपूर्व सुखका अनुभव करती हैं। वे स्वभावतः धर्मानुरागिणी हैं, किन्तु बचपनके शिक्षा-दोषसे उनका धर्म-विश्वास संशयके झूलनेमें झूला करता है। इसी कारण समय समय पर उनके मनमें घोर अशान्ति उत्पन्न हो जाया करती है। उनका हृदय जिस बात पर विश्वास करना चाहता है, उनका मन और बुद्धि सौ प्रकारके संशयोंको उठाकर उसे हृदयसे निकालनेकी चेष्टा किया करती हैं।

दोनों परिवारोंमें खूब स्नेह है। समय समय पर परस्पर मिलने-जुलने और खाने-पीनेकी प्रीतिवर्द्धक क्रियायें हुआ करती है। लार्ड टाइरन और लेडी बेरेस्फोर्ड दोनों अब भी धर्मविषयमें किसी स्थिर सिद्धान्त पर नहीं पहुँच सके हैं। एक दिन दोनोंमें धर्म-विषयक बातें हो रही थीं। प्रसंगानुसार परलोककी चर्चा उठ खड़ी हुई। कुछ समयतक वादानुवाद होनेके पश्चात् दोनोंने प्रतिज्ञा की—“हम दोनोंमेंसे जिसकी पहले मृत्यु होगी, वह मरने पर यदि संभव होगा तो, दर्शन देकर दूसरेके परलोक तथा जगदीश्वरसम्बन्धी संदेहको दूर कर देगा और साथ ही यह भी प्रकट करेगा कि वास्तवमें कौन धर्म सत्य और ईश्वरानुमोदित है।”

लार्ड टाइरनका विवाह हो गया है। उनके केवल एक कन्या उत्पन्न हुई है। पर लेडी बेरेस्फोर्ड दो कन्याओंकी माता हो चुकी हैं। लार्ड टाइरन और लेडी बेरेस्फोर्ड दोनों अपने अपने घर सुखपूर्वक दिन व्यतीत करते हैं। इधर कुछ समयसे दोनोंका साक्षात् नहीं हुआ है। लार्ड टाइरन कहाँ हैं और कैसे हैं, सर मार्टिन और लेडी बेरेस्फोर्डको इसका कुछ समाचार नहीं मिला है।

गंभीर रात्रि है। लार्ड और लेडी बेरेस्फोर्ड दोनों अपने घर एक बड़े और सुसज्जित पलंग पर सो रहे हैं। दोनों गहरी निद्रामें अचेत हैं। घरमें मंद प्रकाश टिमटिमा रहा है। चारों ओर सन्नाटा है—किसी ओर

कोई शब्द नहीं सुन पड़ता। सहसा लेडी बेरेस्फोर्डकी आँख खुल गई। उन्होंने आँख खोलकर देखा—शय्याके पास लार्ड टाइरन बैठे हैं! पहले आश्चर्य हुआ!—लार्ड टाइरन, ऐसे समय यहाँ कैसे आये! फिर लज्जा-मिश्रित विरक्ति हुई!—आज ऐसा अशिष्ट व्यवहार क्यों? छिः, पतिकी शय्या पर सोती हुई युवतीके पास इस प्रकार एकाएक आ जाना! पर क्या सचमुच ही ये लार्ड टाइरन हैं? लेडी बेरेस्फोर्डका हृदय काँप उठा। उन्होंने चिल्लानेका यत्न किया, किन्तु गलेसे स्पष्ट आवाज नहीं निकली और इस अस्पष्ट आवाजसे सर मार्टिनकी निद्रा भंग नहीं हुई। इस बार लेडी बेरेस्फोर्डने कुछ साहस करके लार्ड टाइरनकी ओर देखकर कहा—"भाई टाइरन! यह क्या? यहाँ इस समय तुम ऐसी अनुचित रीतिसे, किस अभिप्रायसे, किस मार्गसे और कैसे आये?"

लार्ड टाइरनने कहा—"सब भूल गई? क्या तुम्हें उस भयंकर प्रतिज्ञाकी खबर नहीं है? गत मंगलवारको संध्या समय चार बजे मेरा शरीर छूटा है और ईश्वरानुप्राणित पुरुषने प्रतिज्ञाधर्म पालन करनेके लिए मुझे अनुमति दी है। पहले जो बातें सोची थीं, वहाँ जानेपर वे सब भ्रम प्रमाणित हुईं। परलोक सत्य है और पाप-पुण्योंका कर्म-फल अनिवार्य है। पृथ्वी पर हम जो कुछ करते हैं, जो कुछ कहते हैं और जो कुछ सोचते हैं, वह सब परलोकमें कर्मपट पर अंकित हो रहता है। यह भी समझ लेना कि ईश्वर सत्य है। वह अनन्त प्रेममय, अनन्त मंगल-स्वरूप, न्याय-विधाता, परम पुरुष इहकाल और परकालमें व्याप्त हो रहा है। अटल विश्वास, और अविचल भक्तिके साथ उसके चरणोंमें आत्मसमर्पण कर देना ही हमारे परित्राणका उपाय है।" इतना कहकर लार्ड टाइरन चुप हो रहे। थोड़ी ही देरके पश्चात् वे फिर कहने लगे—"मुझे तुम्हें यह सम्वाद सुनानेकी भी आज्ञा हुई है कि तुम शीघ्र ही पुत्र-वती होगी और वह पुत्र समय आने पर मेरी कन्याके साथ विवाह

करेगा। किन्तु डरना नहीं--अधीर मत होना--तुम्हारा वैधव्य अटल है। पुत्र उत्पन्न होनेके थोड़े ही दिनोंके पश्चात् सर मार्टिनका परलोकवास होगा और इसके कुछ समय पश्चात् तुम दूसरे पतिको ग्रहण करोगी। इस द्वितीय पतिके बुरे व्यवहारसे तुम्हारा जीवन अत्यंत दुःखमय और भारस्वरूप बन जावेगा। इस पतिसे तुम्हारे दो कन्यायें और अंतमें एक पुत्र उत्पन्न होगा। पुत्र उत्पन्न होनेके बाद एक महीनेके भीतर--तुम्हारी उम्रके ठीक ४७ वें वर्षके प्रारंभमें--तुम्हारा देहान्त होगा। इस कथनमें जरा भी अन्तर नहीं पड़ सकता।"

इस कठोर भविष्य-वाणीको सुनकर लेडी बेरेस्फोर्ड भयसे काँप उठीं। कुछ समय तक चिन्ता करनेके उपरान्त उन्होंने विनीत तथा कातर स्वरसे पूछा--" इस भवितव्यता या होनहारको टालनेका भी कोई उपाय है या नहीं? और यदि है तो क्या मैं उसे टाल सकती हूँ?"

छायामूर्त्तिने कहा--" हाँ, भवितव्यता टाली जा सकती है और तुम उसे अवश्य टाल सकती हो। क्यों न टाल सकोगी?--तुम स्वाधीना हो, अपने कर्मफलोंकी अधिकारिणी आत्मिका हो, परम पिताकी प्रिय संतान हो, उस अनन्तशक्तिकी एक अस्फुट कलिका हो, अनंतधामकी यात्रिनी हो और अनंत मंगलकी अधिकारिणी हो। अतः तुम्हारा भवितव्य कितने ही अंशोंमें तुम्हारे ही हाथमें है। यदि तुम दृढ़ संकल्प करके तन-मनसे प्रयत्न करोगी तो अपने भाग्यको अवश्य बदल सकोगी। किन्तु यह कार्य बहुत कठिन है। यदि तुम चित्त-संयमके द्वारा दूसरे पतिको ग्रहण करनेके लोभको संवरण कर सकोगी, तो तुम्हारे भाग्यकी गति बदल जायगी--तुम्हारी सारी विपदायें कट जायँगी। किन्तु, तुम नहीं जानतीं कि तुम्हारे भोगविलासकी तृष्णा--प्रीति-सुखलालसा कितनी प्रबल है--तुम्हारी प्रवृत्तियाँ कैसी सशक्त और दुर्दमनीय हैं। और फिर तुमने इस जीवनमें कभी ऐसी कठोर परीक्षाकी आँच सही नहीं है। बस, देवपुरुषने न मुझे इसके अतिरिक्त

और कुछ जानने दिया है और न और कुछ बोलनेकी अनुमति ही प्रदान की है। किन्तु एक बात मैं दृढ़ताके साथ कहे देता हूँ कि यदि तुम अब फिर भी धर्मके विषयमें अविश्वासके भावोंका पोषण करोगी तो परलोकमें तुम्हारी दुर्गतिकी सीमा न रहेगी। इसलिए तीन बार कहता हूँ– सावधान, सावधान, सावधान। जगदीश्वर पर अटल विश्वास रखकर जीवनमें अग्रसर होओ। मानवजीवन मृगजल या मनःकल्पित स्वप्न नहीं है।"

लेडी बेरेस्फोर्डने कहा–"अच्छा, एक बात और पूछना चाहती हूँ— परलोकमें जाकर तुम क्या सुखी हुए हो?"

छायामूर्तिने उत्तर दिया-"यदि मैं किसी अंशमें सुखी न होता, तो कभी तुम्हारे पास न आ सकता।"

लेडी बेरेस्फोर्डने कहा–"तो समझ लिया कि तुम वहाँ खूब सुखी हो।"

इस बार छायामूर्तिने कुछ नहीं कहा। उसके होठों पर कुछ हँसीकी रेखा दिखाई दी। अविश्वास, संशय और कूट-तर्ककी कुशिक्षाके कारण लेडी बेरेस्फोर्डका हृदय अंधकारमय था। वे इस विस्मयजनक दृश्यको प्रत्यक्ष देखकर भी इस पर पूर्ण विश्वास नहीं कर सकीं। उन्होंने कहा–"मैं सवेरा होने पर यह कैसे समझ सकूँगी कि तुम्हारा यह साक्षात्कार सत्य घटना है, मेरे मनकी झूठी स्वप्न-कल्पना नहीं है?"

छायामूर्तिने कहा—"क्यों?–कल ही तो तुम्हें मेरी मृत्युका सम्वाद मिलेगा।"

लेडी बेरेस्फोर्डने कहा–"यदि उस समय मैं यह समझूँ कि गत रातको मैंने जो कुछ देखा सुना था, वह सब स्वप्न था और वही स्वप्न दैवात् सत्य हो गया है तो? नहीं, इससे काम न चलेगा, मैं दूसरा प्रमाण चाहती हूँ।"

छायामूर्त्तिने कहा—“ अच्छी बात है, तो देखो । ” ऐसा कह कर उसने अपना एक हाथ फैला दिया और लकड़ीके चौखटे पर लटकनेवाले मशहरीके एक छोरको छतमें लगे हुए एक हुक पर टाँग दिया । यह हुक इतनी ऊँचाई पर था कि किसी अन्य वस्तुका सहारा लिये बिना उसको पा लेना मनुष्यकी शक्तिसे बाहरकी बात थी।

लेडी बेरेस्फोर्डने कहा—“ यह भी यथेष्ट नहीं है । जाग्रत् अवस्थामें हम जिस कामको नहीं कर सकते, कभी कभी उसे स्वप्नावस्थामें अनायास ही कर डालते हैं । सवेरे मशहरीकी इस दशाको देखकर मैं समझ सकती हूँ कि यह मेरी ही निद्रित अवस्थामें किया गया अज्ञात अन्ध-शक्तिका काम है । ”

छायामूर्तिने कहा—“ यह पास ही तुम्हारी पाकेटबुक और पेन्सिल रक्खी है । इस पाकेटबुक पर मैं अपना नाम लिख रखता हूँ । तुम मेरे हस्ताक्षरोंको भली भाँति पहचानती हो । प्रातःकाल मेरे इन हस्ताक्षरोंको देखते ही तुम समझ सकोगी कि मेरा यह साक्षात्कार स्वप्न नहीं, प्रकृत घटना है । ”

इतना कहकर छायामूर्तिने पाकेटबुक पर अपना नाम लिख दिया।

लेडी बेरेस्फोर्ड सदाकी अविश्वासिनी थीं । अब भी उन्हें परितृप्ति नहीं हुई । बचपनसे अविश्वास ही उनके हृदयका स्वाभाविक भाव बन रहा था । वे आखों देखी बात पर भी विश्वास नहीं करना चाहती थीं । उन्होंने कहा—“ नहीं, इससे भी मेरा संदेह दूर नहीं होगा । मैं तुम्हारे लिखे हुए इस नामको भी तुम्हारे हस्ताक्षरोंकी नकल करके लिखा हुआ, अपना ही स्वप्नावस्थाका लेख समझ लूँगी और मेरे मनका संशय ज्योंका त्यों रह जायगा । ”

इस बार छायामूर्त्तिने कुछ अप्रसन्न होकर कहा—“ हाय विश्वास-शून्य संशयिनी ! मैं देखता हूँ कि तुम्हें किसी भी बात पर विश्वास

नहीं है। मैं इसी समय तुम्हें छू सकता हूँ, किन्तु परलोकगत आत्माका स्पर्श, आध्यात्मिक-जीवनकी जिस अवस्थामें जीवित मनुष्योंके लिए सुख-शांतिदायक होता है, अभी मैं उस अवस्थाको नहीं पहुँचा हूँ। अतः मेरे इस समयके स्पर्शसे तुम्हारा जो अनिष्ट होगा वह जीवन भर बना रहेगा—इस स्पर्शका चिह्न कभी न मिटेगा।

लेडी बेरेस्फोर्डने कहा—"एक चिरस्थायी चिह्न ही न बन जायगा? भले ही बन जाय, इस छोटेसे चिह्नसे मेरा क्या बिगड़ेगा?"

छायामूर्त्तिने कहा—"ठीक है। तुम्हारे समान असम-साहसिका स्त्रीके लिए यह उक्ति संभवपर है। अच्छा तो इस ओर अपना हाथ बढ़ाओ।"

लेडी बेरेस्फोर्ड उस समय ऐसी मोहमुग्ध हो गई थीं कि, उन्होंने अबोध बालककी नाईं बड़ी उत्सुकतासे अपना हाथ चटसे आगे बढ़ा दिया। छायामूर्त्तिने अपनी अंगुलियोंसे उसके हाथकी गाँठको पकड़ लिया। स्पर्शमात्रसे ही उनका शरीर थर्रा गया। वे जैसे किसीने बर्फका चूड़ा पहना दिया हो, इस प्रकारकी दुःसह शीतलताका अनुभव करने लगीं। उसी क्षण पकड़े हुए स्थानकी पेशियाँ संकुचित हो गईं, और नसें सूख गईं! छायामूर्त्तिने कहा—"देखो, जब तक जीती रहो, तब तक तुम इस चिह्नको गुप्त रखना। इसका दिखलाना नितान्त विधिविरुद्ध और विपज्जनक होगा।" इतना कहकर छायामूर्त्ति चुप हो रही। कुछ ही क्षणके उपरान्त लेडी बेरेस्फोर्डने देखा कि लार्ड टाइरनकी वह छायामूर्त्ति अब उस स्थान पर नहीं है।

जो लोग आत्मिकतत्त्वके ज्ञाता हैं, वे कहते हैं कि परलोकगत सभी आत्माओंका स्पर्श जीवित मनुष्योंके लिए दुःखदायक नहीं होता। जो आत्मायें दया धर्मकी आनन्दमय महिमासे देवभावोंसे युक्त हैं, उनका स्पर्श सदैव सुख-शांतिदायक होता है। किन्तु जो लोग परलोकगामी

होने पर भी पार्थिव लालसाओं और पापज्वालाओंसे सर्वथा छुटकारा नहीं पासके हैं, उनका स्पर्श पृथिवीके जीवोंके लिए असह्य और बहुत कुछ अनिष्टकारक होता है।

लेडी बेरेस्फोर्ड जब तक छायामूर्तिसे बातचीत करनेमें लगीं थीं, तब तक उनके मनमें भय और अनेक प्रकारकी भावनाओंका संचार होते रहने पर भी, वे एक प्रकारकी परवश और मोहमयी जड़ीभूत अवस्थाको प्राप्त थीं। इसी कारण वे कुछ कुछ शान्त और अपने आपेमें थीं। किन्तु ज्यों ही छायामूर्ति अदृश्य हुई, त्यों ही न जाने कहाँसे एक अस्वाभाविक आतङ्क और भयने आकर उन्हें अधीर कर डाला। वे काँपने लगीं। उन्हें मालूम पड़ने लगा कि मेरे साथ-ही-साथ मेरा घर और पलंग भी काँप रहा है। उन्होंने सर मार्टिनको जगाना चाहा, किन्तु उनके मुँहसे एक शब्द भी नहीं निकला। इस प्रकार भय और विस्मयसे वे कुछ समय तक असह्य दुःख पाती रहीं, किन्तु थोड़े ही समयके उपरान्त उनके मनमें लार्ड टाइरनका शोक उमड़ पड़ा। दोनों नेत्रोंसे आँसुओंकी धारा बहने लगी और धीरे धीरे इस आँसुओंके प्रवाहमें ही उनके हृदयका शोक और अधीरता बह गई। शोकार्त्त प्राण नेत्रोंके जलसे शीतल हो गये। इसके पश्चात् न जाने कब, उनकी आँख लग गई।

सबेरा हो गया। सर मार्टिन उठ बैठे। मशहरीकी ओर उनकी दृष्टि नहीं गई। वे प्रतिदिनकी नाईं उठकर चुपचाप बाहर चले गये। लेडी बेरेस्फोर्ड उस समय भी सो रही थीं। कुछ समयके पश्चात् उनकी भी नींद खुली। आँख खुलते ही उनकी दृष्टि मशहरी पर पड़ी। मशहरीकी यह अवस्था देखकर किसीके मनमें कुछ सन्देह न हो, इस लिए उन्होंने जल्दीसे उठ कर और खिड़कियाँ साफ करनेकी लम्बी बुहारी लाकर, उससे मशहरीके उस ऊपर टँगे हुए छोरको नीचे गिरा दिया। फिर उनकी दृष्टि हाथके उस चिरस्मरणीय चिह्न पर पड़ी। उन्होंने उसी

समय उस बर्फके स्पर्शसे सूखे हुए और काले पड़े हुए स्थान पर एक काला फीता बाँध दिया। इसके बाद वे पतिके पास गईं। रात्रिके उद्वेग और चिन्ताके अनेक लक्षण उनके चेहेरे पर उस समय भी स्पष्ट रूपसे झलक रहे थे। सदैव प्रसन्न रहनेवाली प्रेमशीला पत्नीके उस विषादमय मलिन मुखको देखकर पति चौंक पड़े। उन्होंने पूछा—आज मैं तुम्हें ऐसी क्यों देखता हूँ? कोई पीड़ा तो नहीं हुई?" उत्तर मिला—"नहीं, मैं खूब स्वस्थ हूँ।" पतिने पूछा—"यह क्या? तुम्हारे हाथमें यह काला फीता क्यों बँधा है? क्या हाथमें मोच आगई है?" उत्तर मिला—"नहीं, मोच या चोट कुछ नहीं है। किन्तु आज मैं हाथ जोड़कर एक प्रार्थना करती हूँ कि तुम इस फीतेके सम्बन्धमें अब मुझसे कोई बात मत पूछना। मैं जब तक जीवित रहूँगी, तब तक यह फीता मेरे हाथमें इसी प्रकार बँधा रहेगा। तुम मेरे स्वामी हो, प्राणाधिक हो, तुमसे छिपाने योग्य मेरे पास कोई बात नहीं। मैंने आज तक कभी कोई तुम्हारी बात टाली भी नहीं। यदि तुम आग्रह करोगे, तो मैं इसका सारा वृत्तान्त खोलकर कह दूँगी। किन्तु ऐसा करनेसे तुम्हारा अनिष्ट हुए बिना न रहेगा। अतएव मेरा विनीत अनुरोध है कि इस विषयमें तुम मुझे क्षमा करो।" सर मार्टिनने हँसकर कहा—"एक साधारण बात पर जब तुम्हारा इतना अनुरोध है, तब इस विषयमें मैं तुमसे कभी कुछ न पूछूँगा।"

इसके पश्चात् फिर और कोई बातचीत नहीं हुई। सबेरेके सब काम-काज पूर्ण हुए। आज लेडी बेरेस्फोर्ड बहुत व्यग्र हो रही थीं—मानों किसीके आनेकी आशासे बारंबार दरवाजेकी ओर देखती थीं। कुछ समयके पश्चात् उन्होंने व्यग्रताके साथ पूछा—"आजकी डाँक आ गई?" डाँक उस समय भी नहीं आई थी। वे घड़ी घड़ी, पुनः पुनः डाँकके लिए पूछने लगीं, पर डाँक नहीं आई। सर मार्टिनने पूछा—"आज डाँकके लिए

इतनी व्याकुल क्यों हो रही हो, क्या कोई जरूरी चिट्ठी आनेवाली है ? ” लेडी बेरेस्फोर्डने कहा—“ जरूरी चिट्ठी और क्या होगी, मृत्यु-सम्वाद है—लार्ड टाइरनका मृत्यु-सम्वाद आना है ! गत मंगलकी संध्याको चार बजे उनका देहान्त हुआ है ! ” इतना कहकर वे मुँह ढाँककर रोने और व्याकुल होने लगीं । सर मार्टिन नाना प्रकारकी बातें कह कर उन्हें समझानेकी चेष्टा करने लगे । उन्होंने कहा—“जान पड़ता है, कल रातको तुमने कोई बुरा स्वप्न देखा है और उसी झूठे स्वप्नको सत्य समझकर तुम ऐसी अधीर हो रही हो ।” सर मार्टिन इस प्रकार बातें कर ही रहे थे कि इतनेमें एक नौकर काले चिह्नवाली एक चिट्ठी लेकर भीतर आया । चिट्ठी देखते ही लेडी बेरेस्फोर्ड कह उठीं—“ हाय जिसकी आशङ्का कर रही थी, वही हुआ ! भविष्यद्वाणी सत्य हुई ! लार्ड टाइरन अब इस संसारमें नहीं हैं ! ”

सर मार्टिनने पत्र खोलकर पढ़ा । पत्र लार्ड टाइरनके स्टुआर्डका लिखा हुआ था । उसमें सचमुच ही लार्ड टाइरनका मृत्यु-सम्वाद था । लेडी बेरेस्फोर्डने जिस तारीखको जिस समय लार्ड टाइरनकी मृत्यु बतलाई थी, ठीक उसी तारीखको उसी समय उनकी मृत्यु हुई । सर मार्टिन चकित होकर रह गये । फिर वे अपने मनके आवेगको रोककर लेडी बेरेस्फोर्डको सान्त्वना देने लगे । लेडी बेरेस्फोर्ड कुछ समय तक तो स्तंभित और हतबुद्धिकी नाईं चुपचाप बैठी रहीं, फिर कहने लगीं—“ मुझे शोक नहीं है । मैं अपने मनको कभीका धैर्य्य दे चुकी हूँ; वह स्थिर है । जो हो, मैं इस दुःखके समय भी तुम्हें एक आश्चर्य्य-जनक सम्वाद सुनाऊँगी—तुम शीघ्र ही पुत्रलाभ करोगे । इस संवाद पर आप तनिक भी सन्देह न करें । ” यह सुन सर मार्टिनने प्रसन्नताके साथ विस्मय प्रकट किया । इसी समय उनकी दृष्टि हाथके उस काले फीते पर पड़ी । उन्होंने सोचा— लार्ड टाइरन और लेडी बेरेस्फोर्डमें

बाल्यकालसे अत्यंत स्नेह और बन्धुता थी, मालूम होता है लेडी बेरेस्फोर्डको लार्ड टाइरनकी छायामूर्त्तिके दर्शन हुए हैं ।

कई महीने बीत गये । लेडी बेरेस्फोर्ड अब पुत्रवती हैं । पुत्रदर्शनसे सर मार्टिनको बहुत आनन्द हुआ, किन्तु लेडी बेरेस्फोर्ड उतनी प्रसन्न न हो सकीं; उनके मनमें वैधव्यकी आशंका लगी हुई थी । पति अब अधिक दिनोंतक जीवित न रहेंगे, इसी दुःखसे उनका हृदय फटा जाता था । वे एकान्तमें उस सद्योजात बच्चेका मुँह देखतीं और चुपचाप आँसू गिरातीं थीं । उन्होंने समझ लिया था—छायामूर्त्तिकी कही हुई एक भी बात मिथ्या नहीं होगी । पुत्रजन्मके पश्चात् सर मार्टिन चार वर्ष और कुछ महीने तक और जीते रहे ।

अब लेडी बेरेस्फोर्ड विधवा हैं । विधवा होने पर भी वे निराधार और परमुखापेक्षी—दूसरोंका मुँह ताकनेवाली नहीं । वे पतिकी प्रचुर धन-सम्पत्तिकी अधिकारिणी हैं । विपन्न होने पर भी वे नगण्य नहीं हैं ।—अब भी पतिके गौरवान्वित नामसे उनका परिचय दिया जाता है । इसके सिवाय अनाथ होने पर भी ऐसा नहीं है कि उनके लिए कोई आसरा न हो । दो कन्यायें और एक पुत्र उनके प्राणोंके अवलम्ब हैं । इतना होने पर भी वे निरन्तर दुखी रहा करती है । पति ही स्त्रियोंका सर्वश्रेष्ठ आभूषण और सब धनोंका धन है । विधवा स्त्री, युवती होने पर भी वृद्धा, स्वरूपवती होने पर भी विरूपा और अपार धन-सम्पत्तिकी स्वामिनी होने पर भी कंगालिनी है । प्राणोंके भीतर प्रेमका—स्नेहका—स्वाभाविक उच्छ्वास उठता था, परन्तु प्रेमास्पद पति परलोकके अन्धकारमें और स्नेहास्पद सहोदरतुल्य लार्ड टाइरन सूक्ष्मलोकमें छुप गये थे । शोकातुर दुःख-विह्वल लेडी बेरेस्फोर्डने चारों ओर अँधेरा ही अँधेरा देखा ।

इस देशमें भारतीय ऋषियोंने विधवाओंको सब प्रकारके सुख भोगोंका परित्याग कर ब्रह्मचर्य्यपूर्वक धर्मजीवन बितानेकी व्यवस्था की है ।

लेडी बेरेस्फोर्ड जिस देशकी विधवा थीं, उस देशमें वैधव्यव्रतकी कोई कठोर व्यवस्था नहीं है। तो भी लेडी बेरेस्फोर्ड बहुत कुछ संयमके साथ रहने लगीं। उन्होंने शोक-सूचक वस्त्रोंसे अपने शरीरको आच्छादित कर लिया, सब प्रकारके सुख-सम्भोगोंका और विलास-वासनाओंका बिलकुल त्याग कर दिया, और सब तरहसे दीन दुःखिनीके समान अपनी दो कन्याओं तथा पुत्रको हृदयसे लगाकर वे अपने घरमें ही समय बिताने लगीं। वे न तो किसी सभा सोसायटीमें जाती थीं और न किसी आमोद-प्रमोदके उत्सवों या भोजोंमें। छायामूर्त्तिकी वह भविष्यद्वाणी उनके हृदयमें सदैव गूँजा करती थी।

छायामूर्त्तिने कहा था–" यदि तुम चित्तसंयमके द्वारा द्वितीय पति ग्रहण करनेके प्रलोभनको रोक सकोगी, तो तुम्हारे भाग्यकी गति बदल जायगी—तुम्हारी सारी विपत्तियाँ कट जायँगीं।" अतएव वे इस विषयमें विशेष सतर्कता और सावधानीके साथ रहने लगीं। जहाँ तक बनता था वे न तो कभी किसीसे मिलतीं थीं, और न किसीके मुँहकी ओर आँख उठाकर देखती थीं। मनुष्यकी आँखोंका विश्वास क्या? और अपने चंचल मनका भी क्या भरोसा? वे प्रायः कहीं भी न जातीं थीं—जाती थीं केवल एक धर्मयाजक या पादरीके घर—जो उनके पड़ौसहीमें था। उसके यहाँ जानेका उद्देश्य था—धर्मशिक्षा और धर्मोपदेशके द्वारा आत्माकी पवित्रताका लाभ करना।

किन्तु भाग्यके हाथकी कठोर रेखाको साधारण मनुष्य कहाँ मिटा सकते हैं! कुछ समयके पश्चात् इसी पादरीके घरमें ही लेडी बेरेस्फोर्डके सर्वनाशकी सूचना हुई। पादरीके एक पुत्र था। वह देखनेमें सुन्दर और तरुण था। किन्तु फलके भीतर विषहरे कीड़ेके समान उसके हृदयके भीतर अत्यंत प्रबल पाशव-लालसा और गंदी भोग-पिपासा छिपी हुई थी। एक दिन बुरे मुहूर्त्तमें लेडी बेरेस्फोर्ड और पादरी-पुत्रकी चार आँखें

हो गई। युवककी आँखें फिर नहीं लौटीं—लेडी बेरेस्फोर्डके—उस सन्तानवती सुन्दरी विधवाके—विषादयुक्त उदास मुख पर न जाने क्या देखकर क्या समझकर, न जाने किस विचित्र मोहसे पादरीपुत्रके लालसाकुल नेत्र स्थिर हो रहे। लेडी बेरेस्फोर्डने सिर झुकाकर दृष्टि फेर ली । बहुत दिनोंके बाद, उन सफेद पड़े हुए गालों पर क्षण भरके लिए ललाई दौड़ आई । उन्होंने उसे अपने रूमालसे छुपा लिया और अपनी दुर्बलता पर बहुत ही लज्जित होती हुई वे घर लौट आईं । इस संसारमें बहुतसे मनुष्य अकेले नहीं रह सकते । लेडी बेरेस्फोर्ड इसी श्रेणीके मनुष्योंमेंसे थीं । उनका हृदय बचपनहीसे अकेले रहनेके अयोग्य और स्नेह-लालसासे दुर्बल था । उनका हृदय उदारता और महत्तासे परिपूर्ण होने पर भी इस ढँगका बना था कि वह एक घड़ीभर भी अपने आपमें सन्तुष्ट नहीं रह सकता था । फिर भी उन्हें भविष्यवाणीका स्मरण हो आया, और तब संकल्प किया कि आजसे कभी पादरीके घर न जाऊँगी ।

संकल्प करना जितना सहज है, संकल्प-रक्षा करना उतना ही कठिन है । उस दिनसे वह सुन्दरी विधवा दिनमें दस बार संकल्प करती और दस ही बार भूल जाती थी । याजकके घरका आना जाना बंद नहीं हुआ । उसका चंचल चित्त उसे कुछ भी न समझने देकर, उसके विना जाने धीरे धीरे पादरी-पुत्रका पक्षपाती होने लगा । उन्होंने एक बार अपने पति-ध्यान-निरत पवित्र हृदयकी ओर दृष्टि डाली; वहाँ उन्हें यौवनश्रीसम्पन्न कालसर्पस्वरूप पादरी-पुत्रका प्रतिबिम्ब भी चोरकी नाईं चारों ओर घूमता-फिरता—विचरण करता हुआ दिखाई दिया । फिर भी वे अपने मनको यथाशक्ति संयत करनेकी प्राणपनसे चेष्टा करने लगीं ।

पादरी-पुत्रने सेना-विभागमें भरती होनेकी ठानी । उसके माता-पिता पहले उसके इस विचारसे सहमत नहीं थे; किंतु पुत्रका अधिक आग्रह

देखकर अंतमें उन्होंने अनुमति दे दी। युवक, लेडी बेरेस्फोर्डके पास अन्तिम विदा माँगनेके लिए उपस्थित हुआ। वह लेडी बेरेस्फोर्डके एकान्त कमरेमें जाकर, उनके पैरोंके पास, घुटने टेककर बैठ गया और बोला—"मैं चला—सदैवके लिए चला। सेनामें भरती होनेके लिए जा रहा हूँ। रणक्षेत्रमें प्राण विसर्जन करना ही मेरा उद्देश्य है। मेरा हृदय अंधकार-पूर्ण है। मेरे जीवनके सारे सुख और भावी सुखकी आशायें सदाके लिए लुप्त हो गई हैं और मेरी इस विपत्तिकी तुम्ही एक मात्र कारण हो।" लेडी बेरेस्फोर्ड विधवा युवती थीं। वे प्रेमके इस प्रबल प्रवाहको हृदयमें दबाकर आत्मसंवरण करनेमें समर्थ नहीं हुईं। उनके हृदयका संकल्प, वेगवती नदीके तीर पर स्थित तरङ्गाहत बालूके स्तूपकी नाईं फिसल पड़ा। उनके संकल्पकी दृढ़ता वसन्त-वायुसे छुये हुए कपूरकी नाईं उड़ गई। अबलाके चिरपरिचित परप्रीति-कोमल प्राणोंने अपने स्वभावका परिचय दिया। उन्होंने यह जानते हुए भी—कि द्वितीय विवाहका परिणाम घोर विपत्ति और निश्चित मृत्यु है—दूसरे प्रणय-मोहसे मुग्ध होकर, बड़ी ही बुरी घड़ीमें, उस बहुत ही बुरे विवाहके प्रस्तावको स्वीकार कर लिया। वे रूपज मोह और करुण-स्नेहको ही प्रणय समझ कर ठगी गईं। अदूरदर्शी अबलाने कुसुमवृक्षके भ्रमसे विष-वृक्ष हृदयसे लगा लिया।

लेडी बेरेस्फोर्ड अब पादरी-पुत्रकी पत्नी हैं। वह अभागा शराबी, अपव्ययी, निष्ठुर और महान् स्वार्थपर निकला। मनुष्यत्वका प्रायः कोई भी उपकरण उसमें नहीं था। लेडी बेरेस्फोर्डने थोड़े ही दिनोंमें अपने इस नूतन पतिके क्रूर स्वभावका परिचय पा लिया। वे पतिके दौरात्म्य और अत्याचारसे तंग आ गईं। जहाँ वे उस पर अपने परस्नेह-लालायित हृदयके अनुरोधसे प्रेम किया करती थीं, वहाँ वह उनको अपनी भोग्यवस्तु और पैसेका साधन समझकर चाहता था। उसके

सरल हृदय पर पतिके स्वार्थपूर्ण निर्दय व्यवहारके कारण दारुण आघात पहुँचा। उनके स्वभावमें अब वह प्रसन्नता नहीं रही। वे निरंतर अनुतापकी अग्निमें जलकर आँसू बहाने लगीं। अंतमें उन्हें पतिसे पृथक् रहनेके लिए लाचार होना पड़ा। उन्होंने मनमें दृढ़ संकल्प कर लिया कि ऐसे निर्दय पतिसे अब कभी बात भी नहीं करूँगी। किन्तु उनका स्नेहशील चंचल-चित्त दो ही दिनोंमें फिर मोह-मुग्ध और विवश हो गया। पादरी-पुत्रकी नम्रतापूर्ण बातों और प्रार्थनाओंको सुनकर वे फिर पत्नीरूपसे उसके पास रहने लगीं।

अनेक लोगोंका विश्वास है कि यूरोपकी स्वाधीन नारियाँ प्रायः सभी अवस्थाओंमें अत्यंत भाग्यवती और सुखी हैं। लेडी बेरेस्फोर्ड भी स्वाधीन देशकी स्वाधीन नारी थीं। उन्होंने अपना आधा जीवन पूर्ण सम्मान और सुखशांतिके साथ व्यतीत करके, प्रौढ़ उमरमें, प्रणयके मोहमें पड़कर अपने धन, मान और प्राणोंको एक दुर्दान्त युवकके हाथमें समर्पित कर दिया। यह प्रेमविह्वला युवती, प्रेमकी पिपासासे आत्मविस्मृत होकर अथाह सागरमें कूदी थी, किन्तु इसे प्रेमके बदले पदाघात, और उदारताके बदले अकथनीय अपमान और असह्य लांछना सहन करनी पड़ी। आखिर अपात्रको दिये हुए प्रणय तथा जीवनको फिर वापिस पाकर भी वह स्वाधीना अभागिनी उसे नहीं रख सकी। क्या यही स्वाधीनता है? अपने ऊपर जिसका बिन्दुमात्र भी आधिपत्य नहीं, हाय क्या वह भी स्वाधीन है? यह स्वाधीनता बहुधा इसी प्रकार अपमानित और लांछित होती है। तब क्या इस स्वाधीनताकी अपेक्षा हिन्दू विधवाओंका कठोर संयम और अंतःपुरमें निरुद्ध रहनेकी पराधीनता 'बहुतसे स्थानोंमें' हजारगुनी अच्छी नहीं है? पतिव्रता और पुत्रवत्सला भारतीय स्त्रियाँ लेडी बेरेस्फोर्डको बिलकुल पथभ्रष्ट और पतित स्त्री समझ सकती हैं। किन्तु यूरोप और अमेरिकामें विधवा-विवाहके ऐसे सैकड़ों हजारों विकृत चित्र

समाजके सामने प्रायः नित्य ही उपस्थित हुआ करते हैं; और इन सब विडम्बनाओंको देख-सुनकर विज्ञ विचक्षण समाजसुधारकोंका मन जरा भी विचलित नहीं होता है।

दूसरे पतिसे लेडी बेरेस्फोर्डके क्रमसे दो कन्यायें और एक पुत्र उत्पन्न हुआ। किन्तु उनके नेत्रोंकी अविरल अश्रुधारा कभी बंद नहीं हुई। पुत्र उत्पन्न होनेके पश्चात् एक दिन उन्होंने हिसाब लगाकर देखा कि मेरी आयुका वह घातक सैंतालीसवाँ वर्ष व्यतीत हो चुका है। इससे उस अनुतापदग्ध दुःखिनीके दुःखी प्राणोंमें कुछ आशाका संचार हो आया। वह समझी कि अब मैं बच गई!

नवजात पुत्रकी उमर एक महीनेकी हो गई। आज लेडी बेरेस्फोर्डका जन्म दिवस है। लेडी 'बेट्टी कब' उनकी प्रिय सखी थीं। अन्य आत्मीय, परिचित व्यक्तियोंके साथ आज वे भी जन्मदिनके उपलक्षमें निमंत्रित होकर आई हैं। प्रायः सात बजे उनके दीक्षागुरु पादरी भी अचानक आ पहुँचे। पुरोहितने पूछा—"अच्छी तरह तो हो?" लेडी बेरेस्फोर्डने उत्तर दिया—"हाँ एक तरहसे अच्छी ही हूँ। आज मेरी वर्षगाँठका दिन है। आजसे मेरा ४८ वाँ वर्ष प्रारंभ होता है। क्या आप आज मेरे घर आतिथ्य-ग्रहण करनेकी कृपा करेंगे?" पुरोहितने कहा—"क्या कहा? अड़तालीसवाँ वर्ष? नहीं, नहीं, तुम भूलती हो। इस विषयमें एक बार तुम्हारी माँसे भी मेरा विवाद हो गया था। किन्तु इस समय मैं अच्छी तरह जान चुका हूँ कि मेरा ही कहना ठीक है। जिस गाँवमें तुम्हारा जन्म हुआ था, मैं कोई एक सप्ताह पहले उस ग्राममें घूमते-घामते पहुँच गया था। वहाँ मैं जन्म-राजिस्टरकी खोज करके तुम्हारी जन्मतिथि देख आया हूँ। उसके अनुसार आज तुम्हारा सैंतालीसवाँ वर्ष प्रारंभ होता है।" यह सुनकर लेडी बेरेस्फोर्ड काँप उठीं और बोलीं—"हाय! सचमुच ही क्या आज मेरे सैंतालीसवें वर्षका

प्रथम दिन है ? तो अब विलम्ब नहीं है । मेरी मृत्युका वारंट जारी हो गया । अब मैं कुछ ही घंटोंकी मेहमान हूँ । ” इतना कहकर उन्होंने पुरोहितसे बाहर जानेका अनुरोध करते हुए कहा—“ मुझे मरनेके पहले एक बड़े भारी कामका प्रबंध कर जाना है । ” पुरोहितजी शिष्याके मुँहसे ऐसी बातें सुनकर और उस समयका उसका भाव तथा अधीर चेहरा देखकर विस्मित होते हुए धीरे धीरे बाहर होगये ।

पुरोहितके चले जाने पर लेडी बेरेस्फोर्डने अपने प्रथम पुत्र—जिसकी उमर इस समय २२ वर्षकी थी—और अपनी प्रिय सखी लेडी कबँको अपने पास बुलाकर अपने जीवनकी वह भयंकर गुप्त कहानी आदिसे अंत तक कह सुनाई । सुनकर दोनों विस्मित, भीत और दुखी हुए । लेडी बेरेस्फोर्डने कहा—“ देखो, डरनेकी और दुःख माननेकी कोई बात नहीं है । आज मुझे निश्चय हो गया है कि मेरी उमर ४८ वर्षकी नहीं, किन्तु ४७ वर्षकी है । परलोकवासी छाया-मूर्तिकी भविष्यवाणी अक्षरशः सत्य होगी । अब मैं कुछ ही समय और जीवित रह सकूँगी । जो हो, इस समय मुझे मृत्युका जरा भी भय नहीं है । मैं अपने जिस अमूल्य धनको—विश्वासको खो बैठी थी, और जिसके बिना मैं बहुत ही विडम्बित तथा लाञ्छित हुई थी वही धन मुझे जीवनके अंतिम मुहूर्त्तमें पुनः प्राप्त हो गया है । इस समय मैं प्रकृत विश्वास-भक्तिके अमृत मंत्रद्वारा सुरक्षित हूँ । मनुष्योंका परम शत्रु मृत्यु है, किन्तु इस समय मृत्युसे मुझे जरा भी डर नहीं है—वह मेरा कुछ भी अनिष्ट नहीं कर सकती । मैं अब निर्भय चित्तसे इस नश्वर देहसे सदैवके लिए विदा होनेके लिए प्रस्तुत हूँ । मेरी देह पर एक विशेष चिह्न है । मृत्युके समय अब उसे छिपा रखना उचित नहीं है । प्रिय सखी कब, तुम मेरी मृत्युके पश्चात् मेरे हाथके इस काले फीतेको खोलकर देखना । ” कुछ समय चुप रहनेके पश्चात् उन्होंने अपने पुत्रको सम्बोधन करके कहा—

"वत्स ! तुम्हारी जन्मदुःखिनी, कुमार्गगामिनी, पतिता जननी तुमसे सदैवके लिए पृथक् होती है । बेटा, तुम आशीर्वाद दो कि मैं सद्गतिको प्राप्त होऊँ । मेरा एक अनुरोध और है । यदि तुम जीवनभर सुखी रहना चाहते हो, तो तुम जैसे बने वैसे लार्ड टाइरनकी कन्याके साथ विवाह करना । अच्छा, अब इस समय मैं थोड़ीसी नींद लूँगी, तुम कुछ समयके लिए बाहर बैठो और मेरी मृत्युकी प्रतीक्षा करो ।"

पुत्र और लेडी कब दोनों आँखोंसे आँसू बहाते हुए बाहर चले गये । केवल एक दासी उनके पास बैठी रही । डेढ़ घंटे तक बिलकुल सन्नाटा रहा । अनन्तर एकाएक एक करुणाजनक शब्द सुनाई दिया । सब लोग दौड़कर शय्याके पास पहुँचे । देखा कि लेडी बेरेस्फोर्डकी मृत देह शय्या पर पड़ी हुई है । लेडी कबने उनके हाथका फीता खोलकर देखा । लेडी बेरेस्फोर्डने जो कुछ कहा था वह अशरशः सत्य निकला । उस जगहकी समस्त पेशियाँ संकुचित और नसें शुष्क थीं ।

कुछ समय बीतने पर लेडी बेरेस्फोर्डके पुत्रने लार्ड टाइरनकी कन्याके साथ विवाह कर लिया और दोनों सुखसे रहने लगे । पाकेट बुक और फीता लेडी कबके पास रहा । वे अपने दीर्घ जीवनमें अनेक बार अनेक लोगोंके समक्ष शपथपूर्वक इस कहानीकी सत्यताको प्रकट कर गई हैं । इंग्लैंडके जिन प्रख्यात पुरुषोंने इस कहानीको लेकर आन्दोलन किया था, उनमेंसे अनेकोंने आधुनिक अध्यात्मविज्ञानका नाम भी नहीं सुना था । फिर भी वे इस प्रकृत वृत्तान्त पर अविश्वास नहीं कर सके थे । जो लोग विश्वासी थे, उन्होंने इसकी समस्त घटनाओंको विधाताके हाथका लेख समझ कर भय और भक्तिसे माथा झुकाया था । उनके मतसे लेडी बेरेस्फोर्डके लिए भी अन्तिम मुक्ति और चिरन्तनी सुखशान्ति मिली होगी । किन्तु, वह परत्र और उच्चतर धाममें—एवं और भी अनेक शिक्षाजनक परीक्षाओंके बाद ।

# सप्तम अध्याय।



## प्रस्तावना।

जो असम्भव है, उस पर विश्वास करना सचमुच ही बहुत दुष्कर है। इसी लिए विश्वास और अविश्वासकी बात उठते ही सबसे पहले संभव और असंभव पर तर्क वितर्क हुआ करता है।

नर्मदा नदीके किनारे अब भी एक विशाल वटवृक्ष है। इतिहास-लेखकोंने लिखा है कि इस विशाल वटवृक्षकी छायाके नीचे एकबार दसहजार आदमी खूब आरामके साथ ठहरे थे। यह बात असंभव नहीं मालूम होती। कारण कि इस बड़की छायाकी लम्बाई चौड़ाईको मनुष्योंने माप कर देखा है और इस मापके प्रत्यक्ष प्रमाणद्वारा जाना गया है कि इस समय भी उसके नीचे दस हजार मनुष्य ठहर सकते हैं।

दूसरी जगह इतिहासलेखकोंने यह भी लिखा है कि एकबार इंग्लैंडके राजा प्रथम चार्ल्स राज-विप्लवसे विपन्न होकर नर्डामटन शायर नामक प्रदेशके अंतर्गत डेण्ट्री नामक स्थानमें सेनासहित ठहरे थे। उस समय नेसबीर युद्धके एक दिन पहले, अर्थात् १३ जून सन् १६४५ के संध्यासमय उनको अपने भूतपूर्व मंत्री स्ट्राफोर्डकी छायामूर्तिके दो बार दर्शन हुए थे। उस दिन छायामूर्तिने कमसे दो बार दर्शन देकर उनको युद्ध करनेसे रोका था। छायामूर्तिके निषेधको न माननेके कारण उनको उस युद्धमें कैसी घोरतर विपत्तिमें पड़ना पड़ा था, सो इतिहासप्रेमी पाठकोंसे छिपा नहीं है। अनेक इतिहास-लेखक छायादर्शनकी उक्त प्रामाणिक कहानीको लिख गये हैं, किन्तु अधिकांश मनुष्य उस कहानी पर विश्वास नहीं करते। कारण, कहानियाँ असंभव होती हैं।

किन्तु विधाताके इस अनन्त-सूत्र-जड़ित विचित्र जगतमें क्या संभव है और क्या असंभव है, यह हम लोग, अपनी सामान्य बुद्धिसे, हर समय, सहजमें नहीं समझ सकते। नर्मदा-किनारेका वह विशाल वटवृक्ष, एक दिन नेत्रोंसे कठिनाईसे दिखाई देनेवाले अति क्षुद्र बीजमें कैसे छुपा था और किस प्रकार वह बीजसे बाहर निकलकर धीरे धीरे बढ़कर एक विशाल वृक्षके रूपमें परिणत हो गया; हम इसके संभव अथवा असंभव तत्त्वको समझनेमें समर्थ नहीं हैं।

छायामूर्तिके सम्बन्धमें विशेषकर दो बातें साधारण लोगोंकी समझमें असंभव समझी जाती हैं—एक तो जीवात्माका सूक्ष्म देह धारण करना, और दूसरे उस सूक्ष्म देहके द्वारा समय समय पर लोगोंको दर्शन देना या उनसे बातचीत करना।

जिन लोगोंकी बुद्धि विज्ञानशिक्षाकी सहायतासे विचारशील बन गई है, उनको उक्त दोनों बातोंमेंसे एक भी बात असंभव प्रतीत नहीं होती। क्योंकि वे प्रत्यक्ष परीक्षाके द्वारा जानते हैं कि जैसे वायु और बिजली लोगोंकी आँखोंसे अदृश्य होने पर भी सूक्ष्मरूपसे अवस्थित रहती और निरंतर संसारका कार्य किया करती है, उसी प्रकार मनुष्योंकी आत्मा भी मृण्मय स्थूल देहको छोड़नेके पश्चात्, सूक्ष्मतर आकाशिक देहमें, परिचय देने योग्य आकृति धारण करके जीवित और अवस्थित रह सकती है और उसी सूक्ष्मतर देहके द्वारा, किन्हीं विशेष नियमोंकी सहायतासे, मनुष्योंको दर्शन देने और उनसे बातचीत करनेमें समर्थ होती है।

इस विषयमें अध्यात्मवादियोंके उपदेशकी अपेक्षा जड़वादियोंके सुप्रसिद्ध गुरु जान स्टुअर्ट मिलकी बातें अनेक पाठकोंको अधिक प्रामाणिक समझ पड़ेंगी। मिलका नाम पचास वर्षसे सुधी-समाजमें बहुत आदरके साथ लिया जाता है। अब तक भी अनेक लोगोंके मनोराज्यमें

वे सम्राट्के आसन पर विराजमान हैं। मिल कहते हैं—"हृदयका भाव और मनकी चिन्ता जैसी प्रकृत वस्तु है, संसारका और कुछ भी वैसा नहीं है। हम अपने प्रत्यक्ष ज्ञानसे केवल इन दो वस्तुओंको ही प्रकृत वस्तु कह सकते हैं। * "

मिलके उक्त कथनसे साफ समझमें आता है कि हृदयका भाव और मनकी चिन्ता, जिसका आश्रय लेकर संसारमें प्रकट होती है, वह जीवात्मा भी जडवस्तुसे अधिक सारवान् प्रकृत वस्तु और अविनाशी है। जब असार जड़वस्तुका ही किसी प्रकार विनाश (annihilation) नहीं हो सकता, तब श्रेष्ठसारवान् जीवात्माके विनाशकी संभावना कहाँ रही ?

यहाँ एक बड़ी भारी शंका यह रह जाती है कि क्या जीव जड़ देहसे पृथक् होने पर भी मनमें किसी प्रकारकी चिन्ता, हृदयमें किसी प्रकारका भाव, या चित्तमें किसी प्रकारकी इच्छाको पोषण कर सकता है ? इस विषयमें मिलने और भी अधिक स्पष्टाक्षरोंमें लिखा है—"ऐसा अनुमान किया जा सकता है कि हम यहाँ जिन सब चिन्ताओं, भावों, इच्छाओं ओर अनुभूतियोंको लेकर जीवित हैं, ठीक वे ही सब, देहत्याग करनेके उपरान्त भी ज्योंकी त्यों रह जाती हैं, अथवा और किसी स्थानमें ओर किसी अवस्थामें, फिरसे आबद्ध हो सकती हैं ?" +

---

* अनुवाद आशानुरूप सरल और शुद्ध न होनेके कारण मूल लेख नीचे उद्धृत किया जाता है । 'Fealing and thought are much more real than any thing else; they are the only things which we directly know to be real.'

+ We may suppose that the same thoughts, emotions, Volitions, and even sensations which we have here, may persist or recommence somewhere else under other conditions."

मिलकी इस गवाहीके पश्चात् और किसी वैज्ञानिक साक्षीकी आवश्यकता नहीं रह जाती। केवल प्रत्यक्ष साक्षी शेष रह जाती है। जो हो सकता है–जो संभव है, वह अवश्य ही हुआ है, यह कोई आँखोंसे देखे बिना कैसे मान सकता है? यह बात ठीक है; किन्तु आत्माकी अविनश्वरता और परलोकगत आत्माके दर्शनादिके विषयमें प्रत्यक्ष साक्षियोंकी भी कमी नहीं है '

मूल ग्रन्थकारका कथन है कि जिस समय मैं इस प्रबंधको लिख रहा हूँ उस समय मेरे सामने एक सत्तर वर्षका प्रतिष्ठित अँगरेज बैठा है। वह शपथ करके बारंबार कहता है–" आप लिखिए, मैं अपनी आँखों देखी बात कहता हूँ। मैंने तथा मेरे एक विश्वस्त मित्रने एक ही समय, एक ही स्थान पर, दो तीन जगमगाते हुए दीपकोंके प्रखर उजेलेमें जो कुछ देखा है, उसे हम अपनी आखोंका भ्रम या मनकी कल्पना कैसे मान लें? हम दोनों व्यक्तियोंने इसी नगरके एक प्राचीन घरमें रात्रिको लगभग साढ़े ग्यारह बजनेके समय अपने एक स्वर्गीय मित्रकी छायामूर्ति देखी है। वह छायामूर्ति कोठरीके एक छोरसे दूसरे छोरतक उदास भावसे टहल रही थी। जिसे आँखोंसे देखा उस पर अविश्वास कैसे करें?"

मैंने ऊपर जिन महाशयकी साक्षी लिखी है वे अपना परिचय देनेके लिए तैयार हैं। उनके समान और भी अनेक प्रतिष्ठित व्यक्ति—हिन्दू, मुसलमान और ब्राह्म, प्रत्यक्ष दर्शनकी साक्षी देनेके लिए अपना अपना परिचय देनेको तैयार हैं। किन्तु हम पूछते हैं कि उनके परिचय देनेसे क्या लाभ होगा? उन्हें कौन पहिचानता है? और उनकी साक्षी पर निर्भर होकर कितने मनुष्य अपने स्वर्गीय माता-पिताकी मंगलकामनाके हेतु श्राद्ध-तर्पण करनेको प्रस्तुत होंगे?

अतएव मैं ऐसे दो प्रसिद्ध पंडितों और परीक्षापटु वैज्ञानिकोंकी प्रत्यक्षदर्शनविषयक साक्षी देता हूँ कि जिन्हें सब जानते हैं–सब पह–

जानते हैं, और जो उन्हें नहीं जानते हैं, वे मानों अपनी मूर्खता और अल्पज्ञता ही प्रकट करते हैं । यदि ऐसे जगद्विख्यात लोगोंकी साक्षी पर भी किसीको सन्देह रहे तो समझना चाहिए कि वह कुछ समय तक और भी घोर अंधकारमें रहेगा ।

बंगाल प्रान्तके बालक भी विश्वविद्यालयकी कृपासे प्रोफेसर डी. मारगेनका नाम प्रीतिपूर्वक लिया करते हैं । डी. मारगेनका काव्य और उपन्यासोंसे कभी कोई सम्बन्ध नहीं रहा है । उनका सारा जीवन गणितविज्ञानके कठोर तत्त्वों और कष्टसाध्य गणनाओंहीमें व्यतीत हुआ है । जो बातें गणितके सिद्धान्तोंके समान सार और सत्य नहीं, उन बातोंको वे घृणाके साथ उड़ा दिया करते थे । यही डी. मारगेन अपने 'जड़ वस्तुसे जीवात्मा' * नामक-प्रसिद्ध ग्रन्थकी भूमिकामें लिखते हैं,—"मैंने आँखोंसे देखा और कानोंसे सुना है । जो आँखोंसे देखा और कानोंसे सुना है, उससे अध्यात्म तत्त्व पर अविश्वास करना नितान्त असम्भव है ।"

यूरोपके विद्युद्विज्ञानी पंडितगण जिसे अपना गुरु कहकर सन्मान देते हैं,—जो बहुत समयसे इंग्लैंड और अमेरिकाकी अन्तर्जातीय टेलीग्राफ कम्पनीके प्रधान वैद्युतिक और इंजीनियर थे और जिन्होंने सागरके गर्भमें भीतर-ही-भीतर तार डालकर समाचार भेजनेके कार्य्यमें सर माइकेल फ्यारडे और सर विलियम टामसनको सहायता दी थी, वही जगत्प्रख्यात सी. एफ. वारली साहब सन् १८८० ईस्वीमें अपने

---

*"Matter to spirit" इस ग्रंथको पढ़कर भी पाठक लाभ उठा सकते हैं । इस ग्रंथकी दो पंक्तियाँ नीचे उद्धृत की जाती हैं—

"I have both seen and heard, in a manner which would make unbelief impossible regarding things called spiritual."

हाथसे लिख गये हैं—"पच्चीस वर्ष पहले मैं घोर अविश्वासी था । इसके पश्चात् मेरे परिवारमें अकस्मात् और अचिन्तित रूपसे छायादर्शन-सम्बन्धी अनेक आश्चर्य्यजनक घटनायें होने लगीं । + + + मैं उनका अनुसंधान करनेके लिए बाध्य हुआ । अनुसंधानके लिए अनेक कला और कौशलोंसे काम लिया । ये कला-कौशल ऐसे थे कि यदि उक्त घटनाओंमें किसीकी चतुराई, प्रवंचना अथवा स्वार्थ-शठताका तनिक भी सम्पर्क होता, तो वह पकड़में आये विना न रहता । इस प्रकार बहुत अनुसंधानके पश्चात् मुझे दृढ़ विश्वास हो गया कि ये सब अध्यात्म-घटनायें प्रकृत सत्य हैं । इस विषयमें प्रमाणोंकी कमी नहीं है । प्रमाण ढेरों हैं और इन प्रमाणोंकी उपेक्षा करनेके दिन अब नहीं रहे हैं ।*

इन विपुल प्रमाणोंकी बातें स्मरण रखनेसे पाठकोंको ये आत्मिक कहानियाँ उपन्यासोंकी अपेक्षा अधिक कीमती प्रतीत होंगी, और इनकी प्रत्येक घटना कमसे कम कुछ क्षणोंके लिए मनुष्योंकी आत्माको परलोकतत्त्वका चिन्तवन करनेके लिए अवश्य बाध्य करेगी । अब पाठकगण डी मारगेन और सी. एफ वारलीके महावाक्यों—अथवा मनोग्राहि महासाक्ष्यका स्मरण रखकर निम्नलिखित अपूर्व और आश्चर्य्यमयी कहानीको पढ़नेका कष्ट उठावें ।

---

* "Twenty-five years ago, I was a hard-headed unbeliever......Spirit phenomena, however, Suddenly and quite unexpectedly, were soon after developed in my own family......That the phenomena occur there is over whelmings evidence, and it is too late now to deny their existence," C. F. Varley, the distinguished English Electrician &c. &c.

# आत्मिक-कहानी ।

## प्रेम-समुद्रमें प्राणनाशक विष ।

जर्मनीके अंतर्गत किसी नगरके एक छोटेसे घरमें पति-मनो-मोहिनी मिन्ना अकेली बैठी है । दोपहरका समय बीत चुका है । किन्तु अब भी मिन्ना किसी गहरी चिन्तामें डूबी है । मिन्ना सुन्दरी युवती है, किन्तु आज उसका मुँह ग्रीष्मकालके मुरझाये हुए गुलाब-फूलकी नाईं शुष्क और निष्प्रभ हो रहा है । उसके चिन्ताग्रस्त ललाट पर छोटे छोटे स्वेद-बिन्दु झलक रहे हैं । दृष्टि शून्य है । होठों पर सदैवकी नाईं वह यौवनसुलभ सरस हँसीकी रेखा नहीं है । रमणी एक लम्बी तथा दुःखभरी श्वास लेकर अपने आप ही बोल उठी–"हाय ! इस भयंकर युद्धका क्या कभी अंत न होगा !–आज मेरे प्राण सहसा ऐसे विकल क्यों हो रहे हैं ?–वे कुशलसे तो हैं ?"

कुछ ही दिन पहले मिन्नाका विवाह हुआ है । मिन्नाका पति एक धनवान् और बलिष्ठ युवक है । मिन्ना जिस तरह पतिप्रेममुग्धा और पतिगतप्राणा है, उसी प्रकार उसका पति भी प्रेमी और पत्नीगतप्राण है । वह सैनिक पुरुष है । इस समय वह अपनी प्रियतमासे जुदा होकर समरक्षेत्रमें लड़ रहा है । मिन्ना इसी कारण दुःखी और चिन्तित है । मिन्ना जिसे घड़ी भर भी नहीं देख पाती थी तो व्याकुल होकर चारों ओर अँधेरा देखती थी, उसे ही अब दिनोंके बाद दिन और महीनोंके बाद महीने बीतते जाते हैं, पर नहीं देख पाती है । अतः उसके दुःखका पारावार नहीं है । वह जीवन्मृतके समान हो रही है ।

मिन्ना, युद्ध-यात्राके समय खिड़कीके पास खड़े होकर रणसज्जासे सजे हुए पतिकी वीर-छविको एकटक दृष्टिसे देख रही थी । पति भी, जब तक उसे दिखाई दिया बारबार खिड़कीकी ओर अपने हाथका

रूमाल उड़ा-उड़ाकर पत्नीकी ओर देखता रहा था । मिन्नाके मानस-नेत्रोंमें वही दृश्य भरा है–वह बारबार उसी दृश्यको देखती है। इस समय भी मानों उसके कान, क्षण क्षणमें, उन कतार बाँधकर एक साथ चलते हुए घोड़ोंकी टापोंकी आवाज सुनकर चौंक उठते हैं । वह बार-बार उस खिड़कीके पास जाती और शून्य हृदयको लेकर फिर लौट आती है। आज किसी भी तरह उसके मनको शान्ति नहीं मिलती।

सहसा सीढ़ियों पर कुछ शब्द हुआ। मिन्नाने कान लगाकर सुना कि किसीके पैरोंका शब्द है। किन्तु वह किसी अपरिचित आगन्तुकका नहीं–सहस्रों बार सुना हुआ चिरपरिचित शब्द है। युवती घबड़ाकर झट उठ खड़ी हुई। पैर आगेकी ओर बढ़ाया ही था कि इतनेमें दरवाजा खुल पड़ा; देखा–सामने प्रियतम खड़े हैं ! उसी रणसज्जासे सज्जित हैं। किन्तु उनके वस्त्र छिन्न भिन्न और रक्तसे रँगे हुए हैं। ललाट पर गहरा घाव है। घावसे बड़ी तेजीसे रक्तकी धारा बह रही है। प्राणाधिक प्रियतमकी एकाएक ऐसी भयंकर और शोचनीय मूर्ति देख कर पतिप्राणा मिन्नाका हृदय काँप उठा । इच्छा हुई कि दौड़कर आहत पतिको छातीसे लगा लूँ, किन्तु वह ऐसा कर न सकी। भय और विस्मयसे उसके पैर अचल और शिथिल हो गये । वह वज्राहतकी नाई अर्धमूर्च्छित सी होकर खड़ी रही। मुँहसे एक शब्द भी न निकला।

मूर्त्तिने मिन्नाकी ओर कातर दृष्टिसे देखकर कहा—“ मिन्ना, तुम विस्मित और भयभीत हो गई हो। भय त्याग करो और मेरी बातें स्थिरचित्त होकर सुनो। यह जो तुम मेरे ललाटमें एक गहरा घाव देख रहीं हो, इसी सांघातिक आघातसे आज रणक्षेत्रमें मेरी इस शरीर-सम्बन्धी मृत्यु हो गई है। तुमको स्मरण होगा कि एक दिन हम दोनोंने प्रतिज्ञा की थी कि हममेंसे जिसकी पहले मृत्यु हो, वह दूसरेके निकट आत्मिक-देहसे उपस्थित होगा। उसी प्रतिज्ञाको पूर्ण करनेके लिए मैं

इस वेषमें तुम्हारे पास आया हूँ। तुम मेरे वियोगसे दुखी तथा अधीर मत होना। मैं परलोकमें जाकर भी तुमको भूल नहीं सका हूँ। अब मैं पहलेकी अपेक्षा भी तुम्हारे अधिक निकट हूँ। जब प्रवृत्ति और शक्ति होगी, तभी तुमको दिखाई दूँगा। तुम मुझे देखकर शायद डरोगी, इस लिए जब मैं आया करूँगा तब घंटेके समान एक शब्द किया करूँगा। जिस समय तुमको उक्त शब्द सुनाई देगा, उसी समय तुम्हारे कानोंके पास आकर कहूँगा—'मिन्ना, मैं आगया'।" यह कहते कहते ही छायामूर्त्ति अदृश्य हो गई।

मिन्ना कुछ समय तक आत्मविस्मृत और चकित होकर रह गई। इसके पश्चात् जब वह कुछ ठिकाने आई तब सोचने लगी—"स्वामी ऐसे भयावह वेषको दिखाकर कहाँ चले गये! मैंने यह क्या देखा! प्रियतम क्या अब इस संसारमें नहीं हैं! क्या सचमुच ही समरक्षेत्रमें आज इस अभागिनीका सर्वनाश हो गया!"—ऐसी अनेक बातें सोचते सोचते वह बहुत ही व्याकुल हो उठी और आँखोंसे आँसुओंकी धारा बहाने लगी। रणक्षेत्रसे समाचार पानेके लिए वह पागलिनीके समान अधीर हो उठी।

तीन चार दिनके भीतर ही संवाद आया। सचमुच ही उसके पतिने उस दिन रणक्षेत्रमें शरीर त्याग किया था। इस भीषण शोकसंवाद-को सुनकर पतिप्राणा मिन्नाका हृदय विदीर्ण होगया। वह कभी मूर्च्छित हो जाने लगी और कभी रो-रोकर आँसुओंकी नदी बहाने लगी।

मिन्नाके अपना कहने योग्य कोई निजी सम्बन्धी नहीं था। तब इस दुःसमयमें कौन उसकी खबर ले? कौन दो चार धीरज बँधाने-वाली बातें कह कर उसके जले हुए प्राणोंको शान्ति दे? किन्तु एक अद्भुत और विचित्र घटना उसे इस दुःसह शोकके समय शान्ति देनेका प्रयास क[illegible]गी। अब प्रायः नित्य ही पतिकी छायामूर्ति उसके पास आने लगी। मिन्ना, जब जब शोक और दुःखसे बहुत व्याकुल होती थी, तब

तब टन टन करके घंटेकी आवाजके समान एक आवाज सुनाई देती थी और उसके कानोंके पास उसके चिरपरिचित प्रियकंठसे–" मिन्ना, मैं आगया " ये थोड़ेसे शब्द धीरे धीरे उच्चारित होते थे।

पहले पहल घंटेकी आवाजको सुनकर मिन्ना काँप उठती थी और एक भयके भावसे अवश और अवसन्न हो जाती थी। किन्तु यह अवस्था अधिक दिनों तक नहीं रही। दिन पर दिन भय कम होने लगा। वह कुछ दिनोंके पश्चात् पतिकी छायामूर्तिको देखकर भीतिके बदले प्रीति और, बातचीतमें आतंकके बदले आनंदका अनुभव करने लगी। यहाँतक कि अंतमें छायामूर्तिके दर्शन पानेकी आशामें वह घंटों उत्सुक होकर बैठी रहने लगी और प्रतिदिन अपनी एक धर्मपरायणा बूढ़ी परोसिन तथा घरकी एक परिचारिकाको इस आश्चर्यमयी घटनाका समस्त वृत्तान्त सुनाने लगी।

मिन्नाका वैधव्य-व्रत भंग नहीं हुआ, किन्तु उसके वैधव्यका दुःख अवश्य दूर हो गया। इस दुखदायक अवस्थामें भी वह एक प्रकारसे सुखसे रहने लगी। छायामूर्त्ति कहा करती थी–" मिन्ना, तुम दुखी मत होओ, मैं नित्य इसी प्रकार तुम्हारे पास आया करूँगा और तुम्हारे रक्षककी भाँति सदैव तुम्हारे पास रहूँगा!" मिन्ना भी कहा करती थी–" मैं इस जीवनमें दूसरा विवाह न करूँगी और कालान्तरमें जब इस शरीर-पिंजरसे मुक्त होऊँगी तब तुम्हारे समान होकर तुमसे आ मिलूँगी। यही मेरे जीवनका चरम सुख और अंतिम आकांक्षा है।"

मिन्नाके मुँहसे ऐसी प्रतिज्ञा सुनते ही छायामूर्त्तिका मुँह गंभीर भाव धारण कर लेता था और वह कहती थी–" मिन्ना, मनमें कुछ भी क्यों न हो, किन्तु सावधान, किसी प्रकारकी प्रतिज्ञामें मत बँधना। तुम स्वाधीन हो; इच्छा हो तो फिर विवाह करना और न हो तो न करना। किन्तु विवाह न करनेकी प्रतिज्ञा न करना।" मिन्ना छायामूर्त्तिके इस निषेधको नहीं मानती थी। क्योंकि इस प्रतिज्ञासे उस प्रेममयीका मन

आत्मगौरवके आनन्दसे भर जाता था । इस प्रतिज्ञाका वृत्तान्त समय समय-पर वह अपनी बूढ़ी परोसिनको भी सुना दिया करती थी।

बहुत दिन बीत गये हैं । मिन्नाका वेष अब पहलेके समान मलिन नहीं है। अब वह समय समय पर नाच और भोजनादिके उत्सवोंमें भी सम्मिलित हुआ करती है । किन्तु अब भी उसके पतिपरायण पवित्र हृदयमें कुछ भी पविवर्त्तन नहीं हुआ है।

एक बार रात्रिके एक भोजमें मिन्नाको निमंत्रण हुआ। भोजके साथ-ही-साथ बाल या नृत्यका भी आयोजन हुआ । मिन्ना नृत्योपयोगी पोषाक पहिनकर भोजस्थानमें उपस्थित हुई। उत्सव-गृहमें बहुत लोगों-का जमाव हुआ है। आगत पुरुषोंमेंसे फ्लोरेन्सके एक युवक पर उसकी दृष्टि आकृष्ट हुई। केवल दृष्टि ही आकृष्ट नहीं हुई, उसके मनमें भी एक भावान्तरका जन्म हो गया । विधवा होनेके दिनसे जिस भावने उसके हृदयमें एक क्षणके लिए भी स्थान नहीं पाया था, आज उसी भावने उसके हृदय पर बलपूर्वक अधिकार कर लिया । युवक युवती दोनों एक दूसरेकी ओर खिंच गये। आँखों-ही-आँखोंमें उनके मनका विनि-मय होने लगा। मिन्ना सोचने लगी—आहा! ऐसा सुन्दर, ऐसा मिष्ट-भाषी और ऐसा सुरसिक पुरुष तो मैंने अपने जीवनमें कभी नहीं देखा! वह आत्म-विस्मृत-सी हो गई और युवकके प्रेममय अनुरोधसे विवश होकर उसके साथ नृत्य करनेको उद्यत हो गई। उसका शरीर रोमाञ्चित हो गया था। इतनेहीमें उसके कानोंके पास वह चिरपरिचित घंटेकी ध्वनि हुई । मिन्नाने उसे सुनकर भी मानों नहीं सुना । समीपवर्त्ती अनेक लोग सहसा घंटेकी ध्वनि सुनकर यहाँ वहाँ देखने लगे । परन्तु मिन्ना तो उस समय अपने आपेमें नहीं थी, वह फ्लोरेन्सनिवासी युवकके नये भावमें निमग्न थी । भला, ऐसी स्थितिमें उसके कानोंमें घंटेकी वह मृदु ध्वनि कैसे स्थान पाती?

घंटा फिर बजा। इस बार उससे नित्यके समान मृदु स्वर नहीं,

किन्तु मृत्युकालीन गंभीर शोकध्वनि प्रकट हुई। यह क्या आश्चर्य्य है! उत्सवगृहके सभी मनुष्य इस अज्ञात शब्दको सुनकर चौंक उठे। घंटेकी आवाजके साथ-ही-साथ "मिन्ना, मैं आ गया" इस शब्दने भी मिन्नाके कर्णकुहरोंमें प्रवेश किया। पासके लोगोंने भी इस शब्दको स्पष्ट रूपमें सुना; इसलिए वे भी कहाँ किसने यह बात कही, यह जाननेके लिए उत्सुक नेत्रोंसे इधर उधर देखने लगे। मिन्ना, चौंक उठी और भयचकित नेत्रोंसे अपने सामने लगे हुए एक बड़े आइनेकी ओर देखने लगी। उसने देखा—उसके प्रतिबिम्बके ऊपर उसके स्वामी-का प्रतिबिम्ब प्रतिफलित हो रहा है! युवती उसी समय "ये तो मेरे स्वामी हैं—" कहकर चिल्ला उठी और मूर्च्छित होकर धरती पर गिर पड़ी। अनेक लोग उसे सँभालनेके लिए दौड़े। परन्तु उन्होंने पास जाकर देखा कि मिन्ना मूर्च्छाकी निद्रामें नहीं, किन्तु मृत्युनिद्रामें सो रही है! मिन्ना अपने शरीरमें नहीं रही—उसके प्राण-पखेरू उड़ गये हैं—मृतदेह धूलमें लोट रही है। फ्लोरेन्स निवासी युवकके नयनप्रान्तसे एक आँसूका बूँद टपक पड़ा। समस्त उत्सव-गृहमें भय, विस्मय और विषाद छा गया। नाच और भोज बंद हो गया। सभी लोग इस अद्भुत घटनाके सम्बन्धमें तरह तरहकी आलोचनायें करते हुए अपने अपने घरको चले गये।

मालूम होता है कि मिन्ना यदि पतिकी छायामूर्त्तिके निकट कठोर वैधव्य-व्रतकी प्रतिज्ञासे न बँधती तो अच्छा होता। उसकी मृत्यु उसके पतिके क्रोधसे नहीं, किन्तु उसकी आंतरिक लज्जा, दुःख, अनुताप और अस्वाभाविक आतंकके आकस्मिक संघातसे हुई। कई जगह केवल भयसे ही अनेक मनुष्योंकी मृत्यु हो जाती है। यहाँ भयके साथ अनेक प्रकारके क्लेशजनक भावोंका भी मिश्रण हो गया था। हाय दुर्बलहृदया मिन्ना! तुम अपनी इस अनचीती मृत्युसे विचारहीन और चंचलचरित्र मनुष्य जातिको क्या सिखाकर अकस्मात् कहाँ चली गई?

# अष्टम अध्याय ।



## प्रस्तावना ।

जो अत्यंत बुरा है उसे भी एक दिन अच्छा होना पड़ता है। जिसके दुरभिमान-दम्भसे और दयाधर्म-रहित क्रोध-गर्जनसे आज समीपवर्त्ती मनुष्योंका हृदय बारंबार काँप उठता है—जिसकी विकट दृष्टि स्त्री-पुत्रादि कुटुम्बियोंके कोमल हृदयोंमें भी विषाक्त शलाकाके समान दाह उत्पन्न करती है, उसे भी सम्मुखवर्त्ती अनंतकालके किसी न किसी समयमें शाक्यसिंहके समान दयाधर्मपरायण और शंकराचार्य्यके समान तन्मय-भक्त और सज्जन बनना पड़ता है। यही करुणासागर जगदीश्वरकी अनुलंघनीय विधि है और जिन देवप्रकृति नरनारियोंने समय समय पर मनुष्योंको दर्शन देकर पारलौकिक जीवनके सम्बन्धमें उपदेश दिया है, यही उन सबके उपदेशका सार है। किन्तु यह विस्मयजनक परिवर्त्तन—यह प्रकृत पुनर्जन्म—किसीका इसी लोकमें और किसीका परलोकमें प्रारंभ होता है। इस संसारमें अनेक मनुष्य तो मरते मरते तक लोगोंको नाना प्रकारके दुःख देकर और उनका अपकार साधन करके एक प्रकारके सुखका अनुभव करते हैं, और अनेक मनुष्य समय रहते ही भय अथवा भक्तिसे सचेत होकर सुमतिका आश्रय ग्रहण करते और धीरे धीरे सुधरने लगते हैं। आज हम पाठकोंको एक ऐसे ही अचिन्त्य परिवर्त्तनकी आश्चर्य्यजनक कहानी भेट करते हैं। जिस जगदीश्वरकी विचित्र सृष्टिमें अस्पृश्य जलता हुआ कोयला भी सुमधुर मिश्रीके रूपमें परिणत हो जाता है, उसी परमात्माके मंगलमय शासनसे दुश्चरित्र, दुराचारी और निष्ठुर पुरुष भी एक न एक दिन सुधरकर मनुष्यत्वको प्राप्त होगा—एक समय वह भी भीतर बाहर सब प्रकारसे अच्छा बनकर भगवानके उक्त मंगलमय व्रतमें योग देगा।

## आत्मिक-कहानी ।

### असुरका असार दर्प ।

इंगलैण्डके एक किसानी ग्राममें मेस्टर हाण्ट नामका एक मनुष्य निवास करता था। उक्त ग्राम राजधानीसे केवल १२ मीलकी दूरी पर है। इंग्लेण्डके ग्राम इस देशके ग्रामोंकी नाईं नीरव, निस्पन्द और मृतवत निस्तेज नहीं होते। उनमें जीवनकी चहल पहल और काम-काजकी स्फूर्त्ति दिखाई देती है। ग्रामके दोनों ओर लोगोंकी वस्ती और बीचमें चौड़ा मार्ग रहता है। खेत और बगीचे ग्रामके बाहरी हिस्सेमें रहते हैं। प्रायः प्रत्येक ग्राममें पादरी और चर्च, होटल और औषधालय होते हैं। वहाँके छोटेसे छोटे गाँवोंमें भी समाचारपत्रोंके ग्राहक और पाठक रहते है। उनके द्वारा सामाजिक और राजनैतिक आन्दोलन होते हैं और इससे वहाँ सर्व साधारणके मतोंका भी बहुत कुछ प्रभाव और प्रभुत्व रहता है। हाण्ट, अपने ग्रामके समीपवर्त्ती किसी बड़े जमींदारका प्रधान शिकार-रक्षक था। वह बहुत दिनोंतक सेनामें सिपाही रह चुका था और कईबार रणक्षेत्रमें भयंकर गोलोंकी वर्षामें निर्भय घूम चुका था। भय किसे कहते हैं, इसे वह स्वप्नमें भी नहीं जानता था। उसके समान असमसाहसी, दुर्द्दान्तप्रकृति और कठोरकर्मा पुरुष उस गाँवमें और भी कोई था या नहीं, इसमें संदेह है।

हाण्टका शरीर ऊँचा पूरा, सुन्दर और वज्रके समान सुदृढ़ था। गर्दन छोटी और मोटी, तथा छाता चौड़ा और पाषाण-फलकके समान दुर्भेद्य था। लोगोंको विश्वास था कि उसकी छाती पर बन्दूककी गोली टकरा कर लौट जाती है, उसके एक ही मुक्केसे साँड़का मस्तक विदीर्ण हो जाता है और उसके लाल लाल नेत्रोंकी तीक्ष्ण दृष्टिके सामने बाघकी दृष्टि भी नीची पड़ जाती है। हाण्टके चलनेसे धरती काँपती और कंण्ठस्वरसे ग्राम प्रतिध्वनित हो उठता था। हाण्टका नाम लेकर मातायें

अपने गोदके दुरन्त बच्चोंको शान्त करती थीं। हाण्टकी आहट पाकर पागल बुल-डाग ( कुत्ता ) भी पूँछ दबाकर कोनेमें जा छिपता था। रक्षित शिकार पर कभी कभी अश्वारोही डाँकू आकर धावा किया करते थे। ऐसे अवसर पर वह अपने जिस वीरत्व और साहसके द्वारा उन लोगोंको मार भगाता था, वह वास्तवमें भयावह और विस्मयकर होता था।

हाण्टके पाषाणहृदयमें दया, दानशीलता, शिष्टता और मिष्टताका लेश भी नहीं था। वह व्याघ्र और रीछोंके समान भयावह और गैण्डेके समान अरोकगति और दुर्द्धर्ष था। वह जिस रास्तेसे जाता उस रास्तेसे बालकोंका आना जाना रुक जाता था। दुबले पतले मनुष्य उसके भयसे दूर हट जाते और स्वाधीना रमणियाँ अपनी मान-मर्यादाको लेकर सशंक हृदयसे भाग जाती थीं।

हाण्ट अपने मनके जिस भावको स्नेह या अनुराग समझता था, उस भावका भी उसमें बिन्दुमात्र स्थायित्व नहीं था। उसका वह प्रेमभाव आज एक जगह झुकता और कल दूसरी जगह जाकर अनुराग प्रदर्शित करता था। तथापि न जाने वह किस पुण्य-प्रभावसे अपने इस तुच्छ काचके बदले सच्चे काञ्चन ( सोने ) को पा गया था। एक कोमलस्वभावा रमणी इस व्याघ्रको सचमुच ही प्राणोंसे बढ़कर चाहती थी। वह युवती उसकी विवाहिता स्त्री थी।

यहाँ हम उस युवतीके रूपकी चर्चा न करेंगे। युवतीके सुकोमल शरीरमें तथा उससे भी अधिक उसके कोमल प्राणोंमें जो कुछ सुषमा और माधुरी थी, वह इस निष्ठुर पतिके कर्कश व्यवहारसे सूखकर प्रायः निःशेष हो गई थी। तब इस पददलित कुसुमके अतीत गौरवकी विषादमय कहानी कहनेसे क्या लाभ? हाण्ट अपनी मधुरस्वभावा आज्ञाकारिणी पत्नीकी ओर कभी भूलकर भी नहीं देखता था। इस समय उसका अनुराग पड़ोसकी एक युवती पर था।

इस विषयमें धीरे धीरे सर्वसाधारणमें हाण्टकी अत्यंत निन्दा होने लगी। हाण्टकी पत्नीके कानों तक भी ये बातें पहुँची। पहले तो उसने विश्वास नहीं किया, किन्तु पीछे स्वामीके व्यवहारसे उसे सब विदित हो गया। उसकी यंत्रणा धीरे धीरे असह्य हो चली। युवतीके सरल और पवित्र प्राणों पर भारी धक्का लगा। वह अपने हृदयकी छिपी हुई अग्निसे निरंतर जलकर अकालहीमें शय्याग्रस्त हो गई और इस रोग-शय्यासे वह फिर नहीं उठी।

पत्नीकी मृत्यु हो गई, परन्तु इससे हाण्टका पाषाण-हृदय जरा भी व्यथित नहीं हुआ। उसके शुष्क नेत्रोंसे एक बूँद भी जल नहीं गिरा—वह प्रसन्नमनसे पत्नीको समाधि दे आया। अब उसे कोई बाधा, विघ्न या अंतराय नहीं रहा। पत्नीका स्वर्गवास होते ही हाण्टकी वह प्रणयिनी हाण्टके घरकी मालिकिन बन गई। पत्नीका वियोग हुए तीन रात्रियाँ भी गत न हुई थीं कि हाण्टने इस युवतीके साथ अपना विवाह कर डाला। इस निष्ठुर पाशव विवाहके पश्चात् ग्रामके सभी आदमी उसे और भी अधिक घृणाकी दृष्टिसे देखने लगे। उसकी निन्दा सारे गाँवमें फैल गई। किन्तु हाण्टने इन बातोंकी ओर जरा भी ध्यान नहीं दिया। यह जानने‌का कोई उपाय नहीं है कि यह दूसरी पत्नी हाण्टको वास्तवमें ही चाहती थी या भयके कारण उसने यह आत्मोत्सर्ग किया था।

इस दूसरे विवाहको हुए कोई एक महीना बीत गया है। जिस भोग-लालसाके तीव्र आवेगसे सुशीला पत्नी विषतुल्य जान पड़ने लगी थी, उस लालसामय प्रेममें अवश्य ही अब भाटा आना शुरू हो गया है; परन्तु अब भी उसके प्रवाहको अन्य किसी ओर जानेका अवसर नहीं मिला है। इसलिए पति-पत्नी अब भी एक ही घरमें वास करते हैं। एक बार रात्रिको हाण्ट अपनी नवीन पत्नीके साथ शय्या पर लेटा हुआ था। अभीतक दोनोंकी ही आँखोंमें नींद नहीं थी। इसी समय बंद खिड़की

पर न जाने किसने 'खट खट' शब्द किया । शब्द साफ सुनाई देता था। दोनोंने समझा कि कोई पथिक मार्ग भूलकर यहाँ आ पहुँचा है। अतएव शब्द सुनकर भी दोनों चुप हो रहे । किन्तु थोड़ी ही देरके पश्चात् फिर पूर्ववत् शब्द हुआ। परन्तु हाण्ट उठा नहीं । क्या मामला है, बाहरसे कौन खिड़कीको खड़खड़ा रहा है, इत्यादि बातें जाननेके लिए पतिकी आज्ञा पाकर पत्नी ही उठी और खिड़कीके पास पहुँची। उसने जल्दीसे दरवाजा खोल दिया । खिड़की खोलते ही उसने जो कुछ देखा, उसे देखकर वह अपने आपेमें न रह सकी। वह "अरे बापरे! यह कौन है?" कहकर जोरसे चिल्ला उठी और भयभीत होकर जमीन पर गिर पड़ी।

"अरे! यह क्या! बेवकूफके माफिक क्यों चिल्लाती है?" यह कहकर स्वामी गर्ज उठा। युवती भीति-विस्फारित नेत्रोंसे खिड़कीकी ओर देखती हुई और हाथसे हाथ रगड़ती हुई अस्पष्ट स्वरसे कहने लगी-" तुम्हारी स्त्री!-तुम्हारी मृत स्त्री!-देखो, देखो,-इस खिड़कीकी ओर ताककर देखो-वह-खड़ी हुई है-वह तो है।"

मिष्टभाषी स्वामीने उत्तर दिया-"खड़ी है तेरा सिर! मूर्ख कहींकी, जा, फिर अच्छी तरह देख कि कौन है । और न हो तो खिड़की बंद कर आ।"

पत्नी न उठी । खिड़कीके पास जानेका उसे साहस नहीं हुआ। उधर पतिके भैरव-गर्जनको सुनकर वह भयके मारे शय्याके पास भी नहीं जा सकी। तब हाण्ट अत्यंत अप्रसन्न होकर उठा और पत्नीकी मूर्खता-पर मन-ही-मन बड़-बड़ाता हुआ खिड़कीके पास पहुँचा।

हाण्टने खिड़कीके पास जाकर जो कुछ देखा, उससे उसके नेत्र स्थिर हो गये-माथा चक्कर खा गया । उसने देखा-खिड़कीसे केवल एक फूटकी दूरी पर सचमुच ही उसकी मृतपत्नी खड़ी हुई है! जीते

समय वह जिन कपड़ोंको सदैव पहने रहती थी, वही कपड़े पहने है; और अनिमेष दृष्टिसे उसकी ओर देख रही है। उसकी दृष्टि ऐसी तीव्र और मर्मभेदी थी कि हाण्टका निर्भीक पाषाणहृदय भी काँप उठा। उसका अदम्य साहस और दुर्जय गर्व आज न जाने कहाँ उड़ गया। वह संज्ञाशून्य-सा होकर पीछे लौट आया। इस समय उसका सारा शरीर थर थर काँप रहा था। इस अवस्थामें वह अधिक समय तक खड़ा नहीं रह सका। शिथिल होकर एक कुर्सी पर बैठ गया और विकारग्रस्त रोगीकी नाई आप-ही-आप प्रलाप करने लगा—"मेरी स्त्री!–सचमुच मेरी ही स्त्री है! मैंने जो पाप किये हैं उनका बदला देनेके लिए आई है।—मैंने उसे जो महान् कष्ट दिया है उसका बदला लेनेके लिए ही वह आई है! ओह! कैसी लाल लाल आँखें हैं!—कैसी तीक्ष्ण दृष्टि है!—सुशीले! मुझे क्षमा कर।—मैं पैरों पड़ता हूँ। अब इस भयंकर दृष्टिसे मेरी ओर मत देख। अरे! फिर—फिर—वह फिर देखने लगी!–हाय, मैं क्या करूँ?–हाय, अब मैं कहाँ भाग जाऊँ?"

हाण्ट अब वह हाण्ट नहीं रहा–बिल्कुल विकल और उन्मादग्रस्त होगया। सहसा रात्रिके समय ऐसा हल्ला और गुल-गपाड़ा सुनकर अनेक अड़ौस पड़ौसके लोग जुड़ आये। पहले वे हाण्ट और उनकी पत्नीके इस भयके कारणको नहीं समझ सके। विशेष यत्न और परिश्रम द्वारा वे पति-पत्नीको स्वस्थ करनेकीही चेष्टा करने लगे। कुछ समयके पश्चात् हाण्टकी स्त्री कुछ सचेत हुई। उसके मुखसे सबने यह छायादर्शनकी अद्भुत कहानी सुनी। किन्तु हाण्ट किसी तरह सचेत नहीं हुआ। उसकी दोनों आँखें खुलीं हुई थीं और आँखोंके तारे ऊपरको चढ़े हुए थे। वह रह-रहकर भयकंपित स्वरसे विकट आर्तनाद कर उठता था। उसके हृदयमें घोर भय समाया हुआ था। ऐसा जान पड़ता था मानों कोई उसे पकड़नेको उद्यत हुआ है, कोई मानों उसके दो टुकड़े कर डालनेके

लिए तलवार तान रहा है। एक साथ मर्मस्थानमें सहस्रों बिच्छुओंके काटनेके समान उसे असह्य वेदना हो रही थी। अनेक उपाय करने पर भी उसकी इस अवस्थामें कुछ भी संतोषजनक परिवर्त्तन नहीं हुआ। न तो शरीरका काँपना बन्द हुआ और न रोमोंका खड़ा होना। वह कभी जमीनपर लेट रहता, कभी उठ बैठता और कभी भागनेकी चेष्टा करता था। बीच बीचमें उसके मुँहसे वही आर्त्तनाद सुनाई देता था— "यह तो मेरी स्त्री है! सचमुच ही मेरी स्त्री है! यही तो है।"

इसके पश्चात् चार पाँच महीने तक हाण्टका स्वास्थ्य नहीं सुधारा। अंतमें बहुत दिनोंके पश्चात् जब वह पूर्णरूपसे स्वस्थ हुआ तब एक नया ही आदमी बन गया। उसका वह दुर्दान्त क्रूरस्वभाव बिलकुल बदल गया। अब वह पहलेके समान कठोरभाषी और उद्धत स्वभावका मनुष्य नहीं रहा। उसके मुख पर अनुतापकी विषाद-रेखा दिखलाई देती है। वह बहुत ही नम्र, विनीत और शिष्ट-शान्त हो गया है। जीवन भरमें उसने जिस जिसके अपकार किये थे, उनकी हानि भर देनेके लिए वह प्रयत्न करता है और पापोंका प्रायश्चित्त करनेके लिए तत्पर रहता है। इसके बाद जब कभी वह प्रसंगवश किसीके पास छायादर्शनकी यह कहानी कहता था तभी उसका हृदय काँपने लगता था और वह अपनी स्वर्गीया सती पत्नीके नाम पर चार आँसू बहाये बिना न रहता था।

हाण्टकी मृत-पत्नीने अपने हृदयमें छिपे हुए विषाद और क्षोभकी उत्तेजनासे आत्म-विडम्बनाका बदला लेनेकी इच्छासे दर्शन दिये थे, या हाण्टके इस मंगल-जनक परिवर्त्तनके उद्देश्यसे किसी देवपुरुषके उपदेशानुसार दर्शन दिये थे, इसका निर्णय करना कठिन है। इसके सिवा उसने ऐसे शासनकारी भावसे ही दर्शन क्यों दिये? आज तक सहस्रों सती स्त्रियाँ पतिके अत्याचारसे दुखित होकर अपने प्राण विस-

र्जित कर चुकी हैं, किन्तु उनमेंसे तो कोई इस प्रकार दर्शन देने नहीं आती। तब इसका कारण भी कौन बतला सकता है? बात यह है कि मनुष्यकी आत्मा पृथ्वी पर जिस प्रकार स्वाधीन है परलोकमें उससे भी अधिक स्वाधीन है। जो आत्मा परलोकमें अपनी स्वाधीन प्रवृत्तिकी उत्तेजनासे प्रतिहिंसा ( बदला लेने ) के मार्गको त्याग कर स्नेह और शांति मार्गको ग्रहण करती है, उस पर परलोकवासी देवगण अधिक संतुष्ट होते हैं और वह स्वतः भी अपने हृदयमें अधिकतर आनंदका अनुभव करती है।

# नवाँ अध्याय ।



## प्रस्तावना ।

महाकवि मिल्टन लिखते हैं,—

Millions of Spiritual beings walk the earth
Unseen, while we wake and when we sleep.

अर्थात्—जिस समय हम जागते अथवा निद्रावस्थामें अचेत रहते हैं, उस समय असंख्य आत्मिक अलक्षित रूपसे इस पृथ्वीपर निरंतर घूमा करते हैं ।

महाकविका यह महावाक्य इतने दिनों तक वाल्मीकि और व्यासकी साक्षीकी नाईं केवल कल्पनाकी बात समझा जाता और उपेक्षाकी दृष्टिसे देखा जाता था । किन्तु वर्त्तमान कालके सहस्रों तत्त्वजिज्ञासुओंने विज्ञानकी कठोर परीक्षाओंके द्वारा भली भाँति जान लिया है कि जो लोग इस पार्थिव शरीरको छोड़कर परलोकको चले गये हैं, वे मर नहीं गये हैं, और न आकाशहीमें मिल गये हैं । उनके साथ सबकी फिर परलोकमें भेट होगी; और तब कोई उनके आशीर्वादसे कृतार्थ और कोई अभिशापसे दुःखी होकर अपने जीवनकी अतीत कहानीको स्मरण करनेके लिए बाध्य होंगे । वे इस समय आत्मिक देह धारण करके अपने अपने कर्मफलोंके अनुसार सुख-दुःख भोगते हैं; और उनमेंसे कई एक आत्मकृत या अन्यकृत कर्मोंके आकर्षणसे,—और कभी कभी उच्चभावोंके अनुशासनसे—पृथ्वी पर आकर मनुष्योंकी खबर लेते हैं । वे जिस प्रकार जड़ जगतमें जीते थे, अध्यात्म जगतमें जाकर भी उसी आकृति उसी प्रकृति, उसी आकांक्षा और उसी जानकारीको लेकर उसी प्रकार जीते हैं; और वहाँ उनके शरीर तथा मनकी उच्चतर शक्तिका विकाश

हो जानेके कारण वे जीव-हृदय पर कार्य करनेकी अधिक सुविधा पाते हैं।

माँ, अपने प्राणप्रिय दुधमुँहे बच्चेको छोड़कर परलोकको चली जाती है, किन्तु वह उसके प्रेममय आकर्षणको सहज ही निवारित नहीं कर सकती। उसका मन नहीं मानता और देवधामके अधिकारी भी यह नहीं चाहते, इस लिए वह बीच बीचमें अदृश्यरूपसे पृथ्वी पर आकर अपने प्राणधनको देखती, सान्त्वना देती और कभी कभी उसके शरीर-पर हाथ फेरकर अपनी उपस्थितिका परिचय देती है। इसी प्रकार अनेक स्थलोंमें माताके सांसारिक जीवनका एक मात्र सहारा, प्रियपुत्र अकस्मात् किसी कठिन बीमारीमें फँसकर अकालहीमें पृथ्वीके बंधनको छोड़कर चला जाता है। वह भी अपनी शोकातुरा माताको क्षणभरके लिए नहीं भूलता। इसी लिए वह दयामयकी शक्तिसे संचालित, देव-पुरुषोंकी कृपा-पूर्ण आज्ञासे बीचबीचमें इस पृथ्वी पर आता और माताका उपकार करनेकी कामनासे दूसरोंके हृदयों पर कार्य करनेमें तत्पर होता है।

इससे जाना जाता है कि परलोकके अधिवासियोंमेंसे जिनका पृथ्वीके साथ जितना अधिक सम्बन्ध रहता है, पृथ्वी पर आने जानेके लिए उनका हृदय उतना ही अधिक लालायित रहता है। किन्तु इन सब आकर्षणोंके सिवा एक प्रकारका आकर्षण और भी है। वह अत्यंत भयानक और दुःखदायक है। किसी व्यक्तिने किसी जगह अत्यंत छुपी रीतिसे किसीके प्राणों पर आघात करके अपना स्वार्थ-साधन किया। यद्यपि इस समय उसका वह क्षणस्थायी स्वार्थ कालके अथाह सागरमें डूब गया है, फिर भी उस पापकी स्मृति और उस स्मृतिका आकर्षण उसका पीछा नहीं छोड़ता। उसने जिस जगह अंधकारमें छुपकर दूसरेकी छातीमें छुरी मारी थी, उसकी आत्मा बहुत समयतक उसी जगह बेड़ियोंसे जकड़े हुएके समान उपस्थित रहती है, और निर्जन कारागारके समान

उस स्थानमें कर्मजनित अनुतापकी अग्निसे जलकर धीरे धीरे शुद्ध होती है। कोई कोई स्वयं उस गर्हित पापसे निर्लिप्त रहने पर भी, प्रतिहिंसाके ( बदला लेनेके ) प्रबल आकर्षण द्वारा तादृश पापस्थलमें उपस्थित होते हैं और वहाँ बीच बीचमें मनुष्योंको छायामूर्तिके रूपमें दर्शन देकर अपने हृदयके अतृप्त क्रोध और प्राणोंको जलानेवाली ज्वालाको शान्त करनेका प्रयास करते हैं।

इस अंतिम प्रकारकी छायामूर्त्तिके संबंधमें तात्त्विकोंमें कुछ मतभेद है । पाठकोंने थियासोफिष्ट ( Theosophist ) या दिव्य तात्त्विक सम्प्रदायका नाम अवश्य सुना होगा । थियासोफिस्ट लोग जड़वादी नहीं हैं । अध्यात्मवादियोंकी नाईं वे भी जड़-देह-मुक्त जीवात्माके स्वतंत्र अस्तित्वको स्वीकार करते हैं । इसके सिवा वे इस बातको भी मानते हैं और परीक्षा-सिद्ध सत्य कहकर प्रचार करते हैं कि मनुष्य मृत्युके पश्चात् अध्यात्मजगतमें रहकर अपने किये हुए शुभाशुभ कर्म्मोंके अनुसार पुरस्कार या दंड भोगते हैं। किन्तु मनुष्योंको यहाँ वहाँ छायामूर्त्तिके समान जो कुछ दिखाई देता है उसकी सारवत्ता और वास्तविकतामें उन्हें संदेह है।

उक्त सम्प्रदायकी आधुनिक उपदेशिका वाग्मिकुलभूषणा श्रीमती ऐनी बीसेण्ट कहती हैं कि, मनुष्य पृथ्वी पर जिन छायामूर्त्तियों ( Apparition ) को देखकर चौंक उठते हैं, वे प्रधानतः Revelations in astral light—अर्थात् आत्मिक-मूर्त्तियोंके आकाशिक प्रतिबिम्ब * हैं।

* "This kind of ( unconscious ) apparition was nothing more than what Theosophy described as a picture or revelation in the astral light. The modus operandi was this. There was an intense thought in the mind of some person. That thought was a real energy,–a real Force,—quite as real as electricity."—Lecture at Milton Hall, Hawley–Crescent, Kentish Town.

इसका गूढ़ अर्थ यह है कि जिसकी हत्या की जाती है, वह अपने हत्या-स्थल पर बद्ध नहीं रहता, किन्तु उसकी आत्मा अध्यात्म-जगतके किसी स्थान विशेषमें रहकर स्वभावतः उस हत्याकी दुःखदायक घटनाका चिन्तवन किया करती है; और इसीसे उसकी चिन्तामयी मूर्ति समय समय पर लोगोंकी दृष्टिके सामने आकर उनके मनमें भय तथा विस्मय उत्पन्न करती है। थियासोफिष्ट सम्प्रदायके मतानुसार ऐसी मूर्तिका नाम Thought-body अर्थात् 'चिन्तात्मिका देह' है। ऐसी मूर्त्ति या देहके नेत्र रहते हैं किन्तु उनमें दृष्टि नहीं होती, उसके कान होते हैं किन्तु उनमें सुननेकी शक्ति नहीं रहती।

इस प्रकार निर्जीव मूर्त्तिकी बातें और भी कई लोग करते हैं। ड्रेसडेन नगरके निवासी प्रख्यात पंडित डयूमर ( Professor Daumer ) कहते हैं कि, मनुष्यकी आत्मा जब देह-बंधनसे मुक्त होती है तब वह दूर स्थानमें रहकर भी नाना प्रकारकी मनःकल्पित मूर्त्तियाँ दिखा सकती है। उनके मतसे इस प्रकारकी प्रदर्शित मूर्त्तियोंका नाम आइडोलन ( Eidolon ) अर्थात् आभासिका + है।

अध्यात्मवादी अर्थात् Spiritualist-स्पिरच्युआलिस्ट नामसे पुकारे जानेवाले दार्शनिक, और भारतीय ऋषि भी इस प्रकारकी अन्तःसार-शून्य आभासित मूर्तिके अस्तित्वको अस्वीकार नहीं करते और यह भी नहीं कहते हैं कि जो लोग मारे जाते हैं वे निरंतर हत्यास्थलमें ही घूमा करते हैं। किन्तु जिस जगह मूर्ति सिर हिलाकर, और सजीव नेत्रोंसे देखकर बातें करती है—अथवा बातें न करने पर भी, हाथ फैलाकर, किसी विशेष स्थानको उँगली द्वारा बतलाती है—अथवा नियमित रीतिसे नियत समय पर अनेक व्यक्तियोंको दर्शन देकर बदला लेनेकी चेष्टा करती है, उस जगह उसे मनःकल्पित मूर्ति कैसे कह सकते हैं! आज हम

+ "These Apparitions are neither bodies nor Souls."

पाठकोंके सामने जिस छायामूर्तिकी कहानी लेकर उपस्थित होते हैं वह नीरव–मौन होने पर भी अचल और निष्क्रिय नहीं है । वह निर्जीव है या सजीव, पाठक इसका स्वतः विचार करेंगे ।

इस लेखमें हमने प्रतिहिंसाकी वासनाको भी एक प्रबल पार्थिव आकर्षण माना है । किन्तु अध्यात्मवादियोंके मतसे प्रतिहिंसा अत्यंत गर्हित और महापातक है । जो लोग दूसरोंके क्रोध या दोषसे अपने प्राणोंको खोकर संसारके समस्त सुखोंको तिलांजलि दे बैठते हैं, और फिर प्रतिहिंसाके भावको हृदयमें पोषित करके पृथ्वीपर छायामूर्ति धारण करके विचरण करते हैं, वे सचमुच ही बड़े अभागी हैं । उनके कर्मोंकी गति एक दिन कैसी लोकभयंकर हो उठती है, आगे दी हुई कहानी उसका प्रामाणिक इतिहास है । प्रतिहिंसा दूष्य और गर्हित अवश्य है, किन्तु उससे सैकड़ों और हजारों गुणा दूषित और गर्हित उस प्रतिहिंसाका प्रवर्तक वह प्रथम पाप होता है । जो लोग किसी सुखसे सोये हुए प्राणीका प्राणनाश करके उसे प्रतिहिंसा की ( बदला लेने की ) तीव्र अग्निमें जलाते हैं उनके समान पापी हतभागियोंका छायादर्शन भी मनुष्योंके लिए विपज्जनक होता है ।

## आत्मिक–कहानी ।

### ईर्ष्याकी अग्नि और आशाका अंत ।

इंग्लैण्डके उत्तर प्रदेशमें डार्बीशायर है । चेस्टरफील्ड डार्बीशायरका एक समृद्धशाली नगर है । चेस्टरफील्डसे छः मीलके फासलेपर हार्डविक हाल ( Hardwick-hall )–अर्थात् हार्डविकवंशीय जमींदारोंका निवासगृह है । हार्डविक हाल अत्यंत प्राचीन और प्रसिद्ध महल है । सन् १५८४ ई०में डिवेनशायरके ड्यूकने महाराणी एलिजाबेथके युगके अनुरूप आदर्शके अनुसार उक्त महल बनवाया था । हार्डविक हालके

स्वामी इंग्लैण्डके एक प्रधान बैरोनेट थे--इस कारण उनके वंशधर भी 'सर' उपाधिसे विभूषित माननीय पुरुष गिने जाते थे। उस महलके चारों ओरकी विस्तृत भूमि उन्हींके अधिकारमें थी।

हार्डविक-हालके चारों ओर कुछ दूर तक विशाल और सघन वन है। इस सुन्दर वन्य भूमिके मध्यमें, सुनील सागरके वक्ष पर, स्वर्ण-कान्ति मैनाकके समान हार्डविक-हाल अपना माथा ऊँचा किये हुए खड़ा है। उसकी पार्श्ववर्तिनी अत्यंत प्राचीन और प्रकाण्ड वृक्षश्रेणियाँ, जड़ प्रकृतिके कठोर संग्राममें विजयी होकर उसकी प्राचीनताकी साक्षी दे रही हैं। एक समय हार्डविक-हाल उत्तर इंग्लैण्डमें सचमुच ही एक दर्शनीय सामग्री और शोभा तथा सम्पत्तिका उज्ज्वल चिह्न था।

जिस समय इंग्लैण्ड गृहविवाद और आत्मद्रोहके कारण विध्वस्त हो रहा था, जिस समय वहाँ क्रामवेल जनसमाजका अद्वितीय नेता समझा जाकर पूजा जाता था, उन भयंकर हलचलके दिनोंमें, हार्डविक-हालके एकांत कमरेमें इंग्लैण्डके इतिहासका एक स्मरणीय अंक खेला गया था। उस समय इंग्लैण्डके विप्लवग्रस्त राजा प्रथम चार्ल्सने राजसिंहासनको छोड़कर हार्डविक-हालमें छिपकर अपनी रक्षा की थी। हार्डविक-हालके तत्कालीन स्वामीने अपने कष्टोपार्जित धन, हृदयके रक्त और अपने प्राणप्रिय ज्येष्ठपुत्रके जीवनको उत्सर्ग करके समरक्षेत्रमें चार्ल्सकी सहायता की थी।

इस कार्यमें हार्डविक-हालके स्वामी बहुत ऋणग्रस्त हो गये। उनकी दशा यहाँ तक बिगड़ गई कि वे अपने घरकी वस्तुयें बेचकर तथा स्थावर सम्पत्तिको गिरवी रखकर भी आवश्यक धनको एकत्रित नहीं कर सके। समयके प्रभावसे उक्त राजभक्त जमींदारको अपनी अपूर्व सहायता और राजभक्तिके बदले राजदंड सहन करना पड़ा। राजपक्षकी सहायता करनेके अपराधमें क्रामवेलकी पार्लियामेण्टने उसे प्रचुर अर्थदंडसे दंडित

किया। इस अर्थ-दंडसे उसकी दशा अत्यंत शोचनीय हो गई। सर्वस्व छिन गया। उसे अपने पेट भरनेके लिए भी दूसरोंका मुँह ताकनेका अवसर आ गया। किन्तु ऐसी हिनावस्था हो जाने पर भी उसका संकल्प नष्ट नहीं हुआ। वह अपने प्राणप्रिय पुण्य-व्रतसे जरा भी न डिगा। इस घटनाचक्रके अंतिम दृश्यमें जब इंग्लैण्ड राजरक्तसे कलंकित हुआ, उस समय भी दारिद्र्यपीडित हार्डविक, निर्वासित और निराश्रित राजकुमार द्वितीय चार्ल्सकी ओर देखकर वज्रके समान अटल बना रहा।

मनुष्यकी आपत्ति चिरस्थायी नहीं होती। इंग्लैंडमें फिर राजभक्तिका ज्वार आया,—राजशक्तिकी नूतन पताका उड़ी और सुखशान्तिके सुदिन फिर लौट आये। कठोरकर्मा क्रामवेलके वीर-विक्रमकी कथा अतीत स्मृतिके गर्तमें लुप्त होनेके कुछ ही दिनोंके पश्चात् द्वितीय चार्ल्स इंग्लैंडके सिंहासन पर विराजमान हुए। साथ-ही-साथ हार्डविक-हालके भाग्यका भी परिवर्त्तन हुआ। हार्डविक-हालकी शोभा, सम्पत्ति और क्षमतासे चेस्टरफील्डका यह अञ्चल फिर चमक उठा।

हार्डविक-हालका यही प्राचीन और संक्षिप्त इतिहास है। जिस समय हमारी इस कहानीका प्रारंभ होता है, उस समय हार्डविककी समस्त विपत्ति कट गई थी। हार्डविक-हाल उस समय पूर्ण गौरवसे गौरवान्वित था। उस समय एक हृष्ट पुष्ट और बलवान् युवक उक्त राजमहलका स्वामी था। युवकका नाम सर राल्फ हार्डविक था। सर राल्फ आक्सफोर्ड विश्व-विद्यालयके उत्तीर्ण छात्र थे। यूरोप और अमेरिकामें राजा-महाराजा और धनकुबेर भी यदि अच्छी तरह पढ़ना लिखना न सीखें तो भद्रलो-गोंमें बैठनेको स्थान नहीं पाते। इसी कारण सर राल्फने रीत्यनुसार पूर्ण शिक्षा प्राप्त की थी। उनके विमल स्वभावमें धन-सम्पत्ति और मान-मर्य्या-दाके साथ साथ ज्ञान-गौरव भी पूर्ण रीतिसे सम्मिलित था। किन्तु इन सब गुणोंसे विभूषित होने पर भी वे धनवान-सम्प्रदायके दो एक चिर-

परिचित दोषोंके स्पर्शसे सर्वथा मुक्त नहीं हो सके थे। वे एक ओर जैसे वंश-परम्परागत गुणोंके उपयुक्त उत्तराधिकारी थे, उसी प्रकार दूसरी ओर वंशानुक्रमिक दोषोंके भी आधारस्वरूप थे।

भोजन करनेमें उनको सदैव ही बहुत समय लगता था। उनकी प्रबल जठराग्नि किसी दिन स्वल्प आहुतिसे तृप्त नहीं होती थी। मद्यपान करनेमें भी वे एक ही थे। सर राल्फ अपने पिता और पितामहके समान बड़े ही शिकारी, विषमसाहसी और अव्यर्थ निशानेबाज थे। वे घोड़ोंके भी बड़े ही शौकीन थे। उनका अस्तबल एक-से-एक बढ़कर घोड़ोंसे भरा रहता था। न्यूमार्केट और इप्समकी घुड़दौड़में सर राल्फकी जय पराजयकी ओर ही सब दर्शकोंकी आँखें लगी रहती थीं। हार्डविकके विशाल जंगलके शिकारी जानवर और व्याघ्रोंके समान भयंकर शिकारी कुत्ते सर्वत्र प्रसिद्ध थे। अभ्यागत अतिथियोंके लिए हार्डविक-हालका दरवाजा सदैव खुला रहता था। सर राल्फ अतिथि-सत्कार करनेमें कोई बात उठा नहीं रखते थे। कोई कैसा ही दीन दुःखी अतिथि क्यों न हो, वे उसका हार्दिक सम्मान करनेमें तनिक भी त्रुटि नहीं करते थे। इस प्रकार अतिथि-अभ्यागतोंके समागमसे हार्डविक-हाल सदैव उत्सवमय बना रहता था और सर राल्फ हार्डविकका नाम और यश देशमें सर्वत्र ही व्याप्त हो रहा था।

सर राल्फने विवाह कर लिया। उस समय उनकी उमर ३० वर्षके लगभग थी। उनकी पुत्रवत्सला जननी भी जीवित थीं। राल्फकी नवोढ़ा स्त्री जैसी स्वरूपवती थी वैसी ही अनेक सद्गुणोंसे भी विभूषित थी। सर हार्डविकके भवनकी शोभा नवीन गृहस्वामिनीके चरित्रसौन्दर्य्यसे दूनी बढ़ गई। जननी, सुन्दर और अत्यंत सुशील पुत्रवधूको देखकर बहुत सुखी हुई। ऐसी पत्नीको पाकर सर राल्फ भी अपनेको सौभाग्यशाली समझने लगे।

यथासमय सर राल्फको एक पुत्र उत्पन्न हुआ। सदाकी प्रथाके अनुसार वह पुत्र ही हार्डविकका भावी स्वामी था। समस्त हार्डविक-स्टेटने प्रसन्नमनसे नवजात प्रभुपुत्रका सम्मान किया। पितृकुल और मातृकुलके परिचयके लिए बच्चेका नाम रक्खा गया—राल्फ एस्सिटन हार्डविक। सर राल्फ पुत्रजन्मसे सुखी हुए और हार्डविक-हाल आमोद-प्रमोदसे भर गया। इस प्रकार आनंद-उत्सवमें तीन वर्ष व्यतीत हो गये। लेडी राल्फ फिर संतानवती हुईं। इस बार एक कन्या उत्पन्न हुई। किन्तु अबकी बार सुकुमार जननी कठोर प्रसववेदनाको सहन नहीं कर सकी। हार्डविककी गृह-लक्ष्मी, अकालहीमें इस लोकसे अंतर्धान हो गई। बालक एस्सिटन एक प्रकारसे अनाथ हो गया। हार्डविक-हालमें अँधेरा छा गया। सर राल्फके हृदय पर वज्र टूट पड़ा। मातृहीन बच्चेको इस समय केवल पिताका ही अवलम्ब था। सर राल्फ एक हाथसे आँसू पोंछते और एक हाथसे मातृहीन शिशुको हृदयसे लगाते थे।

वृद्ध पिताका स्वर्गवास हुए अनेक दिन हो चुके थे। माता जीवित थीं, सो वे भी स्नेहमयी पुत्रवधूके साथ-ही-साथ परलोकको सिधारीं। सर राल्फ शोकाकुल होकर चारों ओर अँधेरा ही अँधेरा देखने लगे। उनका वह सुन्दर भवन शून्य श्मशानतुल्य हो गया। उनके प्राण, हृदय और मन समस्त ही मानों शून्यमय हो गये। धन-सम्पत्ति, आज्ञाकारी सेवक, आश्रित परिजन आदि किसी भी बातकी कमी नहीं है। लोग आते हैं और पूर्ववत् सम्मान पाकर प्रसन्न-मनसे लौट जाते हैं। अतिथि-अभ्यागतोंके सत्कार और अभ्यर्थनाओंमें हार्डविक हाल रातदिन सुसज्जित और मुखरित रहता है। तथापि सर राल्फके जीवनमें पहलेके समान प्रसन्नता नहीं दिखाई देती। वे अपनेको अकेला, असहाय और निर्जीवसा समझते हैं। धीरे धीरे यह अवस्था असहनीय हो उठी। आत्मीय जनोंके अनुरोधसे उन्होंने फिर विवाह करनेका विचार किया।

किन्तु अब प्रश्न यह उपस्थित हुआ कि उनकी इच्छाके अनुरूप रमणी कहाँ मिलेगी ? वे जिस सुशीला और देवस्वभावा रमणीको अकालहीमें खो बैठे हैं, उसके समान पत्नी कहाँसे आवेगी ?

सर जारवेज मूर हार्डविक-हालके समीपवर्त्ती पड़ोसी हैं। वे उत्तम कुलके प्रतिष्ठित नाइट, किन्तु निर्धन हैं। एक दिन उनकी अवस्था बहुत अच्छी थी, उनकी 'नाइट' उपाधि ही इसका प्रमाण है। उनका घर भी, एक दिन धनी लोगोंके विलास-भवनकी नाईं उज्ज्वल मूर्तिसे खड़ा था और हार्डविक-हालके अतिथियोंकी दृष्टि आकर्षित करनेमें समर्थ था। किन्तु इस समय उसकी अवस्था बहुत ही गिरी हुई है।

सर जारवेज मूर अदूरदर्शी और अपव्ययी थे। उन्होंने कुछ अधिक उमरमें एक रमणीके साथ विवाह किया था। दहेजमें उनको खूब सम्पत्ति मिली थी। मूरकी पैत्रिक सम्पत्ति भी कुछ कम न थी। किन्तु सम्पत्ति पाकर भी वे थोड़े ही समयमें दारिद्र्यग्रस्त होकर नाना प्रकारकी तकलीफें सहन करने लगे। मूर जैसे अपव्ययी थे, उनकी पत्नी उससे भी अधिक उच्छृंखल थीं। पत्नी मानो पतिके साथ स्पर्द्धा करके खर्चके नित्य नये अवसरोंको खोजा करती थी, और इस प्रकार जो थोड़ा बहुत धन संचित हो सकता था, वह भी सुख-लालसाकी प्रबल आँधीमें उड़ जाता था। ऐसे अंधाधुंध खर्चसे मूरकी तो बात ही क्या है, कुबेरका खजाना भी खाली हो सकता है। इस तरह पति-पत्नीके अनुचित व्यवहारसे थोड़े ही दिनोंमें उनकी गौरव-गरिमा मिट्टीमें मिल गई। उनकी दुर्दशा और गरीबीकी बात सर्वत्र फैल गई।

लेडी मूरकी गणना एक दिन रूपवती रमणियोंमें की जाती थी। उनके जीवनके उस वसन्तकालको व्यतीत हुए बहुत दिन हो गये हैं। इस समय उनका स्वार्थ ही एक मात्र उपास्य देव और कपटाचार ही

उनका अलङ्कार है। वे सदैवसे कोधयुक्ता, क्रूरा, कर्कशा, घमंडिनी और कटुवादिनी हैं। धनसे उन्हें बहुत ही मोह है; किन्तु उसके सद्व्यवहारसे वे सर्वथा अनभिज्ञ हैं। आनन्द-विलासकी कौन सामग्री, कहाँसे, कितने दामोंमें प्राप्त हो सकती है—वे केवल यही जानतीं, यही समझतीं और एकान्तमें बैठकर केवल इसी विषयका विचार किया करती हैं।

मूरके घर एक कन्या है। कन्याका नाम इथेला मूर है। इथेला युवती है। इस समय इथेलाकी प्रस्फुटित रूपराशि ही उस दुःखान्धकारपूर्ण मूर-गृहके लिए प्रकाशरूप है। इथेला मूरके मोहमय रूपका यह एक विशेष लक्षण है कि वह पहले दर्शकके नेत्रोंको और इसके बाद अवस्थाविशेषमें उसके मन और प्राण तकको खींच लेता है। उस रूपमें चाँदनीकी शीतलता और माधुरी नहीं है—उससे नेत्र ठण्डे नहीं होते, किन्तु झुलस जाते हैं। हाँ, समयविशेषमें, यही रूप ही स्नेहमय सरलताका रूप धारण करके युवतीकी मुखश्रीपर एक विचित्र ही प्रकारका रंग फैला देता है।

इसी समय एक दिन सहसा युवती इथेलाकी सर राल्फसे भेंट हो गई। मनोमोहिनीने प्रथम दृष्टिमें ही राल्फके मनोभावको समझ कर, अपने प्रखर रूपकी तीव्र छटाके ऊपर प्रशान्त माधुरीका वही सामयिक रंग फैला लिया। सर राल्फ युवतीकी मनोहर कान्तिको तृषित नयनोंसे देखने लगे; और देखते ही उस रूपवतीके चरणोंमें अपने हृदय, मन और प्राणोंको गिरवी रख कर मंत्र-मुग्धकी नाईं न जाने क्या सोचते सोचते अपने घर लौट आये।

सर जारवेज मूर और उनकी पत्नीने जो कभी स्वप्नमें भी नहीं सोचा था, जिसकी कभी कल्पना भी नहीं की थी, आज उनके सौभाग्यसे वही हुआ। मूरके दुःख-दारिद्र्यपीड़ित घरकी ओर हार्डविक

जैसे धनी और प्रतिष्ठित व्यक्तिका आकृष्ट होना कुछ कम सौभाग्यकी बात नहीं थी। मूर-दम्पत्तिके आनंदकी सीमा न रही। एक उच्चवंश-सम्भूत और अमितधनशाली पुरुष पर कन्याका वह आकस्मिक आधिपत्य पाना जारवेज मूरको आशातीत धनके पानेके समान ही बोध हुआ। वे इस सम्बन्धकी सूचना पाकर अपनेको बहुत ही गौरवान्वित समझने लगे। इधर लेडी मूर भी राल्फकी प्रज्वलित प्रणय-अग्निमें अत्यंत सावधानीके साथ ईंधन झोंकनेका यत्न करने लगीं। अधिक कहनेकी आवश्यकता नहीं, निरानन्द हार्डविक-हाल शीघ्र ही उत्सवपूर्ण हो गया। सर राल्फने थोड़े ही दिनोंके भीतर इथेला मूरका पाणिग्रहण कर लिया। उनका शून्य गृह भर गया। हार्डविक-हालको फिर गृह-स्वामिनी मिल गई। किन्तु मातृहीन बालक एस्सिटनको भी क्या फिर माँ मिल गई?

रूपाभिमानिनी इथेला, सर राल्फकी पत्नी बनकर राजरानीके समान हार्डविक-हालमें निवास करने लगी। दास दासियाँ सभी उसकी आज्ञानुवर्तिनी हो गईं। उसकी हृष्टपुष्ट सुदीर्घ देह, गरबीली दृष्टि और आडम्बरपूर्ण व्यवहारको देखकर सभी चकित और स्तम्भित थे। वह थोड़े ही समयमें हार्डविक-हालमें प्रदर्शनकी एक उत्तम वस्तु अथवा धनी घरकी एक जीती जागती गृहसामग्रीके समान शोभा पाने लगी। उसके उद्धत व्यवहारसे सर राल्फके कौलीन्य अभिमानने, पहले पहल कुछ समय तक कभी कभी किञ्चित् परितृप्ति लाभ की, किन्तु अंतमें उसकी निष्ठुर दृष्टि, नीरस संभाषण और प्रीतिस्पर्शरहित थोथा आडम्बर उन्हें अच्छा नहीं लगा। उनका हृदय भी धीरे धीरे शुष्क हो चला। प्रणयके प्राणोंमें दारुण आघात लगा। सर राल्फ संसारसुखसे उदासीन, अनुत्साही और अकालहीमें वृद्धसे हो गये। विवाह होनेके दो चार दिनके बाद ही वे समझ गये कि हमने कांचन समझकर काच

खरीदा है—पुष्पमालाके भ्रमसे काठकी माला गलेमें पहनी है। इस जानकारीसे उनका हृदय निराशासे ढँक गया।

लेडी जारवेज मूरके समान माताके गर्भसे इथेला मूरके समान कन्याका उत्पन्न होना ही स्वाभाविक है। स्नेह, पवित्रता, प्रसन्नता और मृदुता आदि उत्तम गुण सर्वत्र सुलभ न होनेपर भी, स्त्री-जातिके आवश्यक आभूषण और प्रकृत धन हैं। किन्तु मूर-पत्नीके समान माताके गर्भसे उत्पन्न होकर और वैसी माताके लाड़-चाव और देख-रेखमें शिक्षा पाकर लड़की यदि इस अंशमें भाग्यवती न हो तो कोई आश्चर्यकी बात नहीं है। कन्या, थोड़े ही दिनोंमें स्वार्थपरता, क्रूरता, कपटाचारिता, ईर्षा आदि माताकी गुण-सम्पत्ति पर अधिकार करने लगी। कन्याके उर्वर हृदयमें माताका डाला हुआ एक कण भी व्यर्थ नहीं गया। छल, कपट, चातुरी और मनोगत भावोंको छिपानेमें कन्याने यहाँ तक निपुणता प्राप्त की कि समय-समय पर माताको भी उसके सामने हार मानना पड़ती थी। ऐसी दुष्ट स्वभावा पत्नीका संसर्ग सरलस्वभाव, उदारचेता स्वामीके हृदयमें सुख-शान्तिदायक कैसे होता?

स्वर्गीय लेडी हार्डविकका पुत्र राल्फ एस्सिटन इस समय चार वर्षका है। धनवानोंके लड़के एक अंशमें बड़े ही अभागी होते हैं। उनके शिक्षा-मार्गमें अनेक कंटक और तरह तरहके अंतराय रहते हैं। इतनी बड़ी जमींदारीका भावी स्वामी, बालक होनेपर भी लाड़का पुतला है—बच्चा होने पर भी प्रभु है। किन्तु सर राल्फ इस विषयमें विशेष सावधान थे, इस कारण बालकके स्वभावमें बचपनके दोष अपना कोई बुरा प्रभाव नहीं जमा सके। ऐसी प्रतिकूल अवस्था, और घातक संयोगोंके उपस्थित रहने पर भी, बालक अपरिपक्व उमरमें ही अकालपक्व प्रभु बननेका सुयोग नहीं पा सका। उमरकी बढ़तीके साथ साथ एस्सिटनके हृदयमें अनेक उत्तम गुणोंके अंकुर जमने लगे।

जिस समय एस्सिटनकी उमर ४ वर्षकी थी, उस समय उसकी नई माताके एक सुन्दर पुत्र उत्पन्न हुआ। सर राल्फ पुत्रजन्मसे बहुत प्रसन्न हुए। उन्होंने सोचा कि शायद अब पत्नीका पाषाण-हृदय सन्तान-वात्सल्यके मधुर स्पर्शसे स्वयं ही स्नेहका झरना बन जायगा और वहाँ मेरा ज्वालादग्धजीवन कुछ सुख-शीतल आश्रयको पाकर कृतार्थ होगा। किन्तु राल्फकी यह आशा भी नैराश्यके गहरे अँधकारमें डूब गई। पत्नी जैसी थी, वैसी ही रही। पाषाण नहीं पिघला, सूखे काठमें फूल नहीं फूले।

सर राल्फ, इसके बाद पत्नीके प्रेमसे पूर्ण निराश होकर, दोनों पुत्रोंकी सुशिक्षाकी ओर विशेष ध्यान देने लगे। उन्होंने देखा कि मेरे दोनों ही पुत्र सुन्दर और रूपवान् हैं; किन्तु ज्येष्ठ पुत्रके मुख-मण्डल पर हार्डविक वंशके चिह्न जैसे साफ़ हैं, वैसे दूसरे पुत्रके मुखमण्डल पर नहीं हैं। ज्येष्ठ पुत्र सब ओरसे हार्डविक है, पर छोटा आधा हार्डविक और आधा मूर है। छोटे पुत्रके मुख पर माताकी मूर्तिका ही पूरा प्रतिबिम्ब है। उसके नेत्रोंकी दृष्टि और अधरोंकी हँसीमें भी मूर-वंशका सादृश्य देखकर सर राल्फ मन-ही-मन दुखी हुए। हार्डविक-हालके अन्य मनुष्य भी उतने प्रसन्न नहीं हुए। जो हो, सर राल्फने दोनों पुत्रोंसे अपनेको गौरवान्वित समझा और दोनों भाइयोंमें किसी प्रकार किसी रूपमें तारतम्य और पार्थक्य न रहे, इसके लिए यथेष्ट व्यवस्था कर दी।

दोनों भाई एक साथ प्रतिपालित होने लगे। दोनों एक ही जगह रहते, एक ही जगह भोजन करते, एक ही किस्मके कपड़े पहिनते, एक ही साथ एक ही तरहके घोड़ोंपर भ्रमण करते और एक ही शिक्षकके पास शिक्षा पाते थे। वस्त्र-आभूषण, शयन-विचरण, आदर-सम्मान, लाड़-प्यार किसी विषयमें दोनोंमें किसी प्रकारका पार्थक्य नहीं था। परन्तु इस तरह दोनोंके बीच कुछ भी विभिन्नता न रहने पर भी, परिवारके सब

लोगोंके मनमें मूल बातके सम्बन्धमें एक बहुत भारी पार्थक्य था। वह पार्थक्य यह था कि एक तो सुविस्तृत हार्डविक जमींदारी और सम्पत्तिका भावी उत्तराधिकारी है और एक उक्त स्टेटसे बिलकुल सम्पर्कशून्य है। कुछ ही दिनोंके पश्चात् एक तो राजाके समान समृद्धिशाली जमींदार होगा, और दूसरा अपने बेगको बगलमें दबाकर कहीं अन्यत्र जाने पर बाध्य होगा। इस विभिन्नताको—इस पार्थक्यको—सर राल्फने एक दिन भी अपने हृदयमें स्थान नहीं दिया, अन्य लोगोंने जान कर भी, उस पर ध्यान नहीं दिया। सबसे पहले उक्त विभिन्नताकी बात छोटे पुत्रकी मातामही (नानी) मूर-पत्नीके मनमें उत्पन्न हुई, और पीछे मूर-तनया अर्थात् लेडी हार्डविकके मनमें उसने स्थान पाया। एक दिन मूरपत्नीने अपनी लड़कीको इस विभिन्नताकी बात इस प्रकार समझा दी कि, वह उसके रोम रोममें भिद गई। माँ-बेटीमें एकांतमें बहुत समय तक कानाफूसी और अनेक बातें हुई। कौन कौन बातें हुई, क्या क्या युक्तियाँ और मन्तव्य सोचे गये यह किसीको मालूम नहीं हुआ। लोगोंने केवल यही देखा—यही समझा कि सर राल्फकी नई पत्नी जब माताके सलाह-भवनसे निकलकर बाहर आई तब उसका मुँह अत्यंत गंभीर और मलिन था; नेत्रों-की दृष्टि ऐसी तीव्र और भयंकर थी कि देखते ही चित्त चौंक उठता था।

बालक राल्फ एस्सिटन ज्यों ज्यों उमरमें बढ़ने लगा, विमाताकी विद्वेष और घृणाव्यंजक दृष्टि भी उसी प्रकार अधिकाधिक बढ़ती गई। माताके मनमें अग्नि उत्पन्न हो गई—किन्तु प्रज्वलित नहीं हुई, वह उपयुक्त समयकी प्रतीक्षामें हृदयके भीतर-ही-भीतर सुलगने लगी। कुछ वर्षोंके पश्चात् दोनों बालक किशोरावस्थाको लाँघ गये। विमाता उस समय भी मानों समयकी प्रतीक्षामें धीर, स्थिर और प्रशान्तमूर्ति थी।

कुछ दिनोंके उपरान्त लेडी जारवेज मूरका स्वर्गवास हो गया। सर राल्फके वृद्ध श्वशुर भी सदैवके लिए महानिद्रामें सो गये। उनके घरका

अधिकार एक दूसरे पुरुषके हाथमें चला गया । इस बीचमें लेडी राल्फ और भी कई सन्तानोंकी माता होकर जेठी सयानी मालकिन कहलाने लगीं । इस तरह अच्छी-बुरी अनेक घटनायें हो गई, अनेक परिवर्त्तन हो गये, किन्तु लेडी राल्फके हृदयकी अग्नि न बुझी । काले साँपके जहरीले दाँत नहीं गिरे ।

सर राल्फका पत्नीके साथ कोई बाहरी बे-बनाव नहीं था । दोनोंमें प्रणय है या नहीं, बाहरसे इसे कोई नहीं समझ सकता था । पत्नी गंभीर-मूर्तिसे मुँह भारी किये हुए पतिके सामने आती थीं और पति भी उस गंभीरताको बनाये रखकर गृह-कार्योंकी व्यवस्था किया करते थे। सर राल्फका स्नेह, अनुराग, ममत्व, प्यार, सभी धीरे धीरे बढ़ते हुए ज्येष्ठ पुत्रमें केन्द्रीभूत होने लगा ।

अवस्था बढ़नेके साथ-ही-साथ बालक एस्सिटनके हृदयमें अनेक उच्च गुणोंका विकाश हुआ । वह देखनेमें जैसा सुस्वरूप था, स्वभावमें भी वैसा ही सर्वप्रिय, पिताका अनुगत और आज्ञाकारी हुआ । समय समय पर विमाताके वाक्य-वाणोंसे मर्माहत होकर भी उसके बाहरी व्यवहारमें कुछ विकार नहीं हुआ। वह अपने सौतेले भाई फिलिफ जारवेज हार्डविकको अपने सगे भाईके समान प्राणोंसे अधिक चाहता था । वह नौकर-चाकरोंसे भी कभी कठोर व्यवहार नहीं करता था । सभी उसको चाहते थे और वह भी सबको स्नेहकी दृष्टिसे देखता था । अब वह हार्डविक वंशके उज्ज्वल रत्न और उपयुक्त वंशधरके रूपमें सर्वत्र ही सम्मानित होता था । सर राल्फ अब बूढ़े हो चले थे । यद्यपि वे सांसारिक सुखोंसे निराश हो बैठे थे, फिर भी ज्येष्ठ पुत्रकी योग्यता और सच्चरित्रताको देखकर इस समय आशासे उत्फुल्ल थे । पुत्रकी उमर २० वर्षके लगभग हो गई । वे सोचने लगे कि दो वर्ष और व्यतीत होने पर पुत्र सम्पत्तिका उत्तराधिकारी बननेके योग्य हो जायगा ।

किन्तु हाय ! उनकी आकांक्षा पूर्ण नहीं हुई । सर राल्फ उमरके हिसाबसे अधिक वृद्ध न होने पर भी, रोग-शोक और अनेक मानसिक चिन्ताओंके कारण अकालहीमें अत्यंत जीर्ण-शीर्ण हो गये थे । इसपर ऊपरसे एक और विपत्ति आ पड़ी । एक दिन दुर्भाग्यसे शिकार खेलते समय चोट लग जानेके कारण वे एकदम शय्याशायी हो गये ।

इस बार वे इस शय्यासे उठनेमें समर्थ नहीं हुए और अंतिम समय तक अपने प्राणप्रिय पुत्रको देखते देखते स्वर्गधामको सिधार गये। छोटे पुत्रसे स्नेहरुद्ध कण्ठसे वे केवल यही कह गये—"वत्स ! तुम सब प्रकारसे अपने जेठे भाईके अनुरूप और आज्ञाकारी बनना ।"

सर राल्फका स्वर्गवास हो गया । दो एक महीनेके बाद ही युवक एस्सिटन सर राल्फ एस्सिटन नाम धारण करके हार्डविक-हालकी सम्पत्तिका स्वामी होगा । सर राल्फ, पुत्रकी शैशव अवस्थामें ही पुत्रवधूका निर्वाचन कर गये हैं । सर राल्फकी यह अन्तिम आज्ञा है कि पुत्रके विवाहका और वयःप्राप्ति ( बालिगी ) का उत्सव एक साथ ही किया जाय । नौकर-चाकर शोकाभिभूत होने पर भी स्वर्गीय प्रभुके आज्ञाकारी हैं और प्रभु स्वतः एस्सिटनके विवाहका कुल प्रबंध कर गये हैं, तब उनकी इच्छाके प्रतिकूल कार्य्य करनेका साहस कौन करता ? इस कारण वे सब समीपवर्त्ती उत्सवकी आशामें और उत्साहमें आमोद-विह्वल न होने पर भी उत्सुक हैं । उत्सवकी तैयारी हो रही है । भावी वधू मिस क्लिलिशिया विनग्रोव भी अपने पिता और चाचासहित कई दिनोंसे हार्डविक-हालमें उपस्थित हो गई है ।

मिस क्लिलिशिया सुन्दरी युवती है । उसकी कोमल कान्ति फूले हुए गुलाबके समान मनोहारिणी है । उसके अभिनव प्रीतिके निर्मल झरनोंके तुल्य नेत्रोंकी सरल दृष्टि, साँचेमें ढला हुआ गोल ललाट, और

नेत्ररंजन अधरोंकी सलज्ज हँसीकी अधखिली माधुरीको जिसने देखा वही प्रसन्न और मोहित हो गया। मिस फिलिशियाके मृदु मधुर विनीत व्यवहार और अकृत्रिम सौजन्य और शिष्टाचारको देखकर हार्डविक हालके सभी मनुष्य उसे उपयुक्त गृह-स्वामिनी समझकर आदर देने लगे। फिलिशियाके पिता स्वर्गीय सर राल्फके अत्यंत पुराने मित्र हैं। जिस समय फिलिशिया चाँदीकी सुन्दर पुतलीके समान धायकी देखरेखमें शैशव-दोलामें झूलती थी, उसी समय सर राल्फने उसके साथ अपने पुत्र एस्सिटनका विवाह-सम्बन्ध स्थिर कर लिया था। इस हिसाबसे मिस फिलिशिया वाग्दत्ता थी। वह अपने पितृपक्षकी ओरसे भी विपुल सम्पत्तिकी उत्तराधिकारिणी थी।

गरमीके दिन हैं। संध्याकाल है। वायु धीरे धीरे चल रही है। संध्या-समयकी सूर्यकी सुनहली किरणें हार्डविक हालके विस्तृत उद्यानमें तरल सोनेके समान झिलमिला रही हैं। हार्डविक-हालके दूसरे मंजिलके एक सुसज्जित कमरेमें खिड़कीके पास एक प्रौढ़ा स्त्री बैठी है। उसकी उमर प्रायः ४० वर्षकी है। उसके प्रगल्भ रूपकी प्रखर प्रभा अब भी निस्तेज नहीं हुई है। स्त्रीके प्रदीप्त नेत्रोंमें तीक्ष्ण दृष्टि है। वह इधर उधर, वृक्ष-बहुल उद्यानमें विचरण नहीं करती है। स्त्री एक युवक और युवतीकी गतिविधिको स्नेहशून्य नीरस दृष्टिसे, छिपी हुई बिल्लीके समान गुप्तरीतिसे पर्यवेक्षण कर रही है। युवक युवती विश्रब्ध आलाप करते हुए पुष्पोद्यानके एक निर्जन मार्गमें, अपनेको भूले हुए, टहल रहे हैं। क्रम क्रमसे वे उक्त खिड़कीके नीचे आकर खड़े हो गये। पास आते ही स्त्रीने उन्हें अच्छी तरह देखा और उनकी बातें भी सुनीं। ग्रीष्मका समीर उनके कल-कंठकी कोमल ध्वनिको स्त्रीके उत्सुक कानोंतक बहा ले गया। यह स्त्री और कोई नहीं सर राल्फकी विधवा पत्नी—लेडी हार्डविक है। युवक उसीके गर्भसे उत्पन्न हुआ पुत्र—राल्फ एस्सिटनका सौतेला भाई—

फिलिफ और युवती राल्फ एस्सिटनकी वाग्दत्ता भावी पत्नी फिलिशिया विनग्रोव थी ।

विधवा मुख बनाकर आप-ही-आप कहने लगी—"मेरी मंत्रणा व्यर्थ न जायगी । औषध काम कर रही है । यही तो ये दोनों हैं । मेरे कार्य्यारंभ करनेका योग्य समय आ गया । जो हो, मैंने अपना मार्ग ठीक कर रक्खा है । अभागी फिलिफके मनमें यदि सचमुच ही उच्चाकांक्षा या उच्चाशा होगी और उससे यदि प्रतिहिंसाकी प्रवृत्ति थोड़ी भी जागरित की जायगी, तो सब काम बन जायगा । " इतना कहकर उसने एक विकट हँसी हँसी ।

इसी समय समीपवर्त्ती कमरेसे किसीके आनेका शब्द सुनाई दिया । स्त्री सोचने लगी— फिलिफ तो नहीं है ? पीछे फिरकर देखा—हाँ, फिलिफ ही तो है । शिकारी पोषाक पहने एक बलिष्ठ युवक उसके सामने आ खड़ा हुआ । लेडी हार्डविकने कहा—" फिलिफ ! " फिर कुछ क्षणके उपरान्त कुछ उत्तेजित स्वरसे कहा—" फिलिफ-जारवेज-हार्डविक ! "

फिलिफने कहा—" माँ, मैं ही हूँ । " लेडी हार्डविकने कहा—" जो तुम सचमुच फिलिफ-जारवेज-हार्डविक हो, तो इस ओर देखो । " ऐसा कहकर माताने बगीचेकी ओर संकेत किया ।

फिलिफने तत्काल माताकी आज्ञा प्रतिपालित की । उसने खिड़कीके पास जाकर बगीचेकी ओर देखा । देखते ही रक्त-संचारसे उसके गालों पर लाली दौड़ आई । वह सिर झुका-कर माताके सामने खड़ा रहा ।

माताने कहा—" इस युवतीको पहचानते हो ? "

फिलिफ—" हाँ, पहचानता हूँ । इस निरभ्र दिनके प्रकाशसे भी अधिक उज्ज्वलप्रभा, और देवप्रभामयी उषासे भी अधिक मनोमोहिनी युवतीको कौन नहीं पहचानता ? माँ, मैं पागल-सा हो गया हूँ । मैं

उसे चाहता हूँ। किन्तु इस बातको मुँह खोलकर उसके सामने कहनेका मुझमें साहस नहीं। मैंने इसी समय उसके निकट अस्फुट कौशलसे जो दया-भिक्षा माँगी है, उसके सम्बन्धमें इसके मुखसे यदि अनुकूल उत्तर न मिला तो मैं स्थिर न रह सकूँगा। अवश्य ही पागल हो जाऊँगा या प्राण खो बैठूँगा। ”

लेडी राल्फने कहा—“ क्या तुमने सुना नहीं बेटा, कि वह शीघ्र ही तुम्हारे सौतेले भाईकी पत्नी होनेवाली है। उसके लिए तो वह रीत्यनुसार वाग्दत्ता हो चुकी है। तुम इस अभागिनीके भिखारी पुत्र हो, तुम्हें और आशा ही क्या है? तुम अपनी इच्छानुकूल उत्तर पाओगे या नहीं, इसमें घोर संदेह है। ”

फिलिफने कहा—“ क्यों, क्या मैं इसका प्रतिरोध नहीं कर सकता? प्रतिरोध करनेमें—”

माताने सहसा बीचहीमें रोक कर कुछ हँसते हुए कहा—“ क्या, तुम क्या बलप्रयोग करना चाहते हो? ”

फिलिफने कहा—“ आवश्यकता पड़ने पर वह भी करूँगा। मैं शपथ करके कहता हूँ कि मैंने आपके मुँहसे जितनी बातें सुनी हैं, उनका एक अक्षर भी मैं नहीं भूला हूँ। ”

माताने कहा—“ क्या तुम उसे अच्छी तरह पहचान और समझ सके हो? ”

फिलिफ—“ किसे? एस्सिटनको न?–उसे पहचानने और समझनेमें क्या अब भी कुछ बाकी है? ”

माताने कुछ दुःखी स्वरसे उत्तर दिया,—“ नहीं–नहीं–तुम उसे इस समय भी अच्छी तरह नहीं पहचान सके हो। तुम जितना सोचते हो, केवल उतना ही नहीं, वह उसकी अपेक्षा बहुत बड़ा है। ”

फिलिफ, बातोंका तात्पर्य न समझकर कहने लगा—"बड़ा!—किस बातमें बड़ा है?"

लेडी हार्डविकने कहा—"तो क्या तुम सब बातें भूल गये?"

फिलिफ—सब क्या—माँ, मैं कौनसी बात भूल गया हूँ?

लेडी हार्डविकने कहा—"राजमहलके समान यह विराट् अट्टालिका, विशाल जमींदारी, विपुल सम्पत्ति—भीतर और बाहर दोनों आँखोंसे जो कुछ देखते हो—यह उद्यान, यह वनभूमि, मैदान, बगीचे, नदी, तालाब इन सब वस्तुओंका एक मात्र स्वामी वही है! अरे मूर्ख! यह बात क्या तू भूल गया?"

युवक दाँत पीसने लगा। क्षणभरमें उसके नेत्रोंसे अग्निकी चिनगारियाँ निकलने लगीं। उसने क्रुद्ध अजगरकी नाईं श्वास ले ली। वह विकृत स्वरसे कहने लगा—"हाँ, याद है माँ, सब याद है,—मैं इसी समय सब झंझट मिटाये देता हूँ।"—"पेउलो (Paolo)—पेउलो कहाँ है माँ?"

लेडी हार्डविकने कहा—"वह अरसिनो (Orsino) के साथ है। गढ़ा खुद चुका है। उनसे जो जो काम करनेको कहा गया था, वह उन्होंने सब किया है। सब काम-काज ठीक करके वे दोनों चले गये हैं?"

फिलिफने विस्मयके साथ कहा—"चले गये हैं! कहाँ चले गये हैं?"

लेडी हार्डविकने विकृत मुखभङ्गीसे हँसकर कहा—"यहाँ उनको बहुत लोग पहचानते थे। जिस जगह जाने पर कोई उन्हें कभी देख और पहचान नहीं सकेगा, वे उसी जगह चले गये हैं।"

इसके अनन्तर फिलिफने क्या किया और कहाँ क्या हुआ, इसे कोई नहीं जान सका। केवल एक पुरानी दासीने माँ-बेटेकी इस भयंकर बातचीतको सुन लिया। जिस समय ये बातें सुनीं उस समय उसने इन सब बातोंका यथार्थ मर्म न समझकर, एक दूसरी परिचा-रिकाको ये बातें कह सुनाईं। किन्तु वह भी उक्त बातोंका कुछ स्पष्ट

मतलब न समझ सकी, इस लिए उस समयके लिए उसने भी चुप रहना उचित समझा।

सूर्य डूब गया। क्रमक्रमसे रात्रिके सघन अंधकारने हार्डविक-हालको ढँक लिया। किन्तु इस रात्रिको ही राल्फ एस्सिटन अकस्मात् अदृश्य हो गये। स्वर्गीय सर राल्फके प्राणोंसे प्यारे और आदरके धन, हार्डविक-हालके भावी अवलम्बन, प्रियदर्शन और मधुरभाषी एस्सिटन-को इसके अनन्तर फिर कोई नहीं देख सका।

एस्सिटन किसीसे कुछ न कहकर इस प्रकार कहाँ चले गये, किस उद्देश्यसे इस प्रकार कहाँ जाकर छुप रहे, इसका पता न पानेसे हार्डविक प्रदेशके सभी लोग विस्मित, उत्कण्ठित और अतिशय दुःखित हुए। पेउलो और अरसिनो नामके दो इटालियन नौकरोंको भी उसी दिनसे किसीने नहीं देखा कि कहाँ गये। इस घटनाके कुछ दिन पहले जब लेडी हार्डविक इटाली परिभ्रमणके लिए गई थीं, तब वे लौटती बार इन दोनों नौकरोंको अपने साथ ले आई थीं। राल्फ एस्सिटनके साथ-ही-साथ इन दोनों इटालियन नौकरोंके गुम हो जानेके कारण लोगोंने सहज ही सन्देह किया कि राल्फ एस्सिटनके गुम होनेमें इन लोगोंके भी इस तरह गुम हो जानेका कुछ न कुछ सम्बन्ध अवश्य है।

देश भरमें घोर हलचल मच गई। चतुर गुप्तचरोंके दलके दल अनु-संधान करनेके लिए चारों ओर दौड़े। उन्होंने वन, ग्राम और नगरको रत्ती रत्ती छान डाला, पर कहीं कुछ पता नहीं चला। राजकर्मचारियों तथा विमाता और उसके पुत्र फिलिपने एक बहुत बड़े पुरस्कारकी घोषणा की। तथापि राल्फ एस्सिटन और उन इटालियन भृत्योंका कुछ पता नहीं चला।

ज्यों ज्यों घटना प्राचीन हो चली त्यों त्यों उसकी चर्चा भी कम हो चली। हार्डविक-हालकी उत्कण्ठा और शोकोच्छ्वास भावी स्वामीके

आदरसे और उपचारसे बहुत कुछ प्रशमित हो गया । अब एस्सिटनका सौतेला भाई सर जारवेज फिलिफ, हार्डविक-हालका उत्तराधिकारी हुआ। स्टेटके समस्त किसान, कर्मचारी और अन्यान्य प्रजा भोजन-पानसे तृप्त होकर अपने होनहार स्वामी सर जारवेज फिलिफकी दीर्घायुके लिए ईश्वरसे प्रार्थना करने लगी । थोड़े ही दिनोंके अनन्तर यह भी निश्चय हो गया कि सर जारवेज फिलिफ बालिग होते ही हतभाग्य एस्सिटनकी वाग्दत्ता प्रणयिनी कुमारी फिलिशियाका पाणिग्रहण करेंगे; तथा जिस दिन वे पैत्रिक आसन पर स्वामिरूपसे विराजमान होंगे उसी दिन यह शुभ विवाह भी सम्पन्न होगा ।

दुःखके पश्चात् सुख और शोकके पश्चात् उत्सवकी बारी आती है । भावी उत्सवके आयोजनसे हार्डविक-हाल फिर चमक उठा । किन्तु इसी समय उत्सव पर एक अचिन्तित गंभीर विषादकी छाया पतित हुई । हार्डविक हालके सभी नोकर चाकर प्रतिदिन रात्रिके समय अत्यंत भयभीत और व्यस्त होने लगे और यहाँ वहाँ चुपचाप बहुत ही उदास और दुखियोंकी नाई, न जाने किस विषयमें कानाफूसी करने लगे । उनमेंसे कई लोग काम छोड़नेको तो तैय्यार थे, किन्तु रात्रिके समय हार्डविक-हालके किसी किसी स्थानमें—विशेषकर एक खास गैलरीके निकट—जानेके लिए किसी तरह सम्मत नहीं होते थे । तब नौकर-चाकरोंकी इस घबड़ाहटके मूलमें मनकी कल्पनाके सिवा क्या कुछ सत्यता भी है ?

मूलमें सत्यता न होती तो केवल मनगढ़न्त बातें मनुष्य-जीवनके सुख-शांतिके स्रोतमें कभी इतना भयंकर परिवर्त्तन नहीं कर सकतीं । बात छिपी नहीं रही । जिसे छिपानेके लिए इतना यत्न किया गया था, वही बात अब ढोलों पिटने लगी । धीरे धीरे सबको विदित हो गया कि कुछ दिनोंसे हार्डविक-हालके लोग रात्रिको छायामूर्तियोंके विचारणसे बहुत ही तंग हैं । अब वहाँ मनुष्योंका रहना कठिन हो गया है । अवश्य

ही कई लोगोंने अविश्वास करके इन बातोंको उड़ा देनेकी चेष्टा की। जिन्होंने देखे बिना ही विश्वास कर लिया था वे, और जिन्होंने स्वत: अपनी आखोंसे देखा था वे भी, बहुत ही भयभीत और संकुचित हुए। छायामूर्तियोंका दर्शन तथा उपद्रव केवल महलके भीतर ही सीमाबद्ध नहीं था। हाल और हालके बाहर उद्यान तथा वनभूमिमें सर्वत्र ही अत्यंत भयानक दृश्य दिखाई देने लगे। मकानके भीतर, रात्रिके समय, लम्बी पोशाकसे ढँकी हुई और मूछोंवाली दो भयानक छायामूर्तियाँ घूमा करती थीं। यद्यपि वे किसीसे कुछ कहती नहीं थीं, किन्तु जलते हुए अंगारोंकी नाई विकट दृष्टिसे वे जिसकी ओर दृष्टिपात करती थीं, वहीं आकस्मिक भय और विस्मयसे अवश, स्तंभित अथवा एकाएक मूर्छित हो जाता था। मकानके बाहर जो कुछ दिखाई देता था, वह शिकारकी निम्नलिखित घटनासे प्रकट होगा।

एक दिन हार्डविक-हालके उत्तराधिकारी सर आरवेज फिलिफ शिकार खेलनेके लिए बाहर निकले। साथमें सैकड़ों सेवक और पारिषद थे। फिलिफ एक तेज घोड़ेपर सवार थे। उनकी भावी पत्नी, सुन्दरी फिलिशिया उनके दाहिने बाजू एक दूसरे घोड़े पर जा रही थीं। उनके पीछे भी अनेक अश्वारोही भद्र पुरुष और भद्र महिलायें थीं। घोड़ोंकी हिनहिनाहट, शिकारी कुत्तोंकी भयावनी भों-भों, और पैदल शिकारियोंकी शिङ्गा-ध्वनिसे वनभूमि शब्दमय हो रही थी। चारों ओर हँसीकी हिलोरें, आमोदके उच्छ्वास, विनोदकी लहरें और वीरत्वकी वाहवाहियाँ उठ रही थीं।

सबसे पहले एक हिरणका बच्चा शिकारियोंके सामने आया। वह प्राणोंके भयसे व्याकुल होकर विद्युद्वेगसे भागा। फिलिफ हार्डविक, प्रसन्नमुखी फिलिशियाके साथ उसके पीछे दौड़े। उनके पीछे सवारोंका समूह था। उस ऊँची-नीची विषम वनभूमिमें उन लोगोंने भी अपने अपने

घोड़े छोड़ दिये । वे लोग इतने आगे निकल गये कि वहाँसे हार्डब्रिक-हालका शिखर भी नहीं दिखाई देता था। जाते जाते एक अनुरागकी बात कहनेके लिए फिलिफने पीछे मुड़कर फिलिशियाकी ओर देखा। उस समय उन्हें दिखाई दिया कि उनके पीछे उन्हींके समान शीघ्रगतिसे एक सवार और आ रहा है। अच्छी तरह निहारकर देखा—यह घुड़सवार और घोड़ा अन्य घुड़सवारों या घोड़ोंके समान नहीं है। सवार और घोड़ेमें गति थी, किन्तु शब्द नहीं था, सब अंग प्रत्यंग थे, किन्तु वे जड़ परमाणुओं द्वारा गठित नहीं थे । अश्वारोही और अश्व मानों दोनों ही बाष्पमय छायामूर्ति थे । फिलिफको रोमांच हो आया । उसका तेज घोड़ा भी स्तम्भित होकर रुक रहा। छायामूर्तिके मुखसे एक भी शब्द नहीं निकला, किन्तु वह घोड़ेकी पीठ पर निश्चलतासे बैठी हुई फिलिफकी सङ्गिनी युवतीकी ओर गंभीर घृणा और तिरस्कारव्यंजक दृष्टिसे देखने लगी। युवती देखते ही काँप उठी और छायामूर्तिके मुँहकी ओर देख कर पहचान गई। उसके प्राण सूख गये, क्षणभरके भीतर ही उसके मुखमंडल पर एक बड़ा भारी परिवर्त्तनसा हो गया।

इसके पश्चात् छायामूर्तिने अपने जलते हुए दोनों नेत्र फिलिफकी ओर फिराये, और भृकुटि—कुटिल विकट मुखभङ्गीसे अँगुलीद्वारा एक समीपवर्त्ती स्थानको बतलाया। उस स्थानकी घास और लतायें उखड़ी हुई और जमीन छिन्न भिन्न थी। छायामूर्तिने अँगुलीके इशारेसे मानो यही कहा—"देखो, यह वही स्थान है।"

फिलिफके काँपते हुए प्राण भी इस भयानक इशारेसे समझ गये कि—"हाँ—यही तो वह स्थान है।"

फिलिफ घबराकर चिल्ला उठा । घोड़ा भी भयके मारे अधीर और उच्छृंखल होकर उछलने लगा । सवारोंमेंसे और भी बहुतसे लोगोंने छायामूर्त्तिके इस दृश्यको देखा और वे भी अत्यंत विस्मित और स्तंभित

हो रहे। चारों ओर एक तरहकी आतंककी ध्वनि हुई। फिलिफ अपने आपको और न सँभाल सका, वह मूर्च्छित होकर गिर पड़ा और उसका खूनसे लथ-पथ शरीर जमीन पर लोटने लगा। समीपवर्त्ती सवारोंने नौकरोंको पुकारा। नौकर दौड़े आये। वे फिलिफको कन्धोंपर रखकर घरकी ओर ले चले। फिलिशिया धराशायी तो नहीं हुई थी, किन्तु उसका मुँह पीला पड़ गया था, हृदय-जोर जोरसे धड़क रहा था और भयके मारे सारा शरीर काँप रहा था। एक सवार उसके घोड़ेको लगाम थामकर सावधानीके साथ ले चलने लगा। कहीं वह गिर न पड़े, इस आशंकासे उसे दोनों ओरसे दो आदमी पकड़कर चलने लगे। इस प्रकार फिलिशिया अपने विश्राम-भवनमें पहुँचाई गई। इस तरह एक क्षणभरके भीतर शिकारका हर्ष-कोलाहल विषादके रूपमें परिणत हो गया। जो लोग पीछे रह गये थे, उन्हें कुत्तोंकी अवस्था बहुत ही विचित्र, विस्मयकर और आतङ्कजनक जान पड़ी। वे छाया-मूर्त्तिके दिखलाये हुए उस स्थान पर बारबार घूम-घूमकर जाते थे और उस स्थानकी मिट्टीको नखोंसे खोद-खोदकर, सूँघ-सूँघकर कभी क्रोधसे भोंकने लगते और कभी विलापके स्वरसे चीत्कार करने लगते थे। कुत्तोंकी घ्राणेन्द्रिय बहुत तीव्र होती है। जब वे बारबार उस जमीनको सूँघने और नखोंसे खोदने लगे और जब उस जगहकी मिट्टी भी कुछ ढीली पाई गई, तब लोगोंके मनमें एक प्रबल संदेह हुआ। वे सब उस जगह इकट्ठे हो गये। कुदाली और फावड़ा मँगाया गया। तीन चार आदमी उस जगहको खोदने लगे। खोदनेपर जो कुछ दिखाई दिया उससे उनके नेत्र स्तम्भित हो रहे--माथा चकरा गया। उस जगह राल्फ एस्सिटनकी मृतदेह पड़ी थी--जिसमें जगह जगह गहरे घाव लगे हुए थे, अंग प्रत्यंग कुचले हुए, और रक्त तथा कीचड़से लथ-पथ थे। सबका प्यारा राल्फ एस्सिटन इस स्थानमें, ऐसी निष्ठुरतासे मारा गया है, यह भयंकर शोकावह सत्य इस समय सब तरहसे साफ प्रकट हो गया।

शिकारीसमूहके हार्डविक-हालमें वापिस आनेके पहले ही यह भीषण सम्वाद चारों ओर फैल गया। हार्डविक-हालमें भी पहुँच गया। सुनते ही लेडी हार्डविक पर मानों वज्रपात हुआ। देखते देखते उसकी अवस्था अत्यन्त शोचनीय और भीतिजनक हो गई। वह भयंकर चीत्कार करके पागलकी नाईं बाहरकी ओर दौड़ी। पहले वह बारण्डेकी ओर गई और वहाँ जीनेके पासकी गैलरीमें खड़ी होकर लगातार अर्थशून्य प्रलाप करने लगी। इस प्रलापको जिन्होंने ध्यानपूर्वक सुना, वे सब कुछ समझ गये। राल्फ एस्सिटन क्यों, कैसे और किसके भड़कानेसे मारे गये, उक्त प्रलापसे यह सब प्रकट हो गया। उन्मादिनी विधवा जिसे सामने पाती, उसीको अपनी करतूतकी सारी बातें विवरणपूर्वक सुनाती थी। कभी वह धरती पर लेटकर, एक पत्थरके पटियेके पास माथा झुकाकर, अपने उन दोनों इटालियन नौकरोंका नाम खूब जोर जोरसे ले-लेकर पुकारती थी। इससे लोगोंके मनमें एक नये संदेहकी सृष्टि हुई। जब वह पत्थर वहाँसे हटाया गया, तो उसके नीचे एक कब्र दिखलाई दी, जिसमें उन इटालीय नौकरोंकी गलित देह पाई गई। दोनों लाशें विष-प्रयोगसे हरे रंगकी हो गई थीं। लेडी हार्डविकके प्रलापसे उनकी भी हत्या-कहानी प्रकट हो गई।

यहींसे हार्डविकहालकी सुख-समृद्धि और गौरवका सदाके लिए अन्त हो गया। भय, दुःख, घृणा और भावनासे सभी लोग उस स्थानको छोड़कर चले गये। आशायुक्त फिलिफने फिर आशासे उत्फुल्ल होकर आँखें नहीं खोलीं। आनन्दमयी फिलिशियाने भी उस आनन्द-निकेतनमें गृहस्वामिनी बनकर प्रतिष्ठित होनेका अवसर नहीं पाया। हार्डविक-हाल श्मशान-भूमिमें परिणत हो गया और हार्डविक-हालकी शोचनीय कहानी अध्यात्मधर्मके इतिहासमें एक आश्चर्य्यजनक अध्यायके रूपमें ग्रथित हो रही।

---

# दशम अध्याय ।

## प्रस्तावना ।

इस अध्यायमें हम दो देशोंकी दो विभिन्न प्रकारकी कहानियाँ लिखते हैं। जो पाठक इन प्रामाणिक कहानियोंको मनोयोगपूर्वक पढ़ेंगे, वे उनमेंसे नीचे लिखीं कई सार सत्य बातोंको जाननेमें समर्थ होंगे।

१ मृत्युका नाम महानिद्रा अथवा महानिर्वाण नहीं है। मृत्युका नाम देह-परिवर्त्तन अथवा दूसरे शरीरकी प्राप्ति है। साँपका शरीर एक बाहरी आवरणसे ढँका रहता है। उसे निर्मोक या केंचुली कहते हैं। जैसे साँप उस केंचुलीको परित्याग करके भी जैसेका तैसा बना रहता है—किसी अंशमें जरा भी परिवर्त्तित नहीं होता, उसी प्रकार मनुष्य भी अपने अस्थि-मांसमय स्थूल शरीरका परित्याग करनेपर सूक्ष्मतर परमाणुओं द्वारा निर्मित सूक्ष्म देहको धारण करके सिरकी चोटीसे लेकर पैरोंके नखों तक ठीक जैसाका तैसा बना रहता है—किसी परिवर्त्तनके अधीन होकर किसी अंशमें भी वह कोई दूसरा मनुष्य नहीं बन जाता है।

२ मृत्युके पश्चात् जिस प्रकार आकृतिमें परिवर्त्तन नहीं होता, उसी प्रकार किसीकी प्रकृतिमें भी सहसा कोई परिवर्त्तन नहीं होता। जो अत्यंत बुरा, मूर्ख, मनुष्योंको दुख देनेवाला और सुख-शांति मिटानेवाला है, वह अग्निदग्ध स्वर्णकी नाईं, आत्मद्रोहजनित अनुतापकी परिशोधक अग्निमें जल-जलकर क्रमक्रमसे अच्छा होता है—क्रमशः पवित्र, प्रशान्त, प्रेमभक्तिपूर्ण और परोपकारी देवपुरुष होकर उन्नति-लाभ करता है। किन्तु किसी व्यक्तिका ऐसा परिवर्त्तन एक ही दिनमें नहीं हो जाता—क्रम क्रमसे होता है;—क्रमसाध्य यत्न, साधना और बहुत अनुतापके पश्चात् बहुत दिनोंमें होता है। जिस समय प्रकृतिमें ऐसा

वांछित परिवर्तन होता है, उस समय आकृति भी अत्यंत सुन्दर, ज्योत्स्नाके समान शीतल और दूसरोंको आनंददायक हो जाती है। जबतक ऐसा नहीं होता तबतक वह यहाँ जैसा था, परलोकमें भी वैसा ही बना रहता है और यहाँ जिसके प्रति जैसा अनुरक्त या विरक्त था, वहाँ भी उसके प्रति वैसा ही अनुरक्त अथवा विरक्त रहता है।

३ इहलोक और परलोक, अथवा पृथ्वी और अध्यात्म-जगत् दोनों ही धर्मराज्यके अन्तर्गत हैं—धर्मप्रतिष्ठाता जगदीश्वरके मङ्गलमय शासनके अधीन हैं। मनुष्य यहाँ धर्मको उल्लंघन करके चल सकता है; परन्तु वहाँ यह बिलकुल ही संभव नहीं है। क्यों कि वहाँ सभी सबकी पार्थिव जीवनसम्बन्धिनी समस्त बातें प्रत्यक्षके समान जानते हैं—और जानकर जो जिस प्रकारके आदरसम्मानके योग्य होता है, उसका उसी प्रकार आदरसम्मान करते हैं। वहाँ केवल यही एक विशेष बात है कि वहाँ कोई किसीका अपकार नहीं करता, सभी सबका उपकार करनेके लिए व्याकुल रहते हैं।

इस अध्यात्मकी पहली कहानीमें जिसकी कथा लिखी गई है वह स्त्री परलोकमें जाकर भी सुख-शान्ति नहीं पा सकती है। कारण कि, उसका हृदय ऋणकी यंत्रणासे पीड़ित है। ऋण थोड़ा है, किन्तु वह है तो ऋण ही। दूसरी कहानीकी आदिसे लेकर अंत तककी सारी कथा एक दुःसह दुःखकथा है। जिसके दुःखी जीवनकी दुःखमय कथा उसमें लिखी गई है वह परलोकमें जाकर भी अपनी प्राणोंसे प्यारी आश्रित बालिकाकी विपत्ति और दुःखसे आत्मविस्मृत है। पाठक इन दोनों कहानियोंसे अनेक शिक्षा तथा परीक्षा करनेयोग्य बातें जान सकेंगे।

# आत्मिक-कहानी।

## १ आत्माकी शान्ति।

स्काटलैंडकी राजधानी एडिनबरासे ४३ मील दूर टे नदीके दाहिने किनारे पार्थ नामका एक पुराना नगर है। इस पार्थ नगरमें फौजी छावनीके समीप दो दुःखिनी विधवायें रहती थीं। एकका नाम एनी सिम्सन ( Anne Simpson ) और दूसरीका मालय ( moloy ) था। एनी और मालय एक घरमें नहीं रहती थीं; एक दूसरेकी बहुत ही पास रहनेवाली पड़ौसिनें थीं। दोनों ही प्रौढ़ा थीं। एनी सिम्सनके कोई नहीं था, मालयके भी अपना कहने योग्य कोई नहीं था। परस्पर कोई नाता न रहने पर भी दोनोंमें बड़ा सौहार्द था। अपनी अपनी आजीविका चलानेके लिए दोनों ही दिनभर परिश्रम करती थीं और अवकाशके समय दोनों एक जगह बैठकर अपने अपने दुःख-सुखकी बातें कह-सुन कर थकावट मिटाया करती थीं।

कुछ दिनोंके अनन्तर मालय बीमार हुई। बीमारी कठिन थी। एनीकी शुश्रूषा और अश्रुपूर्ण बातचीत उसकी रक्षा नहीं कर सकी। मालयकी मृत्यु हो गई। बेचारी निराश्रिताकी खबर लेनेवाला कौन था? भिक्षावृत्तिसे जीवन धारण करनेवाली एक दुःखिनीकी मृत्युसे किसके प्राण आकुल होंगे? मालय चुपचाप चली गई। एनीके एकबिन्दु अश्रु और एक नीरव निश्वाससे उसका अन्तिम संस्कार हुआ। एनीके और कोई नहीं था; दुःखिनीकी एक मात्र दुःख-सङ्गिनी मालय थी, सो वह भी आज परलोकके अंधकारमें जा छिपी। एनी अब बिलकुल अकेली रह गई।

एनी सारे दिन भोजन-वस्त्रकी फिकरमें नाना स्थानोंमें घूमा करती और रात्रिको अपनी कुटीमें आकर विश्राम करती थी। पर अब इस रात्रिके विश्राममें भी विघ्न उपस्थित हुआ। मालयकी मृत्युके कुछ दिन

पश्चात् एक रात्रिको एनीकी नींद सहसा खुल गई । घरमें दीपक टिम टिमा रहा था । उसके मंद प्रकाशमें उसे दिखाई दिया कि शय्याके पास मालय खड़ी है । वही मुख था, वही चितवन थी और वे ही मलिन वस्त्र थे, किन्तु उसका मुख आज अत्यंत कातर और दुखी था । एनी देखकर चौंक उठी । वह सोचने लगी कि मैं यह क्या देख रही हूँ—यह क्या आँखोंका भ्रम है ! उसने दोनों हाथोंसे नेत्र मलकर फिर दृष्टि डाली । देखा, वही मूर्ति उसी प्रकार खड़ी है । शरीरमें रोमांच हो आया; भयसे उसके नेत्र मिंच गये ।

छायामूर्त्तिने कहा—“ एनी, किसे डरती हो ? अच्छी तरह देखो—मैं तुम्हारी वही पड़ौसिन दुखिनी मालय हूँ । तुम जानती ही हो कि संसारमें मेरा कोई नहीं है—कुछ भी नहीं है । बहन, मैं तुमसे एक भिक्षा माँगती हूँ । ”

उस परिचित मूर्तिको प्रत्यक्ष देखकर और उसके मुँहसे ये बातें स्पष्ट सुनकर एनी अत्यंत भयभीत हो गई । उसे नेत्र खोलनेका साहस नहीं हुआ । अंतको बहुत कुछ साहस करके एनीने कंपित स्वरसे कहा—“ क्या तुम सचमुच मालय हो ? तब क्या तुम अब भी जीवित हो ? ”

छायामूर्त्तिने कहा—“ तुम्हारे हिसाबसे मेरी मृत्यु हो गई है । मैं इस समय भी, जैसी थी, वैसी ही हूँ । किन्तु कष्ट पहलेकी अपेक्षा बहुत बढ़ गया है । बहन, क्या तुम मेरा कुछ उपकार करोगी ? मैं कुछ ऋण छोड़ गई हूँ । वह अधिक नहीं है—केवल तेरह आनेका है । यही ऋण मेरे लिए दुःख और अशान्तिका कारण बन गया है । इस ऋणके कारण मुझे यहाँ क्षणभरके लिए भी चैन नहीं मिलती । एनी, तुम मेरे लिए कुछ परिश्रम करो, किसी पादरीको खोजकर उन्हें मेरे ऋणका वृत्तान्त सुनाओ । वे दुखिनी समझकर मुझपर कृपा करेंगे और अवश्य ही मेरा ऋण चुका देंगे । ”

अब एनीने कुछ साहस करके नेत्र खोले। देखा, तो वहाँ छायामूर्त्ति नहीं है। एनीका भय और विस्मय दूर नहीं हुआ। उसने जो देखा, जो सुना, वह स्वप्न है या विभीषिका; कुछ भी उसकी समझमें नहीं आया। बाकी रात उसने जागते जागते ही बिताई।

इस दिनसे रातको जब एनी शय्या पर जाकर लेटती थी, तब माल-यकी छायामूर्ति नित्य उसके पास आती और ऋणकी बात किसी धर्म-पुरोहितसे कहनेके लिए बारंबार अनुरोध करती थी। छायामूर्तिके उत्पीडनसे एनीको रात भर नींद नहीं आती थी। दिनको भी उसे शांति नहीं थी, अपने दैनिक कार्य्यके सिवा पुरोहितकी खोजमें भी उसे जगह जगह भटकना पड़ता था।

इसी समय रेवरेण्ड चार्ल्स मेके पार्थ शायर नगरके रोमनकैथलिक मिशनके अधिकारी बनकर वहाँ आये। एनी यह खबर पाकर शीघ्र ही उनके पास पहुँची और उनको रीत्यनुसार प्रणाम करके दूर खड़ी हो गई।

धर्माचार्यने पूछा—"तुम क्या चाहती हो बेटी?"

एनीने कहा—"महाशय, आज सात आठ दिनसे एक छायामूर्तिके आविर्भावसे मैं अत्यंत दुःख पा रही हूँ और उक्त भयसे छुटकारा पानेकी अभिलाषासे आपके पास आई हूँ। आपकी सहायताके विना मेरा यह कष्ट किसी प्रकार दूर नहीं हो सकता।"

धर्माचार्यने कहा—"तुम कैथलिक हो?"

एनीने कहा—"नहीं महाशय, मैं प्रेसबिटिरियन हूँ।"

धर्माचार्य—"तो फिर तुम मेरे पास क्यों आई? मैं तो कैथलिक सम्प्रदायका गुरु हूँ।"

एनी—जो स्त्री मुझे नित्य रातको दिखाई देती है वह मुझसे जो कोई धर्म्माचार्य मिले उसीके पास अपना वृत्तान्त कहनेका अनुरोध

किया करती है । मैं एक सप्ताहसे धर्माचार्यकी खोजमें जगह जगह भटक रही हूँ।

धर्मयाजकने कहा—"वह धर्माचार्यके निकट जानेका अनुरोध क्यों करती है ?"

एनीने कहा—"वह कहती है कि मैं कुछ ऋण छोड़ आई हूँ, धर्माचार्य्य उसे चुका देंगे।"

धर्माचार्य—ऋण कितना है ?

एनी—केवल तेरह आने।

धर्माचार्य—ये तेरह आने किसे देने हैं ?

एनी—यह मैं नहीं जानती, उसने मुझसे नहीं कहा।

धर्म्मयाजक—तुमने स्वप्न तो नहीं देखा ?

एनीने कहा—"नहीं महाशय,—कभी नहीं। धर्म साक्षी है, यह बात कभी स्वप्न नहीं हो सकती। वह प्रति रात्रिको मुझे दर्शन देकर बारंबार इस ऋणके विषयमें कहा करती है । मैं स्वप्न क्या देखूँगी, मुझे रात्रिको एक क्षणके लिए भी निद्रा नहीं आती।"

धर्म्मयाजकने कहा—"क्या वह स्त्री तुम्हारी परिचित थी ?"

एनीने कहा—"हाँ, वह मेरी पड़ोसिन थी । हम दोनों छावनीके समीप दो जुदी जुदी झोपड़ियोंमें रहती थीं। वह प्रति दिन मुझसे मिलती जुलती और बातचीत किया करती थी । उससे मुझे कुछ स्नेह भी हो गया था। उसका नाम मालय था।"

धर्म्मयाजकने अनुसन्धान करके जाना कि मालय कपड़े धोनेका काम करती थी। मालय किसकी ऋणी है, यह जाननेके लिए उन्हें थोड़ासा परिश्रम करना पड़ा। वह जिस मोदीकी दूकानसे खाने-पीनेकी वस्तुयें मोल लिया करती थी उसके पास जाकर पूछा, तो मोदीने कहा—"मुझे

मालयसे कुछ पाना है; परंतु कितना पाना है, इसकी मुझे याद नहीं।"
इसके बाद मोदीने उसका खाता खोलकर देखा और हिसाब लगाकर कहा--"मालय पर केवल तेरह आने पैसे निकलते हैं।"

धर्म्माचार्य्यको बड़ा विस्मय हुआ। उन्होंने चट तेरह आने पैसे निकालकर मोदीको दे दिये। मालय ऋण-मुक्त हो गई। एनीसे पूछनेपर विदित हुआ कि ऋण चुकनेके दिनसे छायामूर्त्तिने फिर कभी दर्शन नहीं दिये।

उक्त धर्म्माचार्य महाशय स्रुजबेरी (Shrewsbury) के काउण्टके गुरु और मित्र थे। इस छायादर्शनकी विचित्र कहानीकी सत्यताके संबंधमें वे, स्रुजबेरीकी काउण्ट-पत्नी, और काउण्टके मित्र Anatomy of Melancholy (विषाद-विश्लेष तत्त्व) नामक ग्रन्थके रचयिता विख्यात पंडित डाक्टर विम्स, उत्तरदाता हैं। डाक्टर विम्सने अपने ग्रन्थमें लिखा है कि इस विषयकी इससे अधिक प्रामाणिक घटना हमारी दृष्टिमें नहीं आई। इस जगह प्रश्न हो सकता है कि और भी सहस्रों मनुष्य ऋणग्रस्त अवस्थामें इस संसारको छोड़कर चले जाते हैं, किंतु वे मालयके सदृश ऋण चुकानेके लिए क्यों नहीं आते? इसका उत्तर यही है कि वे प्रवृत्ति, शक्ति और सुयोगके अभावसे अथवा वहाँ ही महाजनकी कृपासे क्षमा पा जानेके कारण नहीं आते हैं। इसके सिवा और भी न जाने कितने अज्ञात कारण हो सकते हैं। उन्हें कौन बतला सकता है?

## २ आश्रित-वात्सल्य।

काले सागरके किनारे,--सुसभ्य जगतसे दूर, छोटी छोटी पहाड़ियोंके ऊपर ओडेसा नामका एक सुन्दर नगर बसा हुआ है। ओडेसा (odessa) रूस-साम्राज्यका चौथा नगर है। इस समय उसकी मनुष्यसंख्या तीन लाखसे कम न होगी। उसमें गरीबोंका निवास समु-

द्रके पास नीची भूमि पर और धनी लोगोंका निवास समुद्रसे कुछ दूर उच्च भूमि पर है। इस नगरमें लकड़ीका कारबार बहुत होता है। एक लकड़ीके कारखानेके समीप एक वृद्धकी झोपड़ी थी। वृद्धका नाम माइकेल था। वह अन्धा था। वह अपने सामने एक काष्ठका पात्र रखकर रास्तेके समीप बैठा रहता था। रास्ता चलनेवालोंमेंसे जिसे दया आती थी वह उसके काष्ठपात्रमें पैसा धेला डाल देता था। इस प्रकारकी भिक्षासे उसे जो कुछ थोड़ा बहुत मिल जाता था, उसीके द्वारा वह अपना निर्वाह किया करता था।

माइकेलके कोई नहीं था। अंधेके हाथकी लकड़ी पकड़कर उसे दूर बसनेवाले धनी लोगोंके द्वारों तक ले जाया करे, ऐसा कोई नहीं था। इसी लिए वह एक जगह बैठकर जो कुछ पाता था उसीसे अत्यंत कष्टके साथ अपना जीवन निर्वाह करता था। प्रत्येक मनुष्यका कुछ न कुछ परिचय हो ही जाता है। धीरे धीरे लकड़ीके कारखानेवाला अंधा भी सर्व साधारणके निकट परिचित हो गया—उसे सब जानने लगे। अंधा माइकेल युवावस्थामें बड़ा साहसी योद्धा था। वह युद्धस्थलमें अनेक बार आहत हुआ था। कहते हैं कि एक बार गोलीके आघातसे उसके दोनों नेत्र नष्ट हो गये और उसी दिनसे वह इस दुरवस्थामें आ पड़ा है। वृद्ध माइकेलके सम्बन्धमें लोकोंके मुँहसे ही ये बातें सुन पड़ती थीं, किन्तु वह इस जन-रव-रचित उपन्यासके सम्बन्धमें एक बात भी नहीं कहता था। वह बैठे बैठे चुपचाप सुनता और सुनकर चुप हो रहता था।

एकबार रात्रिके समय अंधेकी झोपड़ीके सामने एक क्षीण कंठसे निकली हुई अत्यंत करुणाजनक रोदन-ध्वनि सुनाई दी। अंधेने द्वार पर आकर हाथके स्पर्श द्वारा जाना कि एक दुबली पतली और वस्त्रहीना बालिका धरती पर पड़ी हुई है। रूसके प्रबल शीतसे नदियाँ जमकर स्फटिक पत्थरसे पटे हुए चौड़े राजमार्गोंकी नाई शोभा देने लगती हैं और

शरीरकी शिराओंमें रक्तका बहना बन्द हो जाता है। दुःसह शीतके कारण बालिकाका शरीर थर थर काँपता था। मुँहसे बात नहीं निकलती थी। पेटमें अन्न नहीं था। उठने बैठनेकी शक्ति चली गई थी। मालूम पड़ता था कि उसकी अंतिम घड़ी निकट आ रही है। आँखें खोलकर देखती नहीं थी, और किसी प्रकारके शब्द या संकेत द्वारा भी अपने मनका भाव प्रकट नहीं कर सकती थी। उसके हृदयकी धड़कन भी धीरे धीरे मंद पड़ती जाती थी। बालिकाके दुःखका अनुभव करके वृद्धके अंधे नेत्रोंसे आँसू गिरने लगे। ये आँसू नहीं—मंदाकिनीकी अमृतधारा थी। 'तुम कौन हो बेटी, जो इस अवस्थामें इस अक्षम अंधेके द्वारपर आकर धूलमें पड़ी हो?' यह कहकर वृद्ध बालिकाको गोदमें उठाकर झोपड़ीके भीतर ले गया।

वृद्धके यत्न, शुश्रूषा और अग्निके उत्तापसे बालिका धीरे धीरे कुछ सचेत हुई। वृद्धने जाना कि बालिकाका नाम पोलस्का ( Powleska ) है। उमर दश वर्षकी है। अभागिनीके माता, पिता, भाई, बंधु, आदि कोई नहीं है। निराश्रिता और दुखिनी बालिक आज मुमूर्षु अवस्थामें वृद्ध अंधेकी गोदमें माथा रखकर बच गई।

अंधेने बालिकाको अपनी कन्याके समान कुटीरमें आश्रय देकर रख लिया। पितृहीन दुखिनी बालिका भी बूढ़से बाबा बाबा कहकर अपने कोमल प्राणोंको शीतल करने लगी। अंधा बालिकाको, और बालिका अंधेको पाकर कृतार्थ हुई। इस समय दोनों ही परम सुखी हैं। अब अन्धा रास्तेके समीप बैठकर पथिकोंकी दयाकी प्रतीक्षा नहीं करता, बालिका भी अब रात्रिके घोर अंधकारमें बिना भोजन-वस्त्रके अनाथकी नाई मारी मारी नहीं फिरती। बालिका अंधेकी आँख और लाठी थी, एवं अन्धा, बालिकाका पिता माता और एक मात्र आश्रय था। अब अन्धा पोलस्काकी सहायतासे धनी लोगोंके द्वारों पर जा-जाकर भिक्षा

माँगने लगा । उसके दिन विशेष सुखके साथ कटने लगे। देखते देखते पाँच वर्ष व्यतीत हो गये । बालिका अब पन्द्रह वर्षकी बुद्धिमती सयानी लड़की है ।

किन्तु विश्व-रहस्यके अज्ञात नियमानुसार उसके भाग्यने फिर पलटा खाया । एक दिन सबेरे उक्त अंधा और बालिका दोनों एक घर भिक्षा माँगनेके लिए गये थे । उसी समय उस घरमें चोरी हो गई । पुलिसने गृहस्वामिनीके कथनानुसार संदेह करके पोलस्काको पकड़ा और उसकी भीखकी झोलीमेंसे चोरीकी चीज भी बरामद कर ली । चोरीका प्रत्यक्ष प्रमाण पाकर पुलिस पोलस्काको पकड़कर उसी समय ले गई । अंधा फिर अकेला रह गया । अंधे नेत्रोंसे उसे और भी भयावह अंधकार दिखाई देने लगा ।

इसी दिनसे अकस्मात् अंधा भी अदृश्य हो गया । वह कहाँ चला गया, इसका किसीको कुछ भी पता नहीं मिला । अंधेके इस प्रकार सहसा गायब हो जानेसे उस पर भी चोरीका संदेह हुआ । ऐसा अनुमान करके कि बालिकाको उसके चले जानेका भेद मालूम होगा, वह मजिस्ट्रेटके समीप उपस्थित की गई । मजिस्ट्रेटने पूछा—" तुम कह सकती हो कि माइकेल कहाँ है ? "

बालिकाने कहा—" वे अब इस संसारमें नहीं हैं । " इतना कहकर बालिका दोनों हाथोंसे मुँह ढँककर फूट-फूट कर रोने लगी ।

बालिका तीन दिनसे हवालातमें बंद है । बाहरसे उसे कोई खबर नहीं मिली । तथापि वह दृढ़ताके साथ कहती है कि माइकेलकी मृत्यु हो गई । केवल मुँहसे कहती ही नहीं, कहते कहते वह पितृहीन बालिकाके समान दुःखित हृदयसे रो भी देती है । यह सचमुच ही बड़े विस्मयकी बात है ।

मजिस्ट्रेटने फिर पूछा—" माइकेल मर गया है, यह बात तुमसे किसने कही ? "

बालिका—किसीने नहीं।

मजिस्ट्रेट—तो फिर तुमने कैसे जाना कि वह मर गया है?

बालिका—मैंने उन्हें मारे जाते देखा है। उनकी हत्याकी गई है।

मजिस्ट्रेट—तुम तो हवालातसे बाहर नहीं हुई, फिर तुमने देखा कैसे?

बालिका—तो भी सचमुच ही मैंने उनकी हत्या होते देखी है।

माजिस्ट्रेट—यह कैसे संभव हो सकता है। इस बातको अच्छी तरह समझाओ, देखें।

बालिका—यह मुझसे नहीं होगा। मैं केवल इतना ही कह सकती हूँ कि मैंने मार डालते देखा है।

मजिस्ट्रेट—किस समय और किस प्रकार उसको मार डाला?

बालिका—मैं जिस समय पकड़ी गई हूँ, उसी समय।

मजिस्ट्रेट—यह कैसे हो सकता है? तुम जिस समय पकड़ी गई उस समय तो वह जीवित था।

बालिका—हाँ, था। मेरे पकड़े जानेके एक घंटे बाद उनकी हत्या की गई है। उन लोगोंने उन्हें छुरीसे मारा है।

मजिस्ट्रेटका विस्मय धीरे धीरे बढ़ता जाता था। उन्होंने पूछा—“तुम उस समय कहाँ थीं?”

बालिका—यह नहीं जानती; किन्तु मैंने यह देखा है।

बालिका जैसे दृढ़ विश्वाससे बातें करती थीं, उससे उसकी बातों पर अविश्वास करनेको जी नहीं चाहता था। किन्तु उसकी बातें ऐसी असंभव और अयौक्तिक थीं कि सुननेवाले उन पर विश्वास भी नहीं कर सकते थे। उन्होंने अनुमान किया कि बालिका या तो पागल हो गई है, या पागल बन रही है। इसके पश्चात् माइकेलके संबंधकी बातें छोड़कर उन्होंने चोरीके सम्बन्धमें प्रश्न करना प्रारंभ किया।

मजिस्ट्रेट—अच्छा, ये बातें रहने दो। तुमने चोरी की है?

बालिका—नहीं-नहीं-नहीं, चोरीका हाल मैं कुछ नहीं जानती।

मजिस्ट्रेट—तो फिर तुम्हारी झोलीमें चोरीकी वस्तु कहाँसे आई?

बालिका—यह मैं नहीं जानती। मैंने माइकेलकी हत्याके सिवा कुछ नहीं देखा।

मजिस्ट्रेट—माइकेल मारा गया है ऐसा अनुमान करनेका कोई कारण दिखाई नहीं देता। यदि वह मारा गया होता तो उसकी लाश अवश्य पाई जाती।

बालिका—क्यों, नहरमें ही तो उनकी लाश पड़ी है।

मजिस्ट्रेट—तुम कह सकती हो कि उसकी हत्या किसने की है?

बालिका—हाँ, कह सकती हूँ। एक स्त्रीने उनकी हत्या की है। पुलिसके द्वारा माइकेलके पाससे मेरे छीन लिये जाने पर वे अकेले धीरे धीरे चले जा रहे थे। उस समय एक स्त्री भी एक तेज छुरा लिये हुए उनके पीछे पीछे जा रही थी। माइकेल समीपहीमें किसीके पैरोंकी आहट पाकर ज्यों ही पीछेकी ओर लौटे, त्यों ही उस स्त्रीने उनके सिर पर मैले रंगका एक वस्त्र डालकर उनका मुँह ढँक दिया और फिर वह उन्हें छुरा मारने लगी। लगातार आठ आघात सहकर बाबा जमीन पर गिर पड़े। वह मैले रंगका वस्त्र रक्तसे भीग गया था। स्त्रीने उसे नहीं निकाला। वह जैसा मुँह पर लिपटा था उसी प्रकार लिपटा रहा। फिर वह उस मृतदेहको झट खींचकर पासकी जल-प्रणाली या नहरमें फेंक कर चली गई।

मजिस्ट्रेटने देखा कि उसकी इन बातोंकी सत्यताकी परीक्षा करना सहज है। अतः उसने उसी समय जल-प्रणाली * देखनेके लिए कई

* रूस-राज्यमें डिनिस्टर ( Dniester ) नामकी एक नदी है। वह नदी ओडेसासे २७ मील दूर है। डिनिस्टरसे नहर ( Aquiduct ) या जल-प्रणाली द्वारा पानी आता है और वही जल ओडेसामें व्यवहृत होता है।

आदमी भेजे। बड़े ही आश्चर्यकी बात है कि बालिकाने जिस प्रकार कहा था ठीक उसी अवस्थामें मैले रंगके वस्त्रसे ढँके हुए सिरवाली एक लाश नहरमेंसे निकाली गई। वह लाश और किसीकी नहीं—माइकेल-हीकी थी।

माइकेलकी लाश मिलने पर मजिस्ट्रेटने फिर पूछा—"सच कहो, तुमको ये सब बातें कैसे विदित हुईं?" उसने केवल यही उत्तर दिया—"मैं यह कह नहीं सकती। मैंने आँखोंसे जो कुछ देखा है, वही कहती हूँ।"

मजिस्ट्रेट—अच्छा, जिसने हत्या की है तुम उसका नाम जानती हो?—उसे पहचानती हो?

बालिका—नाम ठीक नहीं कह सकती। जिस स्त्रीने उनकी आँखें फोड़ी थीं उसीने उनकी हत्या की है। आज रातको उन्होंने ये सब बातें मुझसे स्पष्ट कहनेके लिए कहा है। यदि वे कहेंगे, तो कल आपसे सब कह दूँगी।"

मजिस्ट्रेट—"वे कौन?"

बालिका—"और कौन, वही माइकेल;—निश्चय ही वही माइकेल।"

मजिस्ट्रेटने बालिकाको हवालातमें ले जानेकी आज्ञा दी। बालिका चली गई। वह सारी रात क्या करती है और क्या कहती है, यह अच्छी तरह जाननेके लिए मजिस्ट्रेटने चुपचाप कई चतुर मनुष्य नियुक्त कर दिये।

पहरेवालोंको भी बड़ा कुतूहल था। वे यथार्थ बात जाननेके लिए बहुत उत्सुक थे। उन्होंने देखा कि बालिकाको नींद नहीं आई। कुछ तो एक प्रकारके अवसादमें और कुछ निद्राके भावमें उसने सारी रात बैठे-ही-बैठे बिता दी। शरीर साधारणतः स्पन्दनरहित होनेपर भी, बीच बीचमें स्नायुओंकी उत्तेजना या हलचल हो उठती थी और ऐसा

मालूम होता था कि वह मानो सामनेकी ओर देखती हुई अस्फुट स्वरमें किसीसे बातचीत कर रही है। दूसरे दिन इस रिपोर्टके साथ बालिका मजिस्ट्रेटके सामने उपस्थित की गई। मजिस्ट्रेटके सामने आते ही वह बोली—"मैं हत्या करनेवालीको पहिचान गई हूँ और उसका परिचय भी पा गई हूँ। अब मैं उसका नाम बतला सकती हूँ।"

मजिस्ट्रेट—अच्छा, मैं तुमसे जो पूछता हूँ उसीका उत्तर देना। माइकेलकी आँखें कैसे फूट गई थीं, क्या जीवित अवस्थामें इसके विषयमें उसने तुमसे कुछ कहा था?

बालिका— नहीं। जिस दिन मैं पकड़ी गई हूँ, उसी दिन सबेरे उन्होंने मुझसे कहा था कि मैं तुम्हें इसका सारा हाल सुनाऊँगा और उनका यह कहना ही उनकी मृत्युका कारण हुआ।

मजिस्ट्रेट—यह उसकी मृत्युका कारण कैसे हुआ?

बालिका—गत रातको बाबा मेरे पास आये थे। उस दिन जो जो घटनायें हुई थीं वे उन सबको मुझे दिखला गये हैं। बाबाने जिस जगह बैठकर अपने नेत्र फूटनेकी सारी कहानी मुझे सुनानेकी इच्छा प्रकट की थीं, ठीक उसी जगह एक आदमी छुपा हुआ ये सब बातें सुन रहा था। वह ये बातें सुनकर ही—

मजिस्ट्रेटने बालिकाको बीचहीमें रोककर पूछा—"तुम उस मनुष्यका नाम बतला सकती हो?"

बालिका—उसका नाम ( Lack ) लाक है। लाक माइकेलकी ये बातें सुनकर एक चौड़े मार्गकी ओर मुड़कर जाने लगा। वह मार्ग जहाज ठहरनेके घाटकी ओर गया है। फिर कुछ दूर जाकर वह दाहिने ओरके तीसरे घरमें घुस गया।

मजिस्ट्रेट—तुम उस स्ट्रीटका नाम जानती हो?

बालिका— नहीं मैं स्ट्रीटका नाम नहीं जानती। किन्तु उस स्ट्रीटके

उसी मकानके मनुष्यके साथ एक स्त्रीकी जो बातचीत हुई और उसके पश्चात् जो कुछ हुआ है, वह सब मैं कल रातको बाबाके पाससे प्रत्यक्षके समान जान गई हूँ और उसे अच्छी तरहसे कह सकती हूँ।

मजिस्ट्रेट और न्यायालयके सभी मनुष्य ये बातें जाननेके लिए उत्सुक थे। मजिस्ट्रेटने कहा-" कहो, कहो,-तुम जो कुछ जानती हो सब खोल कर कह दो। " तब बालिका आँखोंमें आँसू भरकर धीरे धीरे कहने लगी,—

" मैं पहले कह चुकी हूँ कि लाक हम लोगोंकी बातें सुनकर चला गया था और जहाज-घाटके निकटवर्त्ती स्ट्रीटके एक घरमें घुस गया था। उसने इस मकानके एक कमरेमें झाँककर देखा, एक स्त्री उसकी प्रतीक्षामें बैठी हुई है। स्त्रीका नाम कैथरिन है। कैथरिनने कहा-' क्यों लाक ! उसके पेटकी बात जान ली ? ' लाकने कहा-' हाँ, जान ली है और जानकर मैं बहुत ही भयभीत हो गया हूँ। कैथरिनने कहा-' तो अब विलम्ब करना उचित नहीं है। जिस प्रकार बन सके आज उसका अंत कर ही देना चाहिए। अन्यथा सब बातें प्रकट हो जायँगीं। ' लाकने कहा-' नहीं, नहीं, मैं इस कामको न कर सकूँगा-किसी प्रकार न कर सकूँगा। माइकेलने हमारा क्या बिगाड़ा है ? पन्द्रह वर्ष हुए जब यह बेचारा तुम्हारे घरके द्वार पर पड़ा सो रहा था। उस समय मैंने तुम्हारे कहनेसे उसके दोनों नेत्र फोड़कर अत्यंत पापकर्म किया था। और अब हत्या करनी होगी ! नहीं, नहीं,-यह काम मुझसे न हो सकेगा '। "

बालिका कहती जाती थी और अदालतके सब आदमी कान लगा कर उसके कथनका एक एक अक्षर ध्यानपूर्वक सुनते जाते थे। अदालतमें बहुत लोगोंका जमाव था, किन्तु सभी चित्रलिखेसे निस्पन्द और नीरव हो रहे थे।

मजिस्ट्रेट—इस प्रकारकी बातचीतके पश्चात् फिर क्या हुआ ?

बालिका—इसके कुछ समयके बाद ही हम दोनों इसी कैथरिनके घर भिक्षा माँगनेके लिए गये। कैथरिनने एक प्लेट लाकर मेरी झोलीमें डाल दिया और फिर हल्ला कर दिया कि मेरा प्लेट चोरी गया है। इसके पश्चात् कैथरिन एक तेज छुरा लेकर जल-प्रणालीके पास जाकर छिप रही। इतनेमें ही मैं पुलिसके द्वारा पकड़ी गई और उधर कैथारिनने छुरेके आघातसे बाबाको मार डाला।

मजिस्ट्रेट—अच्छा, जब तुम ये सब बातें जानती थीं बेटी, तब तुमने झोलीमें प्लेट क्यों रक्खा ? और इस विषयमें कोई बात पहले क्यों नहीं कही ?

बालिका—महाशय, आप भूल रहे हैं। मैं उस समय यह सब कुछ भी नहीं जानती थी। बाबा कल रात्रिको ही मुझे ये सब बातें प्रत्यक्ष-के समान दिखलाकर अच्छी तरह समझा गये हैं।

मजिस्ट्रेट—अच्छा, यह बात पीछे होगी। किन्तु कैथरिनने ऐसा दुष्कर्म्म क्यों किया ? माइकेल उसका कौन था ?

बालिकाने सिर नीचा करके कहा—"कैथरिन बाबाकी स्त्री है। वह उन्हें परित्याग करके और किसी पुरुषको ग्रहण करनेकी अभि-लाषासे ओडेसा भाग आई और लाकके साथ रहने लगी। तब वे भी उसका पता लगानेके लिए ओडेसामें आ पहुँचे। एक दिन कैथरिन, उन्हें देखकर गुप्तरीतिसे अपने घरमें छिप रही। उन्होंने भी उसे देख लिया, परन्तु कैथरिनने मुझे नहीं देख पाया है इस खयालसे उसकी गति-विधिदेखनेके लिए वे उसके दरवाजेके पास छिप रहे। किन्तु सहसा उन्हें नींद आगई। उन्हें नींदमें अचेत पाकर लाकने उनके दोनों नेत्र गरम शलाकाओंसे फोड़ दिये और उन्हें वह दूर स्थानपर रख आया।"

मजिस्ट्रेट—माइकेलने क्या सचमुच ये बातें तुमसे कही हैं ?

बालिका—हाँ उन्होंने कही हैं। कारागारमें वे मुझे पहले भी देख-

नेको आये थे, और कल रातको भी उन्होंने मुझे दर्शन दिये थे। देखा, वे बहुत कातर--बहुत दुःखी हैं। मुँख पीला पड़ गया है, सारा शरीर रक्तसे लथ-पथ है। उन्होंने मेरा हाथ पकड़कर अपने शरीरके सब घावोंको अँगुली रख रख कर दिखलाया है और अपनी समस्त दुःख--कहानी कह सुनाई है।

इसके पश्चात् लाक और कैथरिन पकड़ी गईं। माजिस्ट्रेटका मन बिलकुल संशयहीन नहीं था। उसने और भी अनुसन्धान करनेका प्रयत्न किया। मालूम हुआ कि खारसन नामक स्थानमें सचमुच ही कैथरिनके साथ माइकेलका विवाह हुआ था और कैथरिन उसे परित्याग करके किसी अन्य शहरको भाग गई थी।

कैथरिन और उसके प्राणोंके साथी अथवा पापके साथी लाकने पहले तो अपराध स्वीकार नहीं किया, किन्तु पोलस्काने जब उनकी दृष्टिसे दृष्टि मिलाकर आँखों देखीहुईके समान दृढ़ताके साथ एक एक करके सब घटनायें कह सुनाईं और जब वह अपने हृदयके उद्वेगसे रोने लगी, तब क्या लाक और क्या कैथरिन किसीके मुँहसे एक बात भी न निकली। उस समय दोनों ही अपने किये हुए पापोंको स्वीकार करने पर बाध्य हुए। न्यायाधीश और दर्शक सभीके मनमें एक अचिन्तनीय विस्मय उत्पन्न हुआ। उस समय ओडेसाकी अदालत दर्शकोंसे खचाखच भरी थी। प्रायः सभी उपस्थित लोग माइकेलके अतीत जीवन और आत्मिक पुरुषकी गवाहीके विषयमें नाना बातें कहकर भय और भक्तिसे भगवानका नाम ले रहे थे। जो धार्मिक थे, वे ऊपरकी ओर देखकर, अँगुलीसे इशारा करके एक दूसरेसे ऊपरकी ओर दृष्टिपात करनेके लिए कहते थे। सभी समझ गये कि जगदीश्वरके इस अनन्त धर्म-राज्यमें अंतमें धर्महीकी जय होती है।

# एकादश अध्याय।



## प्रस्तावना।

जिस प्रकार आकाशके अनन्त विस्तारमें ज्योत्स्नामयी चन्द्रमूर्त्ति सुशोभित होती है, उसी प्रकार पृथ्वीमें आनंदमयी रमणी मूर्त्ति शोभा पाती है। स्नेहवती रमणीका स्निग्ध शीतल मधुर रूप चन्द्रमाके प्रशान्त स्निग्ध विचित्र रूपसे भी कई अंशोंमें श्रेष्ठ है। क्योंकि चन्द्रमाका रूप निर्जीव निस्पन्द और सुशिक्षिता, उन्नतहृदया, पवित्रचित्ता, स्नेह-दया-वती रमणीका रूप सजीव वस्तु है। चन्द्रमाके रूपमें तिथिक्रम और मेघ-समागम आदिके कारण उत्पन्न हुए चिरपरिचित परिवर्त्तनके सिवा और किसी प्रकारके परिवर्त्तनकी संभावना नहीं है; किन्तु रमणियोंके हृदयमें क्षण क्षणमें प्रेम-स्नेह अथवा प्रेम-भक्तिकी नई नई तरंगें उठा करती हैं और उन तरंगोंका प्रतिबिम्ब उनकी मुखच्छविपर पड़ कर एक अपूर्व सौन्दर्य्यको प्रकट करता है। रमणीका अनूप सौन्दर्य्य वास्तवमें विधाताकी एक आश्चर्य्य रचना है। किन्तु यह सब होनेपर भी रमणियाँ मानव-समाजमें आज भी तिरस्कृत, लांछित और विडम्बित होती हैं, तथा नाना प्रकारकी छलनाओं और प्रवंचनाओं द्वारा ठगी जाती हैं। जैसे चन्द्रमाके रूपमें कलंक है, उसी प्रकार रमणियोंका चरित्र भी समाजकी अनेक प्रकारकी अवस्थाओंमें, ऐसा नहीं है कि कलङ्क-चिह्नोंसे चिह्नित न हुआ हो। ऐसे ही कलंकित चित्रोंकी ओर दृष्टि रखकर कविने दुःखके साथ कहा है—"Frailty, thy name is Woman." किन्तु जो सब स्त्रियाँ, आकृति और प्रकृतिमें देवताओंके समान हैं, जो स्नेह-भक्तिकी प्रत्यक्ष मूर्त्ति अथवा मूर्त्तिवती आराधना हैं,—पवित्रता ही जिनके हृदयका स्वाभाविक धर्म है,—जो दूसरोंकी भला-

ईके लिए अपनी समस्त सुख-शांति और यहाँ तक कि अपने शरीर और प्राणोंको भी उत्सर्ग करनेसे नहीं चूकतीं,-जिनके दर्शनमात्रसे मनुष्यके हृदयकी कलुषित लालसायें भय और लज्जासे अपने आप ही संकुचित हो जाती हैं और अत्यंत पापिष्ठ भी अपने हृदयमें उच्च और पवित्र भावके आकस्मिक स्फुरणसे एक प्रकारके अपूर्व आनंदका अनुभव करने लगता है, ऐसी देवस्वभावा रमणियाँ या देवकन्यायें भी इस पृथ्वीपर आकर मनुष्योंके पैरों द्वारा पीसी या प्रेम-छलना द्वारा क्यों ठगी जाती हैं ? इसका उत्तर मानव-जाति या मानव-समाजका क्रम-विकाश है। समाजमें जहाँ इस समय भी पशुशक्ति अधिक प्रबल है— जहाँ पशुभावका प्रभुत्व और आधिपत्य है, वहाँ देवत्वकी पूजा हो कैसे सकती है ?

मनुष्यसमाजकी पहली अवस्थामें पाशवी शक्ति ही पूज्य गिनी जाती थी। जो व्यक्ति पशुबलसे बली, और असुर अथवा दानवोंके समान परपीड़नमें समर्थ थे, वे ही उस समय समाजके प्रभु अथवा राजा माने जाते थे। इस समय भी ऐसे अनेक राजा पृथ्वीके अनेक स्थानोंमें आदिम असभ्य जातियोंमें और कहीं कहीं सुसभ्य जातियोंके बीच भी अलक्षित स्थानोंमें दिखाई देते हैं। ये लोग दूसरोंकी वस्तुयें छीन कर खाते और दुर्बल पड़ोसियोंका सर्वस्व लूटकर आनंदसे खिलखिला कर हँसते हैं। इन लोगोंके निकट अथवा इन लोगोंके समाजमें कोमल प्रकृति अबलाओंका आदर कभी नहीं हो सकता।

पाशवी शक्तिके बाद धन-बलका प्रभाव है। शरीरमें वैसा बल न रहने पर भी यदि घरमें अपार धन संचित हो, तो वह मनुष्य भी समाजका अगुआ—सर्व साधारणका प्रभु—अथवा सर्व शक्तिमान् राजा—बन जाता है। अमेरिकामें इस समय भी इस प्रकारके अनेक धनकुबेर समाजके ऊपर आधिपत्य करते और सुशिक्षिता सुन्दरी युवतियोंके रूप

और यौवनके साथ पिशाचके समान क्रीड़ा करते हैं। समाज उनका कुछ नहीं कर सकता। समाजके लोग उनके पैरोंका नख छूनेमें भी असमर्थ हैं। समाज जब बिलकुल हीनावस्थामें अवस्थित रहता है तब केवल रमणियाँ ही लाञ्छित नहीं होतीं, किन्तु रमणियाँ जिन सब गुणोंके कारण समाजकी मुकुट-मणि समझी जाती हैं उन्हीं सब गुणोंसे विभूषित अर्थात् स्नेह, दया, भक्ति और करुणासे युक्त ऋषि, योगी अथवा महापुरुष भी पशुबल अथवा धनबल द्वारा अतिशय पीड़ित होते हैं। इनमेंसे कोई कोई इसी पीड़नकी प्रबलतासे अपने प्राणोंको खोकर साधु-सज्जनोंके अश्रु-तर्पणद्वारा अपनी आत्माको शांत करते हैं।

वास्तवमें इस समय समाज जिस अवस्थाको पहुँच गया है उसमें अनेक जगह प्रकाश और अंधकार दोनों परस्पर मिले हुए दिखाई देते हैं। समाजमें कहीं पूर्णिमाकी चाँदनी और कहीं भूत-पिशाचोंके वासयोग्य अंधकार छाया हुआ है। कहीं शंकराचार्य और चेनिंग, पार्कर और कार्लाइलके समान उन्नत-मस्तक सरलहृदय साधुओंका प्रेमालाप और कहीं कपट-प्रीति अथवा प्रेमगन्धि छलनाका घृणित आलाप सुनाई देता है। छायादर्शनके इस अध्यायमें हम कपट-प्रीतिकी एक सत्य और मर्म-स्पर्शिनी कहानी लिखते हैं। इस कहानी या घटनासे पाठकोंको ज्ञात होगा कि सरल स्नेहवती तथा ईश्वरपरायणा रमणियाँ आज भी प्रेमके नामसे कैसी ठगीं जातीं और पुरुषोंके घृणाजनक अत्याचारसे पीड़ित होकर किस प्रकार आँखोंसे आँसू बहाती हुई अपने प्राण विसर्जन करती हैं। इसके सिवा यह भी मालूम होगा कि इस लोकके पश्चात् परलोक है या नहीं, और उस परलोकमें ऐसी प्रतारित स्त्रियाँ देवपुरुषोंके न्याय-विचारसे सुख, शांति और सद्गति पाती हैं या नहीं। जिस प्रकार वृन्तच्युत (डंठलसे झड़े हुए) कोमल कुसुम वन्यपशुओं द्वारा पददलित होने पर भी प्रकृतिकी अचिन्त्य महिमासे फिर नई मूर्ति धारण करके जगतके कार्यमें नियुक्त

